● राग से कैसे बचें? संसार की वस्तुओं में सुख न लेवें। इससे धीरे-धीरे राग कम हो जाएगा। द्वेष से कैसे बचें? किसी भी परिस्थिति में दुःखी न हों। कैसे? जब छोटी-मोटी प्रतिकूल घटना हो, तब सोचें- 'कोई बात नहीं'। जब बड़ी घटना होवे, तब अपनी रक्षा का पूर्ण प्रयत्न तो अवश्य करें। फिर भी यदि संसार में न्याय न मिल पाए, तब सोचें- 'ईश्वर न्याय करेगा।' इस प्रकार से 'अभ्यास' और 'वैराग्य' दो उपाय हैं। इनसे वृत्तियों को रोका जा सकता है।

## 108. शंका- शरीर, आत्मा और मन इनमें क्या संबंध है?

☯ **समाधान-** उपनिषदों में बतलाया है- शरीर एक रथ के समान है। पहले रथ होते थे, आजकल कार होती है। तो चलो कार के उदाहरण से बताएगे। जैसे शरीर है, वैसे कार है। कार में पाँच चीजें हैं। कार का यात्री सेठ-एक, ड्राईवर-दो, स्टेयरिंग-तीन, पहिए-चार और सड़कें पांच। ऐसे ही शरीर में यात्री के समान आत्मा, ड्राइवर के समान बुद्धि, स्टेयरिंग-व्हील के समान मन, पहियों के समान इंद्रियाँ और सड़कों के समान विषय हैं। इस तरह से इनमें सम्बन्ध समझना चाहिए।



## 109. शंका- 'सूक्ष्म-इच्छाओं' से आपका क्या तात्पर्य है?

☯ **समाधान-** हम जो विचार उठाते हैं, वे या तो 'सूक्ष्म-इच्छाओं' से उठाते हैं या 'स्थूल- इच्छाओं' से उठाते हैं।

● अब प्रश्न उठता है, कि सूक्ष्म-इच्छाओं से क्या तात्पर्य है? **सूक्ष्म इच्छाओं से तात्पर्य है कि- आपने मन में कोई इच्छा रखी हुई है, लेकिन वो आज आपको समझ में नहीं आ रही है, दस साल के बाद में समझ में आएगी।** जिस इच्छा से आपने मुम्बई चौपाटी की स्मृति उठाई थी, या जिस इच्छा से आपने दिल्ली का चिड़ियाघर याद किया था, वो है- 'सूक्ष्म इच्छा'। जो आज समझ में नहीं आ रही। लेकिन जब व्यक्ति लंबा अभ्यास करेगा, तो उसको धीरे-धीरे पकड़ में आएगा कि हाँ, ये छोटी-छोटी सूक्ष्म इच्छाएं भी मैं ही उठाता हूँ। वो बहुत हल्की इच्छाएं होती हैं, जो पहले-पहले समझ में नहीं आती, बाद में समझ आती हैं। एक मोटा उदाहरण देता हूँ -

आपने बचपन में जब पहली-पहली बार साईकिल चलाना सीखा, तो सिखाने वाले व्यक्ति ने आपको साईकिल पर बैठा दिया, हाथ में हैंडल पकड़ा दिया और कहा कि- देखो, नजर सामने रखना, पाँव की तरफ नहीं देखना, पैडल मारते जाना और हैंडल सीधा रखना, टेढ़ा नहीं करना, नहीं तो साइकिल गिर जाएगी। ऐसे-ऐसे उसने आपको संकेत बताये, दिशा-निर्देश दिए और आपको साईकिल पर बैठाकर धक्का मार दिया और कहा- चलाओ। उसने धक्का मारा तो आपने भी दो-चार पैडल मारे। चँकि पहला दिन था, अभ्यास तो था नहीं। इसलिये आपने वही गलती की, जो उसने मना की थी। उसने कहा था कि- सड़क पर देखना और आपने पैडल की तरफ देखा। उसने कहा था, कि हैंडल सीधा रखना और आपने हैंडल टेढ़ा कर दिया। फिर क्या हुआ? गिर गए। जब गिर गए तो सिखाने वाले ने पूछा- तुमने साईकिल क्यों गिराई? पहले दिन व्यक्ति यही कहता है कि- साहब! मैंने साईकिल बिल्कुल नहीं गिराई, यह अपने आप गिरी है। छह महीना अभ्यास करने के बाद वो नहीं कहता है कि यह साईकिल अपने आप गिरती है। उसको छह महीने बाद उसको समझ में आता है, कि पहले दिन भी जो साईकिल गिरी थी, तो मैंने ही गिराई थी। यह अपने आप नहीं गिरती। अब छह महीने में अभ्यास हो गया। अब क्यों नहीं गिरती? क्योंकि अब मेरी प्रैक्टिस हो गई है, अब मैंने संभालना सीख लिया है। पहले नहीं संभाल सकता था, योग्यता नहीं थी, शक्ति नहीं थी, सामर्थ्य नहीं था, ज्ञान-विज्ञान नहीं था। जैसे साईकिल चलाने वाले को पहले दिन नहीं समझ

में आता, छह महीने बाद समझ में आता है। ठीक इसी तरह से आज आपकी योग्यता कम है। आज आप मन में जो विचार उठाते हैं, वो जिन सूक्ष्म इच्छाओं से उठाते हैं, वो सूक्ष्म इच्छाएं आप आज नहीं पकड़ सकते। आज उन्हें पकड़ने की योग्यता नहीं है। दस साल, पन्द्रह साल मेहनत करेंगे और पकड़ने की कोशिश करेंगे, कि मन में कौन सा विचार उठ रहा है। तब जाकर उसको अच्छी तरह पकड़ेंगे। इस तरह धीरे-धीरे समझ में आएगा, कुल मिलाकर यह लंबे समय में समझ में आएगा कि जो भी विचार उठ रहा है, मैं ही उठा रहा हूँ।

● **जो इच्छाएं आज आप नहीं पकड़ पा रहे हैं, वो हैं- 'सूक्ष्म इच्छाएं'। और जो इच्छाएँ आप आज ही पकड़ पा रहे हैं, कि हाँ, यह विचार मैंने उठाया, वो है- 'स्थूल इच्छा'।** उस स्थूल इच्छा के कारण आपने उस विचार को उठाया। मान लीजिये, आप प्रतिदिन शाम को 6 बजे ध्यान में बैठते हैं। एक दिन दोपहर 3 बजे एक विशेष व्यक्ति ने आपको फोन से कहा- 'मैं आज रात को 8 बजे आपसे मिलने आऊँगा। उस दिन शाम को 6 बजे आप ध्यान में उस व्यक्ति के स्वागत की तैयारियाँ करेंगे, कि उसे बिठाना है, क्या खिलाना है, क्या बातें करनी हैं। उस दिन रात को आठ बजे जो व्यक्ति मिलने आयेगा, उसके लिए शाम को छह बजे ध्यान में आपने जो स्वागत की तैयारियाँ की हैं, वह आपकी स्थूल इच्छा थी, उसके कारण आपने सब तैयारी की। तो इस तरह से इच्छायें, 'सूक्ष्म-इच्छाएं' और 'स्थूल-इच्छाएं' दोनों तरह की होती हैं।



## 110. शंका- क्या सूक्ष्म-इच्छाएँ 'सब-कांशियस-माइंड' में उत्पन्न होती हैं?

☯ **समाधान-** यह 'सब-कांशियस' माइंड क्या है? आजकल के साइकोलॉजी वाले कितने सारे माइंड पढ़ाते हैं। दरअसल, इनको ठीक से पता नहीं है। ये लोग नहीं जानते, कि माइंड इज वन, ऑनली वन। **हमारे शरीर में, एक आत्मा के साथ केवल एक ही मन है।** मन दो-तीन-चार नहीं हैं, लेकिन ये दो-तीन-चार पढ़ाते हैं। एक सब-कांशियस माइंड है, एक कांशियस माइंड है, एक अनकांशियस माइंड है। जबकि मन एक ही है।

● **हालांकि मन की अवस्थायें (स्टेट्स ऑफ माइन्ड) पाँच हैं।** इनके नाम 'योग-दर्शन' के व्यास-भाष्य में लिखे हैं। मन की पहली अवस्था का नाम है- क्षिप्त। दूसरी का नाम है- मूढ़। तीसरी का नाम है- विक्षिप्त। चौथी का नाम है- एकाग्र। पाँचवी अवस्था का नाम है- निरूद्ध।

● प्रकृति में तीन प्रकार के तत्त्व (द्रव्य) हैं, जिनको गुण कहते हैं। उनके नाम हैं- सत्त्व गुण, रजोगुण, तमोगुण। **इस प्रकृति के इन सबसे छोटे-छोटे कणों (सत्त्व, रज और तम) का अपना-अपना अलग-अलग स्वभाव है।**

● **सत्त्व गुण का स्वभाव यह है, कि वो शांति देता है, सुख देता है, जिससे मन में स्थिरता होती है।** जब मन में सत्त्वगुण प्रबल होता है, सत्त्वगुण का प्रभाव अधिक होता है, तो हमको शांति महसूस होती है, अच्छा लगता है, सुख लगता है। मन में सेवा और परोपकार के, दान के, दया के अच्छे-अच्छे भाव आते हैं।

● **जब रजोगुण बलवान हो जाता है और अपना प्रभाव शुरू करता है, तो चंचलता और अशांति आती है।** इससे मन में काम्पटीशन की भावना आती है, स्वार्थ की भावना आती है, छीना-झपटी की भावना आती है, हेरा-फेरी, निंदा-चुगली और गड़बड़ करने की इच्छा होती है।

● **जब तमोगुण प्रबल होता है, तब बहुत बुरे काम करने की इच्छा होती है।** मसलन, चोरी करना, डकैती करना, स्मगलिंग करना, ब्लैक मार्केटिंग करना, हत्यायें करना, आतंकवाद फैलाना इत्यादि।

इन गुणों का प्रभाव हमेशा एक सा नहीं रहता, बल्कि बदलता रहता है। इन गुणों के प्रभाव के बदलते रहने से ये अवस्थायें बदलती रहती हैं। कभी क्षिप्त अवस्था आती है, कभी मूढ़ अवस्था आती है। जिसको आप अनकांशियस माइंड कहते हैं, वास्तव में वो चित्त की मूढ़ अवस्था है। मन कोई दो तीन नहीं हैं।

## 111. शंका- रजोगुण से चंचलता होती है, तमोगुण से मूढ़ता होती है, तो विक्षिप्त अवस्था किस गुण से होती है?

☯ **समाधान-**

● विक्षिप्त अवस्था में थोड़ा सत्त्व गुण होता है, जिसके कारण कुछ स्थिरता होती है।

● आप सोचेंगे स्थिरता तो तमोगुण से होती है, और हमने कहा कि- विक्षिप्त अवस्था में स्थिरता सत्त्वगुण से होती है। दरअसल, तमोगुण की स्थिरता अलग प्रकार की है। तमोगुण की स्थिति में मन में विचार आता है, कि 'घंटी बज गई, उठो भई उठने का समय हो गया है, और तमोगुण के प्रभाव से व्यक्ति कहता है- पड़े रहो, थके हुए पड़े रहो, सोते रहो, उठना ही नही, जल्दी नहीं है, रोज ही तो उठते हैं, एक दिन नहीं उठेंगे तो क्या फर्क पड़ेगा।' पड़े रहो वाली, यह जो स्थिरता है, वो तमोगुण की है।

● सत्त्वगुण के कारण से जो स्थिरता होती है, वो अलग है। उसका नाम है- एकाग्रता, यानी एक विषय में मन का टिक जाना। मन एक जगह पर ज्ञानपूर्वक टिका रहे, वो स्थिरता सत्त्वगुण की है। दोनों में यही अंतर है।

● सत्त्वगुण के कारण जब मन एक विषय में टिक गया, तो कुछ देर के बाद रजोगुण बीच में कूद पड़ा और जो टिका हुआ मन था, उसको उखाड़ दिया। वो विक्षिप्त अवस्था हो गई या तमोगुण बीच में कूद गया, तो उसके प्रभाव से आलस्य आ गया, नींद आ गई या उसके कारण कोई और गड़बड़ी खड़ी हो गई।

● जब सत्त्वगुण के कारण जो मन टिका हुआ था, वो उखड़ जायेगा, उसको हम विक्षिप्त अवस्था बोलते हैं।

● सार यह निकला कि विक्षिप्त अवस्था कभी रजोगुण के कारण, और कभी तमोगुण के कारण भी होती रहती है।



## 112. शंका : क्षिप्त, मूढ़, विक्षिप्त, एकाग्र और निरुद्ध मन की इन पांच अवस्थाओं को समझाने की कृपा करें?

☯ **समाधान-** **मन एक है, उसकी पाँच अवस्थायें हैं। जो समय-समय पर ऑटोमेटिक रूप से मौसम के कारण, खान-पान आदि परिस्थितियों के कारण, घटनाओं के कारण; और कुछ हमारे अपने विचारों से बदलती रहती हैं।** इसलिए हमको सावधानी से प्रयोग करना है और अच्छी से अच्छी अवस्था बना के रखनी है।

1. **क्षिप्त अवस्था :-** मन की पहली अवस्था है- क्षिप्त अवस्था। क्षिप्त का अर्थ है-मन की चंचल स्थिति, चंचल अवस्था।

● **मन की जब चंचल अवस्था होती है, उसका नाम है- क्षिप्त-अवस्था।** हम मन में जल्दी-जल्दी विचारों को बदलते रहते हैं। आप पांच मिनिट बैठिये। मन में देखिए, आप फटाफट पचास विचार उठा लेंगे। वहाँ जाना है, यह करना है, उसको यह बोलना, उससे यह लेना है, उसको वो देना है, ये खरीदना है, वो काम करना है, अभी यह कर लूँ, यह खा लूँ, फिर वहाँ सो जाऊँ, फिर यूँ बात कर लूँ। फटाफट विचार बदलते रहना मन की 'क्षिप्त-अवस्था' है।

● क्षिप्त अवस्था में रजोगुण की प्रधानता होती है। चंचल-अवस्था में व्यक्ति जल्दी-जल्दी मन में विचार बदलता है, वो जल्दी-जल्दी स्मृतियाँ उठाता है। कभी इसको याद किया, कभी उसको याद किया, कभी और चीज याद की, कभी और चीज याद की।

2. **मूढ़ अवस्था :- दूसरी अवस्था है-मूढ़ अवस्था।** जब तमोगुण का प्रभाव अधिक होता है, तब मूढ़ अवस्था उत्पन्न होती है। मूर्च्छा जैसी, थोड़ी नशीली, नशे जैसी अवस्था या तमोगुणी अवस्था मूढ़ता प्रधान अवस्था है।

जैसे-थोड़ी नींद सी आ रही है, झटके आ रहे हैं, आलस्य आ रहा है। या कोई शराब पी लेता है तो नशे की स्थिति हो जाती है। ये सारी मूढ़-अवस्था कहलाती है। उस समय व्यक्ति का मन पूरा स्वस्थ नहीं होता। बुद्धि काम नहीं करती, समझ नहीं आता है, उसको पता नहीं चलता, कि क्या करना, क्या नहीं करना। इस तरह की जो स्थिति है, उसको 'मूढ़-अवस्था' कहते हैं।

3. **विक्षिप्त अवस्था :- फिर तीसरी है- विक्षिप्त अवस्था**। विक्षिप्त

अवस्था में सत्त्वगुण प्रभावशील होता है, सत्त्व गुण प्रधान होता है। लेकिन बीच-बीच में रजोगुण और तमोगुण स्थिति को बिगाड़ते रहते हैं। जैसे कोई व्यक्ति ध्यान में दो-चार मिनट बैठा, उसका मन ठीक लगा। उसका मन थोड़ा-थोड़ा टिकने लगता है, फिर किसी कारण से वो ध्यान टूट जाता है, इसलिए उसकी एकाग्रता बिगड़ जाती है। इसको बोलते हैं-'विक्षिप्त अवस्था'।

दो-चार मिनट बाद उसने फिर कोई वृत्ति उठा ली और वो स्थिति बिगड़ गई। इस बिगड़ी हुई अवस्था का नाम है- विक्षिप्त। विक्षिप्त का अर्थ 'बिगड़ा हुआ' होता है। इस तरह रजोगुण के कारण ध्यान की अवस्था जब बिगड़ती है, मन की शांत-स्थिर अवस्था जब बिगड़ती है, तब उसका नाम है- 'विक्षिप्त अवस्था'।

4. **एकाग्र अवस्था :- फिर चौथी है- एकाग्र अवस्था।** जिसमें पूरा सत्त्वगुण का प्रभाव होता है। अब रज और तम पूरे चुपचाप बैठ गए, ठंडे हो गए। अब वो बीच में गड़बड़ नहीं कर सकते। मन के ऊपर आत्मा का पूरा प्रभाव है, पूरा कंट्रोल है, पूरा नियंत्रण है।

● 'एकाग्र-अवस्था' का मतलब है, कि मन अब पूरा नियंत्रण में आ गया, पूरा अधिकार में आ गया। मन अब हमारी इच्छा के विरुद्ध कहीं इधर-उधर नहीं जाता। जैसे पहले लगता था, कि हम विचार उठाना नहीं चाहते, फिर भी आ जाते हैं। लेकिन अब ऐसा नहीं होता है। अब तो हम जो चाहते हैं, वही विचार लाते हैं। इस अवस्था का नाम है-'एकाग्र -अवस्था'।

● **अब "दिल है, कि मानता नहीं" वाली शिकायत खत्म हो गई।** पहले शिकायत थी न, दिल है कि मानता नहीं, वो क्षिप्त अवस्था थी। और अब दिल पूरा मान लेता है, सौ प्रतिशत कंट्रोल में आ जाता है। इस अवस्था का नाम है- एकाग्र अवस्था। यानि अब सत्त्वगुण प्रबल है। व्यक्ति का मन के ऊपर वैसा ही कंट्रोल है, जैसा कार वाले का कार के ऊपर है। ऐसा ही आत्मा का मन के ऊपर जब पूरा कंट्रोल होता है, तो वो 'एकाग्र-अवस्था' है।

● इस अवस्था में जीवात्मा को समाधि में अपने आत्मस्वरूप की अनुभूति होती है और सूक्ष्म प्राकृतिक तत्त्वों की भी अनुभूति होती है। इस चौथी अवस्था में प्राकृतिक तत्त्वों और आत्मा, इन दो चीजों का अनुभव होता है। इसका नाम एकाग्र अवस्था। इस अवस्था में एक समाधि होती है, उसको बोलते हैं-'संप्रज्ञात- समाधि' ।



5. **निरूद्ध-अवस्था :- मन की पाँचवी अवस्था है- निरूद्ध अवस्था।** यह एकाग्र अवस्था से भी और ऊंची अवस्था है। इसमें भी मन पर पूरा नियंत्रण होता है। इसमें भी एकाग्र की तरह से ही मन पर पूरा कंट्रोल है तो एकाग्र में और निरूद्ध में अंतर क्या है ? अंतर इतना है, एकाग्र अवस्था में प्राकृतिक तत्त्वों और जीवात्मा, इन दो चीजों की अनुभूति होती है। लेकिन इस अवस्था में समाधि का विषय बदल जाता है। असंप्रज्ञात समाधि यानी निरूद्ध अवस्था में 'ईश्वर' का अनुभव होता है। जब ईश्वर की अनुभूति होती है, उस अवस्था का नाम है- निरूद्ध अवस्था। और उस समय जो समाधि होती है, उसका नाम है- 'असंप्रज्ञात-समाधि'।

● इस तरह से मन की ये पांच अवस्थाऐं हैं। इनमें से चौथी और पांचवी एकाग्र और निरूद्ध, इन दो अवस्थाओं में समाधि होती है, बाकी तीन में समाधि नहीं है।

● क्षिप्त और मूढ़ अवस्था तो खराब ही है। उनसे अच्छी तो है विक्षिप्त अवस्था। और इससे अच्छी है चौथी- एकाग्र अवस्था। और सबसे अच्छी है- निरूद्ध अवस्था।

● योगाभ्यास में यही करना है। 'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः' अर्थात् मन के विचारों को रोको। जैसे-जैसे रोकते जाएंगे, वैसे-वैसे हमारी स्थिति ऊँची-ऊँची होती जाएगी। जैसे-जैसे थोड़े-थोड़े विचार रुकेंगे, तो विक्षिप्त अवस्था आ जाएगी और जब पूरे विचार रोक देंगे तो समाधि शुरू हो जाएगी अर्थात एकाग्र अवस्था आ जाएगी। फिर ईश्वर की अनुभूति हो जाएगी, तो निरूद्ध अवस्था आएगी। इस तरह से मन की बात समझनी चाहिए। मन एक ही है, दो तीन नहीं।

## 113. शंका- मन जड़ है। इसमें क्षण-क्षण में अलग-अलग स्मृति व विचार उठते हैं और वह इधर-उधर दौड़ता है, यह कैसे?

☯ **समाधान-** घर में बिजली काम कर रही है। जिस बिजली से हमारे साधन काम कर रहे हैं जैसे कि- माइक्रोफोन चल रहा है, ट्यूबलाइट्स जल रही हैं, पंखे चल रहे हैं, कारखानों में मशीनें चल रही हैं। बताइये कि यह जो बिजली है, यह जड़ है या चेतन? जड़ है। और अगर हम बिजली के तार का यहाँ से लेकर के दिल्ली तक पूरा कनेक्शन लगा दें, और यहाँ से बटन ऑन कर दें, तो करंट कितनी देर में दिल्ली पहुँच जायेगा? एक सेकंड से भी पहले पहुँच जायेगा। बिजली एक सेकंड में एक लाख, छियासी हजार, दो सौ मील चली जाती है। और दिल्ली तो मात्र एक हजार किलोमीटर ही है।

● जड़ होते हुए भी, बिजली कितनी चंचल है, कितनी तीव्रता से काम करती है। जब बिजली जड़ होते हुए इतनी तीव्रता से चल सकती है, तो फिर मन भी जड़ है, तो वो तीव्रता से काम क्यों नहीं कर सकता?

● मन की अपनी गति है, घोड़े की अपनी गति है, शरीर की अपनी गति है। वस्तुतः हर चीज की अपनी अलग-अलग गति है। शरीर इतनी तेज नहीं दौड़ सकता, स्कूटर शरीर से ज्यादा तेज दौड़ सकता है। स्कूटर से कार ज्यादा तेज दौड़ सकती है, और कार से विमान और तेज चल सकता है। मन की भी अपनी गति है, वो बहुत तेज चलता है, फटाफट विचार करता है। भगवान ने मन के अंदर ऐसी क्षमता दी है, कि जीवात्मा मन से जल्दी-जल्दी विचार कर सके। यदि इतनी जल्दी विचार न कर सके, तो उसके सांसारिक व्यवहार सिद्ध न हों।

● पायलट विमान चलाता है, और विमान की गति आप जानते हैं, वो आठ सौ, एक हजार, बारह सौ, पन्द्रह सौ किलोमीटर प्रति घंटे की तेजी (स्पीड) से चलता है। मान लो, दो हजार किलोमीटर प्रति घंटे की गति से विमान चलता है, तो जो पायलट उसको चला रहा है, उसका दिमाग विमान से तीव्र चलना चाहिये या धीमे चलना चाहिये? तीव्र चलना चाहिये। तभी तो वो विमान को नियंत्रित कर पायेगा, नहीं तो दुर्घटनाग्रस्त हो जायेगा। दिमाग तेज चलेगा, तभी तो वो सामने आने वाली वस्तुओं से बचा पायेगा, नहीं तो टकरा जायेगा।



● भगवान ने मन इसलिये तीव्रता से कार्य करने वाला बनाया, कि हम विमान को भी चला सकें, हम रॉकेट भी चला सकें, हम सेटेलाइट भी चला सकें, हम कम्प्यूटर भी चला सकें, तीव्रता से काम करने वाली मशीनों पर नियंत्रण कर सकें। और ऐसे ही समाधि भी लगा सकें, उसके लिए भी मन तीव्र गति वाला होना चाहिये।

● मन जड़ होते हुये भी बहुत तीव्रता से कार्य करता है, बिल्कुल बिजली की तरह। बिजली बहुत तीव्र गति से चलती है। और यहाँ से एक सेकंड में अमेरिका तक, लंदन तक पहुँच जायेगी, पर है जड़। मन भी ऐसा ही है। आत्मा उसको चलाता है। और वो एक-एक क्षण में फटाफट विचार बदलता है, स्मृतियाँ उठाता है, स्मृतियाँ बदलता रहता है। आत्मा चेतन है, वो उसको चलाता है। मन में इतनी क्षमता है, कि वो ये सब कार्य इतनी तेजी से कर सकता है।

## 114. शंका- 'कारण-शरीर' और 'सूक्ष्म-शरीर' कैसे बनते हैं। और आत्मा के साथ इनका सम्बन्ध कब तक रहता है?

☯ **समाधान-**

● कारण शरीर "प्रकृति" का नाम है। सत्त्वगुण, रजोगुण और तमोगुण, इन तीनों के समुदाय का नाम प्रकृति है। ये सूक्ष्मतम कण हैं। उसी का नाम 'कारण-शरीर' है।

● अब उस प्रकृति रूपी कारण शरीर से दूसरा जो शरीर उत्पन्न हुआ, उसका नाम 'सूक्ष्म शरीर' है। आपने शरीर पर सूती कुर्ता (कपड़ा) पहन रखा है। इसका कारण है धागा। और धागे का कारण है- रूई। रूई, धागा और कॉटन-कुर्ता ये तीन वस्तु हो गयीं। कुर्ता, धागा और रूई, तो ऐसे तीन शरीर हैं- स्थूल शरीर, सूक्ष्म शरीर और कारण शरीर। **स्थूल शरीर है कुर्ता, सूक्ष्म शरीर है धागा, और कारण शरीर है- रूई।**

● जो संबंध कुर्ते, धागे और रूई में है, वो ही संबंध इन तीनों शरीर में है। क्या रूई के बिना धागा बन जायेगा, और क्या धागे के बिना कुर्ता बनेगा? कारण शरीर के बिना सूक्ष्म शरीर नहीं बनेगा। सूक्ष्म शरीर

के बिना स्थूल शरीर नहीं बनेगा। कहा हैः- कारण शरीर प्रकृति सत्त्वरजसतमः। सत्त्व, रज और तम से अठारह चीजें बनी। उसका नाम है- सूक्ष्म शरीर।

● सृष्टि के आरंभ में जब भगवान ने ये सारी दुनिया बनायी तो कारण शरीर प्रकृति से अठारह पदार्थ उत्पन्न किये। उनके नाम हैं- बुद्धि, अहंकार, मन, पाँच ज्ञान- इन्द्रियाँ, पाँच कर्मेन्द्रियाँ, पाँच तन्मात्रा। इनका नाम सूक्ष्म शरीर है। ये सारे पदार्थ प्रकृति से बनते हैं। रूप, रस, गंध आदि पाँच तन्मात्राओं से पाँच महाभूत बनते हैं। जल, वायु, पृथ्वी, अग्नि, आकाश, इन पाँच महाभूतों के नाम है। इन्हीं पाँच पदार्थो का समुदाय ये स्थूल शरीर है। जो आपको आँख से दिखता है, वो स्थूल रूप। तो ये इन तीनों का संबंध है।

● जब तक जीवात्मा पुर्नजन्म धारण करेगा, यानी एक शरीर छोड़ दिया, दूसरा शरीर धारण कर लिया, तो स्थूल शरीर छूट जायेगा। अतः मृत्यु होने पर ये छूट जायेगा। सूक्ष्म शरीर और कारण शरीर, ये दोनों जीवात्मा के साथ जुड़े रहेंगे। पुर्नजन्म हुआ फिर नया स्थूल शरीर मिल गया, फिर अगला शरीर, फिर अगला। जब तक मुक्ति नहीं होगी तब तक सूक्ष्म शरीर और कारण शरीर साथ रहेगा। जब मुक्ति हो जायेगी तब तीनों शरीर छूट जायेंगे। धागा वही रहता है, कुर्ते बदलते रहते हैं।

● सूक्ष्म-शरीर और कारण-शरीर तब तक साथ रहेंगे, जब तक पुर्नजन्म होता रहेगा। जब मोक्ष हो जायेगा तब तीनों दूर हो जायेंगे। अथवा मोक्ष नहीं हुआ और आ गई प्रलय तो प्रलय में तीनों शरीर छूट जायेगा। स्थूल शरीर तो वैसे ही थोड़े-थोड़े दिनों में छूटते रहता हैं। तब सूक्ष्म शरीर भी टूट-फूट कर नष्ट हो जायेगा और कारण शरीर रूपी प्रकृति बचेगी। सूक्ष्म शरीर वापस टूट-फूट कर कारण शरीर के रूप में परिवर्तित हो जायेगा। जैसे मिट्टी का हमने ढ़ेला लिया और उसकी ईंट पका ली और फिर ईंट तोड़कर वापस मिट्टी बना दी, तो वापस ये मिट्टी बन गई यानि कारण शरीर बन गया। जीवात्मा प्रलय के समय तो अलग हो गया पर मुक्ति नहीं मिली। फिर एक नयी सृष्टि बनेगी, तो उसके साथ जीवात्मा को ईश्वर फिर दोबारा जोड़ देगा। तब तक वह बंधन की स्थिति में है। जब तक मोक्ष न हो जाये अथवा प्रलय न हो जाये तब तक ये दोनों शरीर आत्मा के साथ जुड़े रहेंगे। मोक्ष में या प्रलय में ये छूट जायेंगे। मोक्ष होने पर तो फिर हजारों सृष्टियों तक ये तीनों शरीर फिर जुड़ते नहीं हैं।

● अब रही बात राग और द्वेष की। राग और द्वेष भी जीवात्मा



की शक्ति है। राग और द्वेष दो प्रकार का है :- एक स्वाभाविक और दूसरा नैमित्तिक। जो स्वाभाविक राग-द्वेष है, वो जीवात्मा से नहीं छूटेगा। वो मुक्ति में भी जीवात्मा में रहेगा। और स्वाभाविक राग-द्वेष में रहते-रहते मुक्ति हो जायेगी। इसमें कोई आपत्ति नहीं है, कोई बाधा नहीं है। जो नैमित्तिक राग-द्वेष है, वो बाधक है। उसे हटाना पड़ेगा, मुक्ति में वो छूट जायेगा।

● स्वाभाविक राग-द्वेष क्या है? और नैमित्तिक राग-द्वेष क्या है? उत्तर है कि जीवात्मा को हमेशा सुख चाहिये। यह उसको सूक्ष्म राग है। ये स्वाभाविक राग है। ये मुक्ति में बाधक नहीं है। जीवात्मा को दुःख कभी भी नहीं चाहिये। दुःख में उसको स्वाभाविक द्वेष है। ये भी मुक्ति में बाधक नहीं। ये स्वाभाविक राग और द्वेष रहेंगे, मुक्ति हो जायेगी। कोई परवाह नहीं।

● अमुक व्यक्ति ने मेरी हानि कर दी, मैं उसकी गर्दन तोडूँगा, ये सोचना नैमित्तिक द्वेष है। खीर, पूड़ी, लड्डू, हलुआ मुझे मिलना चाहिये, मुझे अधिक मिलना चाहिये, उसको कम, ये सोच नैमित्तिक राग है। ये मुक्ति में बाधक है। ये हट जायेगा, फिर मुक्ति होगी। इसके रहते मुक्ति नहीं होगी। इसको छोड़ देंगे तो मुक्ति हो जायेगी।

## 115. शंका- क्या कोई आत्मा अन्य आत्मा में प्रवेश कर उस जीवात्मा को प्रभावित करके सता सकता है। क्या मृत शरीर में अन्य आत्मा घुस सकता है?

☯ **समाधान-** इसका उत्तर है- नहीं। ये भूत-प्रेत (घोस्ट) की मान्यता बिल्कुल गलत है।

● किसी जीवित शरीर में कोई आत्मा, भूत-प्रेत बनकर घुस जाये और उसको परेशान करे, ऐसा कभी नहीं हो सकता। किसी मृत शरीर में कोई आत्मा घुस जाए और वो शरीर चल पड़े और सारे काम शुरू कर दे, ऐसा भी नहीं हो सकता।

● कभी-कभी मानसिक रोग से पीड़ित व्यक्ति अस्वाभाविक क्रियाऐं करने लगते हैं। जो आत्मा के बारे में ठीक से नहीं जानते-समझते, वे मानते हैं, कि हममें कोई भूत-प्रेत घुस गया है। दरअसल, कोई भूत-प्रेत नहीं घुसता। यह केवल भ्रांति की बात है। इस भ्रांति से दूर रहिए।

● भूत-प्रेत होता ही नहीं है। जो नहीं मानते, उनको कोई नहीं

सताता। जो लोग मानते हैं, उनको यह सताता है। केवल मन का भूत है, मन की कल्पना है, भ्रम है, और कुछ नहीं। यह मानसिक रोग है, इसकी चिकित्सा कराओ।

● भूत लगना केवल मनोवैज्ञानिक-रोग की स्थिति है। जिसमें व्यक्ति रोग से ग्रस्त होकर विक्षिप्त-अवस्था में कुछ का कुछ बोलने लगता है।

● भूत-प्रेत उतारने वाले को ओझा कहते हैं। गुजरात में भुआ कहते हैं। ओझा या भुआ उस पर मनोवैज्ञानिक प्रभाव डालते हैं और उसको कहते हैं, अब तुम ठीक हो गए और वो भी मान लेता है, कि हाँ मैं ठीक हो गया। उसका भूत-प्रेत सब निकल गया। भूत-प्रेत कुछ नहीं होता। इसलिये इसके चक्कर में नहीं आना।

● मैं पिछले बीस वर्षों से यह चैलेंज करता आ रहा हूँ अगर कोई भूत-प्रेत उतारने या डालने वाला व्यक्ति यह दावा करता है, कि मैं भूत-प्रेत डाल सकता हूँ, निकाल सकता हूँ, तो मेरे शरीर में एक भूत-प्रेत डाल दो। मैं सामने से ऑफर करता हूँ उसको मेरी तरफ से एक लाख रुपये ईनाम। और जो नुकसान होगा, वो मेरा। उसके ऊपर कोई आपत्ति नहीं। कोर्ट में चलेंगे, मजिस्ट्रेट साहब के सामने कॉन्ट्रेक्ट साईन करेंगे। दो गवाह उनके, दो गवाह हमारे। चाहो तो प्रयोग कर लो। अगर मेरे शरीर में भूत डाल दे, तो लाख रूपए ईनाम। और अगर नहीं डाल सका तो पांच लाख रुपये जुर्माना भरो। वन-वे ट्रेफिक नहीं चलेगा। बीस साल हो गए मुझे चैलेन्ज करते हुए। अब तक तो मेरे सामने कोई नहीं आया है, जो भूत-प्रेत डाल दे। इसलिए व्यर्थ की बात है, इसको छोड़ दीजिए।

● जैसे एक आत्मा शरीरधारी है। वो अपनी आत्मा दूसरे शरीर में प्रविष्ट करा दे, यह संभव नहीं। सवाल है कि एक शरीरधारी जीवात्मा दूसरे जीवित शरीर में अपनी आत्मा को डालेगा कि मृत शरीर में? मृत में डालेगा न, जीवित में तो नहीं डालेगा। चलो एक बात तो कैंसिल हुई कि वो जीवित शरीर में तो नहीं घुसेगा। अब मृत शरीर में डाले तो इसमें कौन सी समझदारी है? मृत शरीर तो पहले ही सड़-गल जायेगा। आप कहो कि सड़ा-गला नहीं है, अभी-अभी बिलकुल ताजा मरा है। बेचारे को ढूँढ़ना पड़ेगा ताकि कोई ताजा मरा हुआ शरीर मिले तो वह अपनी आत्मा को उसमें डाले। उसमें डालने से उसको लाभ क्या है? कोई लाभ नहीं है, और इतनी क्षमता भी नहीं है कि वह अपनी आत्मा मृत शरीर में से निकाल कर वापस अपने शरीर में डाल दे। अगर वो योगी अपनी आत्मा को निकालकर



उस मृत शरीर में डालेगा, तो उसका अपना शरीर मर जायेगा। और एक बार निकल गया, तो वापस आने की कला उसको आती नहीं। यह परकाया प्रवेश आदि की बातें सब कहानियाँ हैं। इनमें विश्वास नहीं करना चाहिये। न इससे कोई लाभ है। ऐसी इतिहास में पता नहीं कितनी कहानियाँ आती हैं। भूत-प्रेत की कहानियों की कमी नहीं है। टेलीविजन में भी बहुत से हॉरर सीरियल भूत-प्रेतों के आते हैं। वो सब झूठ बात है। संसार में सच्चा-झूठा दोनों चलता है।

● मरने के बाद आत्मा इधर-उधर नहीं भटकती। मृत्यु के बाद जीवात्मा ईश्वर के नियंत्रण में चला आता है। अब उसके कर्मानुसार अगला जन्म कहॉ देना है, ईश्वर उसकी व्यवस्था करेगा। मान लीजिये एक व्यक्ति की भारत में मृत्यु हुई। अगला जन्म उसको देना है जापान में। तो भारत से लेकर जापान तक की यात्रा वह जीवात्मा स्वयं नहीं करेगा, बल्कि ईश्वर उसको लेकर जाएगा। मरने के बाद जीवात्मा को तो होश ही नहीं होता है। अगला जन्म कहाँ लेना है- उसके वश की बात थोड़े ही है। फल देने वाला न्यायाधीश 'ईश्वर' है। ईश्वर बताएगा कि उसको कहाँ जाना है। और वो खुद पहुँचाता है। ईश्वर यमदूत नहीं रखता, असिस्टेंट नहीं रखता। वो अपना काम खुद करता है, क्योंकि वह सर्वशक्तिमान है। ईश्वर उसको पहुँचाता है, जहाँ पहुँचाना है।

● एक शरीर की आत्मा दूसरे शरीर में नहीं जाती है। हाँ, अगर आत्मा ने एक बार शरीर छोड़ दिया तो फिर छोड़ दिया। आत्मा वापस उसमें नहीं जा सकती। उसको वापस जाने का तरीका नहीं मालूम। जो आत्मा शरीर छोड़ दे, उसको वापस दोबारा उस शरीर में डाल दे, ईश्वर ऐसा काम नहीं करता है। अगर एक आत्मा ने एक शरीर छोड़ दिया तो दूसरे जन्म में फिर उसका नया शरीर बनेगा, उस शरीर में ही जायेगी।

## 116. शंका- क्या कोई व्यक्ति दूसरे के मन को नियंत्रित करके चला सकता है? यदि हाँ, तो बिना आत्मा के प्रवेश के यह कैसे संभव है?

☯ **समाधान-** आध्यात्मिक क्षेत्र में कोई श्रद्धालु व्यक्ति अपने गुरूजी में बहुत श्रद्धा रखता है, उनके वचनों का पालन करता है, उनको आदर्श मानता है। गुरूजी जो कहते हैं, वह श्रद्धालु व्यक्ति उसको मानता है। ऐसा हो सकता है। परन्तु इस प्रक्रिया में श्रद्धालु का मन रहेगा उसी के आधीन। गुरूजी पर श्रद्धा होने के कारण, वह अपने मन को उनके निर्देशानुसार चला देगा।

इस प्रक्रिया में गुरूजी का आत्मा उनके अपने शरीर में और श्रद्धालु का आत्मा उसके अपने शरीर में ही रहेगा। दोनों आत्माएँ अलग-अलग शरीर में रहेंगी। इसी प्रकार से एक आत्मा दूसरे के मन को नियंत्रित करके कुछ-कुछ तो चला सकता है पर पूरी तरह से नहीं। क्योंकि प्रत्येक आत्मा स्वतंत्र है। और प्रत्येक व्यक्ति का मन पूरा-पूरा आत्मा के आधीन है, दूसरे के आधीन नहीं। जैसे सेनाधिकारी का आत्मा, सेनाधिकारी के शरीर में रहेगा, सैनिक के शरीर में नहीं घुस जाएगा। दोनों का आत्मा अलग-अलग है। दोनों का आत्मा अपने-अपने शरीर में रहेगा। केवल निर्देश से, संकेत से वो दूसरे व्यक्ति का थोड़ा सा नियंत्रण कर सकता है, लेकिन पूरा नियंत्रण नहीं कर सकता।

## 117. शंका- क्या हम किसी को अपने वश में कर सकते हैं?

☯ **समाधान-** जी हाँ, कर तो सकते हैं, परन्तु मैं यह जानना चाहता हूँ कि आप किसी को अपने वश में क्यों करना चाहते हैं? अगर कोई आपको अपने वश में कर ले, तो क्या आपको ठीक लगेगा? इसलिये दूसरे को वश में करने की बात न सोचें। वैसे जो चतुर लोग होते हैं, चालाक लोग होते हैं, वे दूसरों को वश में कर लेते हैं। पर दूसरे को वश में करना अच्छी बात नहीं है। 'आत्मा' स्वभाव से स्वतंत्र है, उसको 'स्वतंत्र' ही रहने देना चाहिये।

किसी के वश में वे लोग हो सकते हैं जिनमें 'आत्मविश्वास' की कमी होती है, सेल्फ कॉन्फीडेन्स, विल पॉवर की कमी होती है। आप अपना सेल्फ कॉन्फीडेन्स बनाकर रखें। दूसरे के वश में नहीं हों और खामखां किसी को अपने वश में करने की बात भी न सोचें।



## 118. शंका- माँसाहार पाप है और लाश खाने के समान है। आजकल दुनिया में अधिकांश लोगों को ऐसा करते देखते हैं, तो क्या उनको मोक्ष प्राप्ति नहीं हो सकती?

☯ **समाधान-** आपने बिल्कुल ठीक कहा। ऐसे लोगों को मोक्ष प्राप्त नहीं हो सकता। <u>मांस, अंडे खाने वाले, भ्रष्टाचार करने वाले इनको किसी को मोक्ष प्राप्त नहीं हो सकता।</u> यम नियम में खान-पान की शुद्धि, मन की शुद्धि, अंदर- बाहर की शुद्धि, अहिंसादि, ये बातें बताई गई हैं। यह सब करना ही पड़ेगा, तभी मोक्ष होगा।

## 119. शंका- क्या घर में धर्मपत्नी के साथ किया गया हवन ही "सम्पूर्ण-यज्ञ" कहलाता है। 'यज्ञ' करने से क्या 'लाभ' होता है?

☯ **समाधान-** <u>पति-पत्नी दोनों को साथ में बैठकर हवन करना चाहिए</u>। तभी यज्ञ समग्र रूप से संपन्न माना जाता है। जब घर में भोजन सभी लोग मिलकर करते हैं, तो हवन भी सभी को करना चाहिए। आजकल तो बच्चे भी घर पर ही रहते हैं। गुरूकुल में बहुत कम लोग बच्चे भेजते हैं। उनको भी हवन करना चाहिए। हर व्यक्ति को हवन करना चाहिए।

यज्ञ करने से उत्तम मनुष्य का जन्म मिलता है। जो लोग उत्तम मनुष्य बनना चाहते हैं, उन्हें यज्ञ करना अनिवार्य है। आप ईश्वर को कैसा मानते हैं, न्यायकारी या अन्यायकारी? न्यायकारी मानते हैं न। तो न्याय के कुछ नियम हैं:-

- <u>पहला नियम</u> - अच्छे कर्म का फल अच्छा, बुरे कर्म का फल बुरा। और सबसे अच्छे कर्म का सबसे अच्छा फल।
- <u>दूसरा नियम</u> - कर्म नहीं, तो फल नहीं।
- <u>तीसरा नियम</u> - जो व्यक्ति कर्म करे, उसी को फल।
- <u>चौथा नियम</u> - पहले कर्म, बाद में फल।
- <u>पाँचवाँ नियम</u> - कर्म करेगा, तो फल अवश्य मिलेगा।

सारे प्राणियों में से सबसे अच्छा प्राणी कौन? मनुष्य। मनुष्यों में भी उत्तम कौन? अच्छे विद्वान्, धार्मिक माता-पिता के घर जन्म मिलना। तो सबसे अच्छा फल हुआ- 'उत्तम मनुष्य जन्म'। यहाँ एक बात तो पकड़ में आ गई, कि नियम कहता है कि- सबसे अच्छे कर्म का, सबसे अच्छा फल। सबसे अच्छा फल है- 'उत्तम मनुष्य जन्म'। यदि सबसे अच्छा फल प्राप्त करना हो, तो कर्म कैसा करना होगा? 'सबसे अच्छा'।

सबसे अच्छा कर्म क्या? 'यज्ञ करना।' कैसे? अच्छा तो आप ही बताइये। मैं कुछ अच्छे कर्मों का उदाहरण देता हूँ। (क) किसी को भोजन खिलना। (ख) पानी पिलाना। (ग) वस्त्र दान करना। (घ) शुद्ध वायु देना। इनमें से सबसे अच्छा कर्म कौन सा है? शुद्ध वायु देना। शुद्ध वायु दी जाती है, यज्ञ करने से। इस प्रकार से सबसे अच्छा कर्म हुआ- यज्ञ करना। तो बात समझ में आ गई, कि अगर उत्तम मनुष्य बनना हो, तो सबसे अच्छा कर्म करना होगा। **सबसे अच्छा कर्म है- यज्ञ करना। इसलिए मैंने कहा था, जो यज्ञ करेगा वो मनुष्य बनेगा। इसके अतिरिक्त मन की शुद्धि, त्याग की भावना, संगठन, अनुशासन की वृद्धि, प्रेम, बड़ों का सम्मान करने की भावना की वृद्धि इत्यादि अनेक लाभ यज्ञ करने से होते हैं।**

## 120. शंका - यज्ञ करने से योगाभ्यास में क्या सहायता मिलती है?

☯ **समाधान-** इस संदर्भ में यह जानना चाहिए कि 'यज्ञ' करने से व्यक्ति के अंदर 'त्याग' की वृत्ति आती है।

- यज्ञ के मंत्रों में हम बोलते हैं- "इदं अग्नये स्वाहा"। "इदम् अग्नये, इदन्नमम", अर्थात् यह मेरा नहीं है। यह भगवान का दिया हुआ है। तो पहले तो केवल आहुति के बारे में कहते हैं। अब इस भावना को और आगे बढ़ाकर हमको यहाँ तक पहुँचना है, कि **मेरे पास जितनी भी सम्पत्ति है, ये सब भगवान की है।** फिर उससे और आगे बढ़ते हैं, कि **यह मेरा शरीर भी मेरा नहीं है। जो बुद्धि मेरे पास है, विद्या मेरे पास है और जो भी कुछ मेरे पास है, वो सब मेरा नहीं है। सब भगवान का दिया हुआ है। यज्ञ करने से यह भावना, सेवा व त्याग की वृत्ति हमारे अंदर आती है।**

- बढ़ते-बढ़ते जब संपूर्ण भावना आ जाती है, तब यज्ञ का प्रयोजन सम्पन्न हो जाता है। उसका उद्देश्य पूरा हो जाता है। त्याग और सेवा की भावना जब आ जाए तो यज्ञों को पूरा मान लिया जाता है। फिर



उस व्यक्ति को यज्ञ छुड़वा देते हैं। कहते हैं- भाई! अब यज्ञ से तुमको जो चीज सीखनी थी, सीख ली। अब सब छोड़ दो। **अब यह बात पूरी उसके जीवन में उतर गई तो फिर उसको 'संन्यास आश्रम' में प्रवेश दे देते हैं।** अब उसके लिए यज्ञ बंद हो जाता है।

- अब उसने सब कुछ उद्देश्य के लिए यानि धर्म के लिए अर्पित कर दिया। अब उसके पास कुछ है ही नहीं, तो कैसे बोले, किस वस्तु के लिए कहे- 'इदन्नमम'। हाँ, फिर उसका 'अध्यात्मिक-यज्ञ' चलता है, जबकि 'भौतिक-यज्ञ' बंद हो जाता है। **इस प्रकार यज्ञ करने से आध्यात्मिक लाभ होता है।** इसलिए यज्ञ करना चाहिए। तीन आश्रम वालों के लिए यज्ञ करने का विधान इसीलिए रखा गया है।

## 121. जब मैं 'ध्यान' में बैठता हूँ तो स्तुति, प्रार्थना, उपासना करते समय 'रोना' आता है? ऐसा क्यों होता है?

☯ **समाधान-** व्यक्ति के अंदर अच्छे संस्कार भी होते हैं और बुरे संस्कार भी।

- जब व्यक्ति अच्छे संस्कार को जगाकर भगवान की स्तुति प्रार्थना-उपासना करता है तो कभी-कभी आतंरिक भावनाएँ जागती हैं। गहरी भावुकता के उन क्षणों में कभी-कभी रोना आ जाता है। उसको एहसास होता है कि, ओह! मैने इतना समय व्यर्थ में खो दिया। मैं संसार के चक्कर में पड़ा रहा। भगवान को याद ही नहीं किया। अब जाकर मुझे होश आया, कि भगवान तो इतना मूल्यवान है।

- व्यक्ति सोचता है :- **बहुत साल हो गए, पहले से अगर भगवान का ध्यान करता होता, तो मुझे बहुत आनंद मिलता। अब उसको प्रायश्चित्त होता है, पश्चाताप होता है। इस कारण उसको कभी-कभी रोना आता है, आँसू आते हैं।** यह कोई बुरी बात नहीं है। ऐसे ही और भी कारण हो सकते हैं।

आँसू खुशी में भी आते हैं। भगवान का ध्यान करने से आनंद मिलता है। सात्त्विक वृत्ति बढ़ती है, उससे भी आंसू आते हैं। उनके पीछे पृष्ठभूमि (बैकग्राउंड) यही रहती है, कि आज मुझे इतना आनंद मिला। यह अब तक मैने क्यों खोया। खुशी के आंसू के पीछे यही कारण होता है। व्यक्ति सोचता है, कि अब ठीक रास्ते पर आ गया हूँ तो उसमें प्रायश्चित्त का भाव जाग्रत होता है। जिससे आँसू आ जाते हैं। वो कोई बुरी बात नहीं है।

● शुरू में अगर ऐसा हो, दो, पाँच, सात दिन या पंद्रह दिन तो कोई आपत्ति नहीं है। धीरे-धीरे जब व्यक्ति अभ्यास करता जाएगा, तो वो रोना बंद हो जाएगा। आँसू आने बंद हो जाऐंगे। और व्यक्ति में स्थिरता आ जाएगी।

## 122. शंका- एक कसाई गाय को ले जा रहा है। गाय दौड़ गई और एक साधक ने देख लिया। अब गाय की जान बचानी है, तो साधक सच बोले या झूठ बोले?

☯ **समाधान-** इस स्थिति में साधक को क्या करना चाहिए, इसके तीन-चार उत्तर हैं।

<u>पहला उत्तर</u> - यह है, कि मौन रहेगा, तो भी कसाई गाय को नहीं छोड़ेगा। चौराहे पर जो साधक बैठा है। मान लीजिये वह ब्राह्मण है, और उसने देख लिया है कि- गाय इस तरफ गई है, और उसके पीछे कसाई आ रहा है। वह ब्राह्मण आने वाले कसाई को उपदेश दे। उसको यह समझाए, कि गाय को मत मारो, गाय को मारना अच्छा नहीं है। गाय जिएगी, तो तुम भी जिओगे। कसाई से वह पूछे, कि-
त ु ह
दूध, घी, मक्खन, मलाई, पनीर, बर्फी, खोवा खाने को चाहिए, कि नहीं चाहिए ? कसाई कहेगा- चाहिए। अरे भाई ! तुमको ये सब चाहिए। और अगर गाय मर जाएगी, तो तुमको ये सब कहाँ से मिलेंगे ? इसलिये गाय को मत मारो। यह किसका उत्तर है ? ब्राह्मण का।

 १८८

<u>दूसरा उत्तर</u> - मान लीजिए, चौराहे पर बैठा हुआ व्यक्ति क्षत्रिय है। कसाई ने पूछा- बोलो गाय कहाँ गई ? तो क्षत्रिय कहेगा- आओ सामने अखाड़े में, तुम गाय को मारोगे ? पहले हमसे दो-दो हाथ करो। मेरे होते हुए तुम गाय को हाथ लगाओगे! जहाँ से आए हो, वहीं चले जाओ, नहीं तो तुम्हारी खैर नहीं। क्षत्रिय है, तो ऐसा बोलना चाहिए। झूठ क्यों बोलेगा ?

<u>तीसरा उत्तर</u> - मान लीजिए वैश्य है, लड़ भी नहीं सकता, इतनी बुद्धि भी नहीं है, समझा भी नहीं सकता। तो वो कहेगा- देखो भाई तुम गाय को मारते हो, गाय को मारने से तुमको क्या मिलेगा ? कसाई कहेगा- हजार रुपया मिलेगा। वैश्य कहेगा- ये हजार रुपये ले लो, गाय हमारी हो गई। गाय हमने खरीद ली, तुमको हजार रुपये मिल गए। अब गाय को मत मारो, जाओ।

अगर गाय की रक्षा करनी हो, तो थोड़ी सी ताकत लगानी पड़ेगी। झूठ नहीं बोलना है।

<u>चौथा उत्तर</u> - मान लीजिए, चौराहे पर बैठा हुआ व्यक्ति शूद्र है। न तो वो ब्राह्मण है, न वो क्षत्रिय है, न वैश्य है। न वो उपदेश दे सकता है, न लड़ सकता है, न पैसा दे सकता है। यदि कसाई आता है, तो वह वहाँ से उठकर भाग जाये। क्षत्रियों के मोहल्ले में जाकर सूचना दे, कि- देखो-देखो कसाई आ रहा है, गाय को मार डालेगा, उसकी रक्षा करो। क्या शूद्र इतना भी नहीं कर सकता ?

● हम बचपन से अपने पाठ्‌यक्रम में पढ़ते आ रहे हैं, कि- "भारत की सीमा पर चीन के सैनिक घुस आए। गाँव के बच्चे जो बॉर्डर पर रहते थे, उन्होंने चीन के पाँच-सात सैनिक घुसते देखे। बच्चों ने भागे-भागे जाकर भारतीय सेना की चौकी पर सूचना दी, कि फलाने बॉर्डर से विदेशी सैनिक घुस आए, जाओ देश की रक्षा करो।"

इतने छोटे-छोटे बच्चे, पाँच साल के आठ साल के बच्चे दौड़कर सैनिकों को इतनी सूचना दे सकते हैं। तो एक चालीस साल का शूद्र क्या इतना निकम्मा है, कि वह यह भी नहीं कर सकता, कि जाये और क्षत्रिय को सूचना दे, कि गाय खतरे में है।

● कभी भी झूठ नहीं बोलने का, सच बोलो। हिम्मत से मुकाबला करना। वेद में कहीं नहीं लिखा है, झूठ बोलने को। "हन्ति रक्षो हन्ति असद् वदन्तम्।" ये अथर्ववेद का मन्त्र है। 'हन्ति असद् वदन्तम्' जो झूठ बोलता है, भगवान उसको दण्ड देता है। "सत्यम वक्ष्यामि नानृतम्" यह भी अथर्ववेद का मंत्र है। इस मंत्र का अर्थ है कि 'सच बोलूँगा, झूठ नहीं बोलूँगा।' झूठ बोलने का विधान कहीं नहीं है।

 १८९

## 123. शंका- अपने देश-धर्म के लिये झूठ बोलना पाप है या नहीं?

☯ **समाधान-** झूठ बोलना तो पाप ही है। चाहे देश के लिये बोलो या धर्म के लिये बोलो। दोष तो लगेगा ही।

● यह 'मिश्रित-कर्म' माना जायेगा। यदि आपके झूठ बोलने से देश की रक्षा होती है, देश का भला होता है, तो ठीक है, जितना भला होता है, उतना पुण्य। और जितना झूठ बोला, उसका पाप। यह मिश्रित कर्म कहलाता है।

● वेदों में केवल राजा को आपत्ति काल में झूठ बोलने की छूट है। और वह भी प्रजा की रक्षा करने के लिये, अपने स्वार्थ की सिद्धि के लिये नहीं। जैसे कि- राजा गुप्तचर विभाग (C.I.D, C.B.I) रखे। चोर, डाकू, आतंकवादियों को पकड़ने और दंडित करने और देश की रक्षा करने के लिये छल-कपट का प्रयोग करें। केवल क्षत्रियों को छूट है, आम जनता को नहीं। दुष्टों को मारने के लिए क्षत्रियों को थोड़ी सी छूट दी गई है। उसको भी दोषयुक्त माना है, पूर्ण शुद्ध तो उसको भी नहीं माना।

● उसको भी इसीलिये दोषयुक्त माना, कि जो उन्होंने झूठ, छल-कपट का प्रयोग किया। इससे उनका मोक्ष रूक जायेगा। उनको मोक्ष नहीं मिलेगा।

● इसलिये राजाओं को राजगद्दी छोड़नी पड़ी। आप इतिहास को उठाकर देखें। राजा जनक ने राजगद्दी छोड़ दी। राजा भरत ने राजगद्दी छोड़ दी। राजा अशोक ने राजगद्दी छोड़ दी और ऐसे बहुत सारे उदाहरण मिलते हैं। कई राजा लोग अपनी गद्दी छोड़ के गये। क्योंकि उनको समझ में आ गया, कि राजा बने रहते हुये हमारा मोक्ष होने वाला नहीं है।

● गाय की रक्षा के लिए जाओ, हड़ताल करो। रेलवे वाले कर्मचारी रेल की स्ट्राइक, बस वाले कर्मचारी बस की स्ट्राइक, यूनिवर्सटी वाले विद्यार्थी यूनिवर्सटी की स्ट्राइक करते हैं, तो गौ की रक्षा के लिए आप हड़ताल क्यों नहीं करते? उसके लिए अनशन करो, हड़ताल करो। आंदोलन करोगे, सरकार झुकेगी। यदि उसको वोट चाहिए, तो सब कुछ मानेगी। परन्तु आम जनता झूठ बोले, यह बात वेद विरूद्ध है। यह बात उन स्वार्थी लोगों ने समाज में फैलाई है, जो स्वयं झूठे हैं, झूठ से प्रेम करते हैं। झूठ को प्रोत्साहन देने वाले ऐसे लोगों को ईश्वर दण्ड देगा।



## 124. शंका- कहते हैं ""सत्यं ब्रूयात् प्रियं ब्रूयात् न ब्रूयात्सत्यमप्रियम" ? अर्थात् सत्य बोलें, मीठा बोलें, कड़वा सत्य न बोलें। तो शंका यह है, कि क्या अपवाद रूप में 'झूठ बोलना' भी धर्म हो सकता है?

☯ **समाधान-** <u>वेदों में कहा है "सत्यं वक्ष्यामि नानृतम्" और मनु महाराज कहते हैं ""सत्यं ब्रूयात् प्रियं ब्रूयात् न ब्रूयात्सत्यमप्रियम" ? अर्थात् सत्य बोलें, मीठा बोलें, कड़वा सत्य न बोलें। तो शंका यह है, कि मनुजी के अनुसार- सत्य न बोलें। अर्थात् क्या अपवाद रूप में 'झूठ बोलना' भी धर्म हो सकता है?</u>

● आपने मनु जी की बात पर पूरा ध्यान नहीं दिया। मनुजी ने यह नहीं कहा- 'सत्य न बोलें।' बल्कि यह कहा- 'कड़वा सत्य न बोलें'। अर्थात् <u>सत्य ही बोलें, परन्तु मीठा बना कर बोलें।</u> उन्होंने इसी श्लोक के दूसरे भाग में कहा है- 'प्रियं च एष धर्मः सनातनः।' अर्थात् <u>मीठा तो बोलें, परन्तु झूठ न बोल</u>। यही वेदों का प्राचीन धर्म है। देखिये, झूठ बोलने को मना किया है। इसलिए वेद में और मनु जी में कोई विरोध नहीं है।

● इन दोनों बातों में कोई विरोध नहीं है। और ना ही 'झूठ बोलना' अपवाद रूप में धर्म हो सकता है। झूठ बोलने को अपवाद रूप में भी धर्म नहीं माना है। क्योंकि जिसका अपवाद है, वो धर्म नहीं हो सकता। इसमें तो आपकी यह मान्यता सामने आ रही है कि सत्य का भी अपवाद होता है। तो कौन सा अपवाद है सत्य का? कोई नहीं। <u>सत्य और झूठ, ये दोनों परस्पर विरोधी हैं। इसलिए दोनों धर्म नहीं हो सकते।</u> अतः सत्य बोलना रूपी धर्म का कोई अपवाद नहीं है। इसलिये सत्य बोलना ही धर्म है।

● व्यवहार भानु में लिखा है- 'न हि सत्यात् परोधर्मो नासत्यात् पातकं परम्' अर्थात् <u>सत्य से बढ़कर कोई ऊँचा धर्म नहीं है और झूठ से बढ़कर कोई गिरा हुआ पाप नहीं है।</u> सबसे घटिया पाप है- 'झूठ बोलना'। सबसे बढ़िया पुण्य, सबसे ऊँचा धर्म- 'सत्य बोलना'। सत्य बोलने वाला तो मोक्ष में चला जाता है। और झूठ बोलने वाला नरक में चला जाता है। इसलिये सत्य बोलना पूरा धर्म है, उसका कोई अपवाद नहीं है।

## 125. शंका- दूसरे को प्रसन्न करने के लिये असत्य न बोलें। किन्तु असत्य बोलने से यदि दर्द ठीक हो जाता है, तो डॉक्टर को असत्य बोलने में क्या आपत्ति है?

☯ **समाधान-** 'डॉक्टर के झूठ बोलने से रोगी ठीक हो जाता है, तो फिर इसमें क्या दिक्कत है।' यह बड़ा भयंकर प्रश्न है। बहुत लोग इस पर बहस करते हैं, और वो झूठ बोलने की पुष्टि करते हैं। अब इसका उत्तर सुनिये-

● एक डॉक्टर ने रोगी का परीक्षण कर लिया और देख लिया कि यह बूढ़ा व्यक्ति है, और इसके लक्षण बता रहे हैं, तीन दिन से आगे नहीं जियेगा। तो रोगी पूछता है, कि 'डॉक्टर साहब मैं ठीक तो हो जाऊँगा?'

● ऐसी स्थिति में झूठ की पुष्टि करने वाले लोग कहते हैं, कि डॉक्टर को रोगी के सामने तो ऐसा ही कहना चाहिये 'हाँ, हाँ, तुम ठीक हो जाओगे, तुम्हें कुछ नहीं होगा।' ये झूठ बोलना चाहिये। और रोगी के कमरे से बाहर जाके, जो उसके घर के बाकी पांच-छहः सदस्य हैं, उनको सच बताना चाहिये, कि 'देखिये भई! ये तीन दिन का मेहमान है, इससे जो वसीयत करवानी है, वो करवा लो, फिर मत कहना कि हमें बताया नहीं था। जिस रिश्तेदार को बुलाना हो बुला लो।' रोगी के सामने झूठ बोलो, कि हाँ, तुम ठीक हो जाओगे और दूसरे कमरे में जाके सच बताओ, ऐसा झूठे लोग कहते हैं।

● हम कहते हैं, यह गलत है। रोगी के सामने झूठ क्यों बोलना? इससे नुकसान होता है। क्या नुकसान होता है? इससे बाकी लोग क्या सोचेंगे, कि यह डॉक्टर कैसा है? रोगी के सामने झूठ बोलता है, बाकी लोगों के सामने सच बोलता है। जो घर के बाकी छह सदस्य हैं, वो तो यही सोचेंगे न कि **यह डॉक्टर रोगी के सामने तो झूठ बोलता है। रोगी को सच नहीं बताता**। और बाकी लोगों को सच बताता है। उन छह व्यक्तियों के मन पर इसका प्रभाव ऐसा पड़ेगा। पड़ेगा कि नहीं पड़ेगा? पड़ेगा न। उसका विश्वास खत्म होगा न।

● अब चलो, वो तो बूढ़ा व्यक्ति था। वो तो तीन दिन के बाद मरने ही वाला था, सो मर गया। जो घर के छह सदस्य बाकी बचे थे, उनमें से एक बत्तीस साल का जवान था। वो दो महीने के बाद, बीमार हो गया। अब उसी फैमिली डॉक्टर को फिर बुलाया गया। वो आया, उसने उस रोगी को देखा, और कहा 'तुम ठीक हो जाओगे, तुम्हें कुछ नहीं होगा।' अब वो रोगी क्या सोचेगा?



● वो सोचेगा, ये डॉक्टर झूठ बोलता है। मेरे दादा को भी यही कहता रहा, कि तुम बच जाओगे, तुम्हें कुछ नहीं होगा। मुझे भी कह रहा है कि तुम बच जाओगे, तुम्हें कुछ नहीं होगा। अब मैं भी मरूंगा।' वो न मरता हो, तो भी मरेगा। उसका विश्वास खत्म। उसके दिमाग पर यह असर हो चुका है, कि यह डॉक्टर रोगी के सामने झूठ बोलता है, बाकी लोगों के सामने ठीक बोलता है। मैं इस समय रोगी हूँ। मुझे यह झूठ बोल रहा है। बताईये लाभ हुआ, कि हानि हुई।

● वो बूढ़ा व्यक्ति तो बेचारा तीन दिन बाद मरने ही वाला था। अगर **डॉक्टर वहाँ सच बोलता तो छह व्यक्तियों का (घर के छह सदस्यों का) डॉक्टर पर विश्वास बना रहता।** डॉक्टर के ऊपर वो लोग सच्चा विश्वास करते कि डॉक्टर जो कहता है, सच कहता है। झूठ बोल के वह डॉक्टर न तो रोगी को बचा पाया और उधर छह व्यक्तियों का विश्वास भी खोया। ऐसी स्थिति में लाभ तो कुछ हुआ नहीं, हानि ही हुई। **रोगी तो झूठ बोलने पर भी बचा नहीं। इसलिये डॉक्टर को झूठ नहीं बोलना चाहिये,** सच बोलना चाहिये।

● एक दिन मैं ऐसे ही कह रहा था। एक व्यक्ति थोड़ा अड़ियल टाइप का था। वो खड़ा होकर बोला, 'तो आप यह कहना चाहते हैं, कि डॉक्टर को यँ साफ-साफ कह देना चाहिये, अब तुम मरने वाले हो। ऐसा बोल देना चाहिये।' मैंने कहा- नहीं। ऐसा क्यों बोलें? मनु जी कहते हैं- 'सत्यं ब्रूयात, प्रियं ब्रूयात' अर्थात् सच बोलना चाहिये, मीठा बोलना चाहिये। कड़वा नहीं बोलना चाहिये।

● उसने पूछा- कैसे बोलना चाहिये? मैंने कहा ऐसे बोलना चाहिये कि - 'देखो भाई, तुम्हारी कितनी उम्र हो गई? छियत्तर साल। अच्छा देखो, छियत्तर साल उम्र हो गई, खा लिया, पी लिया, सारी दुनिया देख ली। देख ली न? हाँ, देख ली। कोई आदमी हमेशा जीता है क्या? यहां किससे बात चल रही है? रोगी से। किसकी बात चल रही है? डॉक्टर की। तो डॉक्टर उस रोगी को पूछता है? कोई आदमी हमेशा जीता है क्या? तो वो रोगी कहेगा, नहीं। **रामचन्द्र जी चले गये न, हाँ चले गये। कृष्ण जी महाराज, और सिकन्दर, वो भी चले गये। हम और तुम भी सब चले जायेंगे, सबको मरना है, बारी-बारी से सबका नंबर लगेगा। अब खा लिया, पी लिया, देख ली दुनिया। छियत्तर साल हो गये, बस दो-चार दिन की बात है। अब तैयारी कर लो, उसके बाद शांतिपाठ होने वाला है।' उसको अच्छी तरह से, सच बात बताओ, प्रेम से बताओ, सीधी-सीधी बात बताओ, झूठ क्यों बोलो।**

● उस व्यक्ति ने पूछा– यदि डॉक्टर द्वारा सच बोलने से रोगी को हार्ट अटैक आ जाये, और रोगी उसी समय मर जाये, तो? तब मैंने उत्तर दियाः– उसको अटैक आ जाये, तो उसका जिम्मेदार डॉक्टर नहीं है। वेदो में डॉक्टर के लिए 'झूठ बोलना' नहीं लिखा है, 'सत्य बोलना' ही लिखा है। उनके कारण डॉक्टर क्यों झूठ बोले। डॉक्टर क्यों पाप का भागी बने? झूठ बोलेंगे तो दण्ड मिलेगा। हमने ठेका लिया है क्या झूठ बोलने का। हमको भगवान ने कहा है, सच बोलो। हम तो सच बोलेंगे। तुम्हारी गलती का दण्ड हम क्यों भोगें।

● पता है क्यों रिश्तेदार बोलते हैं डॉक्टर को, कि 'आप रोगी को सच नहीं बताना, उसको झूठ बोलना' ?उसका उत्तर सुनिये– आज छियत्तर साल की उम्र हो गई। बचपन से लेकर के बुढ़ापे तक किसी आदमी ने उस रोगी को मरना नहीं सिखाया। एक दिन भी यह पाठ नहीं पढ़ाया, कि हमको मरना है। एक न एक दिन शरीर और संसार छोड़कर जाना है। यह पाठ कोई नहीं पढ़ाता। अब देखो, उसने आज तक मरने की तैयारी ही नहीं की। और आज अचानक उसको डॉक्टर कहे कि 'भई! देखो, अब दो-चार दिन में शांतिपाठ होने वाला है।' तो उसको हार्टअटैक आने ही वाला है, झटका तो लगेगा ही। तो यह गलती उन लोगों की है। क्यों नहीं उसको बचपन से मरना सिखाया। उसको 'मरना है', ऐसा पढ़ाओ। एक न एक दिन सबको मरना है। अगर उसको बचपन से यह पाठ सिखाया गया होता, तो आज डॉक्टर प्रेम से सच बोलता और उसको जरा भी अटैक नहीं आता। खूब आराम से रोगी सत्य सुनता और कहता, 'ठीक है, बचपन से सुनते चले आ रहे हैं। अब जाने की तैयारी है, तो जाएँगे।'

मैं आपको अपनी बात सुनाता हूँ मैं अठारह-उन्नीस साल पहले यहाँ आर्यवन में आया। अचानक एक रात को मुझे पेट में दर्द हो गया। अपेंडिक्साइटिस हो गया। रात को दो बजे फोन करके डॉक्टर को बुलाया। दिसम्बर का महीना था। रात को दो बजे डॉक्टर साहब आये और उन्होंने कुछ इंजेक्शन दिया, कोई दवाई दी, डॉक्टर साहब कहने लगे कि सुबह इनको हॉस्पिटल में ले जाओ, इनका अपेंडिसाइटिस का प्राब्लम है। मुश्किल से थोड़ी नींद आयी। सुबह चार-पांच बजे तक सोया। सुबह हॉस्पिटल में डॉक्टर साहब ने मेरा चैकअप किया। फिर उन्होंने कहा 'जी, दवाई से कोशिश करते हैं। एक दिन में ठीक हो जाये तो ठीक है, नहीं तो ऑपरेशन करना पड़ेगा। यहाँ आर्यवन से एक आदमी (अटेंन्डेन्ट) मेरे साथ वहाँ सेवा के लिये हॉस्पिटल में गया था। मैंने उस अटेण्डेण्ट से पूछा, 'डॉक्टर साहब ने क्या बताया?' तो उन्होंने कहा, 'जी एक दिन तो दवाई देकर देखेंगे और



नहीं ठीक हुआ, तो फिर ऑपरेशन करेंगे।' मैंने कहा– ठीक है। अब जब अगले दिन ऑपरेशन का नंबर आया तो जो मेरा अटेन्डेन्ट था, वो बेचारा रोने लगा। मैं तो ठीक-ठाक बैठा हूँ। रोगी मैं हूँ और वो अटेन्डेन्ट रो रहा है कि, स्वामी जी आपका ऑपरेशन होगा। मैंने कहा – तुम क्यों रो रहे हो। ऑपरेशन तो मेरा होगा, तुम्हारा तो कुछ नहीं होगा। मेरा अधिक से अधिक क्या होगा, मर ही तो जाऊँगा, और क्या होगा। मर जाऊँगा, तो दूसरा जन्म लँगा, कोई आत्मा मरती है क्या? इतने साल हो गये गुरूजी से सुनते-सुनते, अब तक क्या सीखा? अब तक इतना भी नहीं समझ में आया, कि 'मैं आत्मा हूँ, मैं अजर-अमर हूँ, शरीर ही तो मरता रहता है। एक शरीर छोड़ देंगे, दूसरा मिल जायगा,और क्या होगा? फिर तुम चिंता मत करो, खुश रहो। मरूंगा तो मैं मरूंगा, तुम क्यों दुखी हो रहे हो?' अटेंडेंट को रोगी को समझाना चाहिये, लेकिन यहाँ उल्टा रोगी अटेंडेंट को समझा रहा है।

ऐसे अगर किसी व्यक्ति को बचपन से सिखाया जाये कि हमको हमेशा नहीं जीना है, एक न एक दिन मरना ही पड़ेगा तो वो क्यों दुःखी होगा और क्यों उसको अटैक आयेगा? रोगी के सामने बिल्कुल सच बोलो, कुछ नहीं होगा। झूठ बोलेंगे, तो डॉक्टर को पाप लगेगा। इसलिये डॉक्टर को सच बोलना चाहिये।

● आज डॉक्टर जो झूठ बोलते हैं, वो रोगी के परिवार वालों की वजह से, समाज वालों की वजह से उनको झूठ बोलना पड़ता है। वो नहीं चाहते हैं झूठ बोलना, सच बताना चाहते हैं। पर परिवार वालों की वजह से डॉक्टरों को झूठ बोलना पड़ता है।

● तो हम सब लोगों से यह कहना चाहते हैं, *जीना भी सीखो, मरना भी सीखो और सबको सिखाओ।* केवल जीना ही मत सिखाओ, यह मत सोचो कि हम सदा जीयेंगे। यह भी सोचो, हमको मरना भी है। मरना क्या है? कपड़ा बदलना, और क्या है? लोग गीता की बात करते हैं। दुनियाभर में गीता का प्रचार कर दिया। इतने बार श्लोक पढ़ लिया, अब तक समझ में नहीं आया कि, जैसे कपड़े बदलते हैं, वैसे शरीर बदलना है। और क्या है? दूसरा शरीर मिल जायेगा।

● और हम तो कहते हैं, जितना जल्दी शरीरों का चक्कर छूट जाये, उतना ही अच्छा है। यहाँ तो दुःख का कारण ही शरीर बताया है। भविष्य में जितने भी शरीर धारण करेंगे, तब तक दुःख ही भोगना पड़ेगा। अगर दुःखों से छूटना है, तो मोक्ष प्राप्त करो। उसके लिये शरीर की वैसे ही जरूरत नहीं। अच्छा है, छूट जायेगा, तो किस्सा ही खत्म हो जायेगा।

यह झूठ बोलने-बुलवाने का दोष उन लोगों पर है, जिन्होंने रोगी को मरना नहीं सिखाया। अगर बचपन से सिखाया होता, तो रोगी तिल-तिल करके नहीं मरता, खुशी से मरता।

● अब दुनिया झूठ बोल-बोल के व्यक्ति को झूठ सुनने का आदी बना दे और हम भी उसके कारण झूठ बोलने लगें, यँ लोगों को अगर खुश करने लगें, तो हमको सब जगह पूरे दिन सुबह से रात तक झूठ ही बोलना पड़ेगा। फिर हम सच बोल ही नहीं पायेंगे। तो गल्तियाँ वो करें और उसका दण्ड हम भोगें। हम ऐसा क्यों करें ?

● इसलिये हमको सच बोलना है, थोड़ा अच्छे ढंग से बोलना है, मीठे ढंग से बोलना है। और लोगों को यह भी सिखाना है साथ-साथ, क्या? कि सब लोगों को मरना भी सिखाओ, केवल जीना मत सिखाओ। सबको यह पाठ पढ़ाओ, एक दिन हमको यह शरीर छोड़ के जाना है। यह भी साथ-साथ सिखाते रहेंगे तो धीरे-धीरे यह समस्या हल हो जायेगी। और अगर यही मानते रहे, कि लोगों ने ऐसा कर रखा है, हमको ऐसा करना ही पड़ेगा, फिर तो कभी भी सत्यवादी नहीं बन सकते, कभी मोक्ष में नहीं जा सकते, हमेशा पाप लगता ही रहेगा।

## 126. शंका- बेटा अपने पिता पर न्यायपूर्वक क्रोध करता है, वह हिंसा है या अहिंसा है?

☯ **समाधान-** अगर न्यायपूर्वक कोई बात कहनी है, तो क्रोध में नहीं कहें। क्रोध में कोई बात कहना तो हिंसा है। वही बात प्रेम से भी की जा सकती है। पिताजी को प्रेम से कहें, कि आपकी यह बात ठीक नहीं है। हम यह नहीं करेंगे। हम इसे नहीं स्वीकारेंगे।

इसी तरह नौकर को अपने मालिक पर क्रोध करने का अधिकार नहीं है। नौकर को अगर मालिक की बात गलत लगती है, तो वह प्रेम से बोल दे, कि यह काम ठीक नहीं है। मैं नहीं करूँगा। मालिक नौकर को नौकरी से निकाल सकता है। अगर इतनी हिम्मत है, तो कह सकते हैं, कि मैं नौकरी नहीं करूँगा।



## 127. शंका- योगदर्शन में 'अहिंसा' का क्या अर्थ है?

☯ **समाधान-** किसी से भी वैर-भाव नहीं रखना, द्वेष नहीं करना, बिना किसी अपराध के, कठोर भाषा नहीं बोलना, किसी पर अत्याचार नहीं करना, अन्याय नहीं करना, अहिंसा का यह मतलब है।

## 128. शंका- पाकिस्तानी हमारे जवानों को बार-बार धोखे से मारते हैं, क्या हमें उनको नहीं मारना चाहिए? मारना हिंसा है, तो क्या करे?

☯ **समाधान-** पाकिस्तानी लोग हमारे जवानों को मारते हैं तो हमारे जवान भी उनको मारेंगे, वे चुपचाप क्यों बैठेंगे? ईंट का जवाब पत्थर से देंगे। सेना विभाग क्षत्रियों का है। कोई विदेशी शत्रु हमारे घर में घुसेगा, तो क्षत्रिय उसको नहीं घुसने देंगे, उसको दण्ड देंगे।

पाकिस्तानी हमारे देश में घुसता है, तो क्या यह न्याय है या अन्याय? अन्याय है न। अन्याय का विरोध करना, यह न्याय है। वो हमारे देश में क्यों घुसता है? आप अपने घर में रहो, हम अपने घर में रहेंगे। आप जबरदस्ती हमारे घर में घुसेंगे, तो हम उसका प्रतिकार करेंगे। यह हमारा जन्मसिद्ध अधिकार है। यह हमारी मातृ-भूमि है। इसकी रक्षा करना हमारा कर्तव्य है, हमारा धर्म है। कोई भी विदेशी शत्रु हमारे घर में घुसेगा, हम उसका दिमाग ठीक कर देंगे। हम उसको मार-पीट कर बाहर निकाल देंगे। और ज्यादा गड़बड़ करेगा, तो पूरा ही मार डालेंगे। इसका नाम हिंसा नहीं है। इसका नाम अहिंसा है। हिंसा के विरुद्ध व्यवहार अहिंसा है।

वह अन्यायपूर्वक हमारे देश में घुसता है। इसलिए हिंसा तो उसने की, हमने थोड़े की। हमने तो उस हिंसा का विरोध किया, तो वह अहिंसा हुई।

यह काम क्षत्रिय विभाग को दे देंगे, वो अपना काम करता रहेगा। हम अपने योगाभ्यास में, अपने क्षेत्र में काम करेंगे। इस तरह से इसका उत्तर समझना चाहिये।

## 129. शंका-कृषि करने के दौरान केंचुआ आदि छोटे जीवों की मृत्यु हो जाती है। फिर हम हिंसावादी हुए कि नहीं?

☯ **समाधान-**

● कृषि करने से लाभ भी होता है, बहुत सा पुण्य भी मिलता है। खाने को बहुत सा अन्न मिलता है, बहुत से प्राणियों की रक्षा होती है। कृषि करने से कुछ प्राणी मर भी जाते हैं, इससे हिंसा भी होती है।

● इस प्रकार कृषि से कुछ पुण्य होता है और कुछ पाप होता है। इसलिए कृषि को मिश्रित-कर्म कहा जाता है।

● अगर आप मिश्रित कर्म के फल से बचना चाहते हैं, तो खेती छोड़ दें। दूसरा खेती करेगा, जिसको करनी हो। हर व्यक्ति एक ही काम करे, यह आवश्यक नहीं है। अपनी रुचि के अनुसार वह अपना व्यवसाय चुन ले। जिसकी जैसी रुचि होगी, वह वैसा काम करेगा। योग्यता भी हो, और रुचि भी हो, तभी काम को करना चाहिए।

## 130. शंका- रोग दूर करने के लिए और स्वच्छता के लिए आज कीटनाशक दवाओं का इस्तेमाल अनिवार्य हो गया है, क्या ऐसा करना भी हिंसा करना होगा?

☯ **समाधान-** आप अपनी जीवन रक्षा के लिये कीड़े-मकोड़े आदि प्राणियों को मारते हैं। दरअसल, वह हिंसा तो है ही। उसका थोड़ा बहुत दोष भी लगेगा। यह अलग बात है कि आप खेती करते हैं, बहुत सा अनाज उत्पन्न करते हैं, उससे बहुत से प्राणियों की रक्षा करते हैं, उससे पुण्य भी मिलेगा। पर जितना-जितना प्राणियों को दुःख देते हैं, उतना-उतना हिंसा भी मानी जायेगी।



## 131. शंका- हमें किस सीमा तक सहनशील होना चाहिऐ और कब प्रतिकार करना चाहिए? यदि कोई माता-पिता का अपमान करे तो क्या सहन करना उचित होगा?

☯ **समाधान-** इसका उत्तर यह है कि कोई हमारे ऊपर छोटा-मोटा आरोप लगाए तो हमें उसको सहन कर लेना चाहिए। कोई माता-पिता का अपमान करे तो उसको रोकना चाहिए। उसको सहन नहीं करना चाहिए। उसको सावधान करना चाहिए कि:- "तुम ऐसा गलत काम मत करो, अपनी सीमा में रहो।" हमें इतने कायर, कमजोर भी नहीं बनना चाहिए कि कोई अगर एक थप्पड़ मारे तो दूसरा गाल आगे कर दो कि, हाँ भई, ले मार। ऐसा नहीं चलता है। स्वाभिमान से जीना चाहिए।

● हमारा उद्देश्य किसी से झगड़ना नहीं है। हम किसी को परेशान नहीं करना चाहते, पर कम से कम कोई हमें भी तो परेशान न करे। आप सम्मान से जियो, हमको भी जीने दो।

● हम आपको तंग नहीं करते तो आप हमको क्यों तंग करते हो? आप अपने ढंग से जीयो, हम अपने ढंग से जीएंगे। आप हमारे माता-पिता का अपमान करेंगे, यह नहीं चलेगा। आपको हम टोकेंगे, सावधान कर देंगे।

## 132. शंका- आयुर्वेद में लिखा है, कि 'मांस खिलाओ और वह वैद्य माँस खिलाये, तो क्या उसको पाप नहीं लगेगा।'

● आयुर्वेद में भी मिलावट है। आयुर्वेद कौन से ग्रन्थ का उपवेद है? वेद का है न। तो आयुर्वेद का बेस तो वेद है। अब बेसिक ग्रन्थ वेद को देखो। क्या उसमें मांस खाने को लिखा है। हाँ या न? नहीं। जब नहीं लिखा वेद में मांस खिलाना, तो क्यों खिलायें। तो इससे पता चला कि **आयुर्वेद में मिलावट है। वो आयुर्वेद का अपना सिद्धांत है ही नहीं।**

● आयुर्वेद के अंदर, चरक के अंदर, राजयक्ष्मा रोग की उत्पत्ति क्या लिखी है। चन्द्रमा की सत्ताइस कन्यायें थीं। और उसके कारण वो रोग हुआ। क्या गप्पें मार रहे हैं। क्या चन्द्रमा की सत्ताइस कन्यायें हो सकती हैं। ऐसी-ऐसी कत्थकड़ आयुर्वेद के अंदर, बिना सिर पैर की बातें मिला दी हैं। तो माँस खाने का विधान चाहे वो चरक में हो, चाहे अन्य ब्राह्मण ग्रन्थ में हो, वो सब बाद की मिलावट है। वो वेद के अनुकूल नहीं है।

● **वेद के अंदर व्यक्ति को शाकाहारी भोजन खाने का विधान किया है।** यजुर्वेद का मंत्र हैः- 'गोधूमाश्च यवाश्च तिलाश्च माशाश्च' अथर्ववेद का मंत्र हैः- रसमोषधीनाम् अर्थात् औषधियों का रस पियो। 'सं सिंचामि गवां क्षीरम्' अर्थात् ईश्वर कहता है, कि मैं मनुष्यों के लिये गाय का दूध दे रहा हूँ, गाय का दूध पियो, यह अथर्ववेद में लिखा हैः- 'पृषदाज्यम्'- 'प्रसादायम्' घी खाओ, दही खाओ, मक्खन खाओ, मलाई खाओ, शाकाहारी भोजन खाओ। वेद का यह सिद्धान्त है। तो जो आयुर्वेद में मांस खाने का लिखा है, वह मिलावट है।

● जब वेद कहता है, 'मित्रस्य चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षत्ताम् क्षन्ताम्' सब प्राणियों को मित्र की दृष्टि से देखो। भेड़-बकरी मार के खायेंगे, तो मित्र को कोई मारता है क्या? इसलिये वे सब गड़बड़ बातें हैं, उनको छोड़ देना चाहिये।

● शरीर में मांस की कमी हो गई तो मांसवर्धक शाकाहारी भोजन बहुत मिलता है, जो मांस की वृद्धि करता है। आप घी खाईये, मक्खन, मलाई, मिठाई, केला, आलू, अरबी आदि लीजिये, देखिये मांस बढ़ जायेगा। अच्छा खुश रहिये और थोड़ा अच्छे से सो जाईये। खूब खाए और खूब सोए, देखो आदमी मोटा हो जायेगा। खामख्वाह कुढ़ता रहे, दुःखी होता रहे, तो सारी चरबी उतर जायेगी, कमजोर पड़ जायेगा, घिस जायेगा। आयुर्वेद में अपने शाकाहारी तरीके से भी शरीर की वृद्धि, विकास बहुत लिखा है। उस हिसाब से हमको करना चाहिये।



## 133. शंका- विपरीत व्यक्ति के साथ कब तक संयमित व्यवहार करें? वह भी घर का ही सदस्य हो तो?

☯ **समाधान-** जब तक आपकी सहनशक्ति हो, तब तक निभाओ और अपनी सहन शक्ति को बढ़ाओ। आजकल लोगों में सहनशक्ति बहुत घट गई है। तीस-चालीस साल पहले लोगों में जितनी सहन शक्ति थी, क्या आज उतनी है? नहीं है। आज सहनशक्ति घट गई है। गड़बड़ हमारी तरफ से है। अपनी सहनशक्ति को बढ़ाइए।

● **आप भौतिक साधनों का जितना अधिक प्रयोग करेंगे, आपकी सहनशक्ति उतनी अधिक घटती जाएगी।** जितना हमारा जीवन विलासितापूर्ण होता जाएगा, उतनी सहनशक्ति कम होती जाएगी।

पिछले तीस-चालीस साल में भौतिक साधन बहुत बढ़ गए हैं। सड़कें बहुत बढ़ गई, मोटर-गाड़ियाँ बढ़ गई, टेलीफोन बढ़ गए, बिजली बढ़ गई और मशीनें बढ़ गई यानि सारे भोग के साधन बढ़ गए और लोग इन भोग-साधनों के आदी हो गये। इसलिए सहनशक्ति घट गई।

● जीवन चलाने के लिए, देश की सेवा करने के लिए इन भौतिक चीजों का उपयोग करें तो कोई आपत्ति नहीं। **सुख लेने के लिए आप इन वस्तुओं का उपयोग नहीं करना। अगर सुख के लिए इन चीजों का प्रयोग करेंगे तो आपकी सहनशक्ति घट जाएगी। लगातार इन चीजों का प्रयोग न करें। कभी प्रयोग करें, कभी नहीं करें।** जानबूझकर बीच-बीच में प्रयोग छोड़ दें। पाँच दिन प्रयोग करें, एक दिन न करें तो आपकी क्षमता बनी रहेगी।

● दूसरी बात यह है कि, **यह ना मानें कि भौतिक साधनों में ही अंतिम सुख है।** आज लोगों ने यह मान लिया है कि- "धन-संपत्ति आदि भौतिक साधनों में अंतिम सुख है, जैसे-तैसे करके इन साधनों को प्राप्त करो, जिसके पास धन-संपत्ति अधिक से अधिक होगी, वो अधिक से अधिक सुखी होगा।" यह मान्यता गलत है। इस गलत मान्यता से लोगों के जीवन की दिशा बदल चुकी है। सब लोग भोग साधनों के पीछे भाग रहे हैं और सहनशक्ति को छोड़ते जा रहे हैं।

● जिन कार्यों से व्यक्ति के जीवन में शांति थी, सुख था, चैन था, आनंद था, वो कार्य उसने छोड़ दिए। ईश्वर की भक्ति करना, यज्ञ करना, दान देना, सेवा करना, बड़ों का आदर करना, इन कार्यों से हमारे जीवन में शांति थी। आज वे काम तो लगभग छूटते जा रहे हैं। आज पूछो

कि- आप हवन करते हैं, आप भगवान का ध्यान करते हैं, आप बच्चों को बिठा करके अच्छी बाते सिखाते हैं, आप बड़ों की कुछ सेवा करते हैं? तो वे कहते हैं- साहब, समय नहीं मिलता।

● उनके पास धंधा करने के लिए बहुत समय है, व्यापार करने के लिए बहुत समय है, शॉपिंग करने के लिये बहुत समय है, गप्पें मारने के लिए बहुत समय है। वे घंटों तक मोबाईल फोन पर चिपके रहेंगे, लेकिन अच्छे काम के लिए समय नहीं है और इधर-उधर के कामों में फालतू समय गंवाते रहते हैं। शांति देने वाले काम तो छोड़ दिए, तो फिर शांति कहां से मिलेगी? इसलिए जो शांति देने वाले काम हैं, मन को प्रसन्न करने वाले काम हैं, उन कामों को करें, सहनशक्ति बढ़ाएं।

● जब तक सहनशक्ति है, तब तक अपने परिवार वाले के साथ निभाएं। तब तक उसके साथ मिलके रहें, उसको बार-बार समझाएं, सहन करें। जब बिलकुल ऐसी परिस्थिति आ जाए कि वो पत्थर उठाकर सर फोड़ने को तैयार हो जाए, तब चुपचाप नमस्ते कर दें। फिर उससे अलग हो जाएं। यह बिल्कुल आखिरी सीमा है।

छोटी-मोटी बात हो तो ऐसा मन में बोलें- "कोई बात नहीं"। और बड़ी बात हो तो बोलें-"ईश्वर न्याय करेगा"। इससे आपकी

## 134. शंका- दुष्ट-प्रकृति के लोग हमारे साथ हिंसा कर दें, तो किस-किस अवस्था में हम कैसा-कैसा व्यवहार करें?

☯ **समाधान-** पहले से सावधानी रखें।

● अच्छे-बुरे लोगों की पहचान करें, कि कौन व्यक्ति अच्छे स्वभाव का है, कौन व्यक्ति खराब स्वभाव का है। अगर इस दुनिया में ठीक तरह से जीना है, तो हमको अच्छे-बुरे की पहचान करना सीखना पड़ेगा।

जो अच्छे स्वभाव का है, उसके साथ मित्रता रखें, उससे दोस्ती रखें, उसके साथ उठना-बैठना रखें, लेन-देन का व्यवहार रखें। जो खराब स्वभाव के लोग हैं, उनसे दूर रहें, बच के रहें, उनसे झगड़ा भी नहीं करना और उनसे रिश्ता भी नहीं रखना। उनसे अलग ही रहें। अच्छे लोगों से मित्रता बनायें, खराब लोगों से दूर रहें।

● और फिर भी मान लो, कोई ऊँचा-नीचा व्यवहार कर दे, और थोड़ा-बहुत नुकसान कर भी दे, तब भी उस पर गुस्सा नहीं करना, क्रोध नहीं करना, चुपचाप कन्नी-काटकर अपना बचाव कर लेना। दुष्टों से झगड़ा नहीं करना, जहाँ तक हो सके झगड़े से बचने की कोशिश करना।



● जिनको आध्यात्म में विशेष उन्नति करनी है, उनको इस तरह से व्यवहार करना पड़ेगा। वे इस तरह से नहीं करेंगे, लड़ाई-झगड़ा करेंगे, कोर्ट-केस करेंगे तो क्या कोर्ट में हमेशा ही न्याय मिलता है? नहीं मिलता। कोर्ट में जाने से कोई विशेष लाभ नहीं। वहाँ दस साल तक केस चलेगा, आपका सारा समय बेकार चला जायेगा, पैसा चला जायेगा। और तब तक के लिए टेंशन हो जायेगी, वो अलग। लाभ कुछ होगा नहीं। तो फिर व्यर्थ में इतना समय, पैसा और बुद्धि क्यों खर्च करें? ईश्वर की कोर्ट में केस डाल दें, वही ठीक है। "ईश्वर न्याय करेगा।" बस ये तीन शब्द बोलो और अपना मस्त रहो। शांति से अपना योगाभ्यास करो।

● छोटी-मोटी बात हो, तो उसके लिये एक और सूत्र है, वो भी तीन शब्द का है- "कोई बात नहीं"। यानि छोटी-मोटी बात हो तो, बोलो- कोई बात नहीं। और अगर बड़ी बात हो, और हम उससे लड़ नहीं सकते, न्याय नहीं ले सकते, न्याय कोर्ट में नहीं मिलता। तो बस फिर ईश्वर के न्यायालय में केस डाल दो, 'ईश्वर न्याय करेगा'।

● रोज संध्या में आप एक मंत्र बोलते हैं -"जो हम पर अन्याय करता है, द्वेष करता है, हम उसको ईश्वर के न्यायालय में छोड़ते हैं।" लेकिन दिक्कत यह है, कि हम सिर्फ बोलते ही बोलते हैं, छोड़ते कहाँ हैं? छोड़ते तो हैं ही नहीं। अगर ईश्वर के न्याय पर छोड़ देंगे तो मस्त रहेंगे, कोई टेंशन नहीं है, खूब आनंद से जियो।

● सावधान रहो, दुर्घटना से बचो, खराब लोगों से बच के जियो, यही तरीका है और कोई रास्ता नहीं है। बचो न, इसलिये तो कह रहा हूँ। अत्याचारी को ठीक करने के लिये दूसरे बहुत से क्षत्रिय लोग बैठे हैं। वो यह काम कर लेंगे। लेकिन आप इस काम में लगे रहेंगे, तो आपका योगाभ्यास रह जायेगा।

● और आप पिछले जन्मों में यही तो करते चले आ रहे हैं। पिछले जन्मों में यही तो करते थे, और क्या किया? भई, कब तक करेंगे, ऐसे तो हर जन्म में लाखों झगड़ालू लोग आपको मिलेंगे। आप किस-किस से निपटेंगे। हर आदमी झगड़ने को तैयार बैठा है। किस-किस से झगड़ा करेंगे और कब तक करेंगे? यहाँ तो झगड़े का कोई अंत नहीं है। इसीलिये तो अब तक यहाँ बैठे हैं, वरना अब तक 'मोक्ष' में चले जाते। पिछले जन्मों में योगाभ्यास किया होता, तो मोक्ष में चले जाते। पिछले जन्मों में लोगों से लड़ते रहे, इससे लड़ाई की, उससे लड़ाई की, इसीलिए तो यहाँ बैठे हैं। कम से कम अब तो मोक्ष की तैयारी करो।

● परिस्थितियों को सहन करो, अपना बचाव करो, झगड़ा मत करो, द्वेष मत करो, चुपचाप कन्नी-काटकर मोक्ष में सरक जाओ। यहाँ जितनी देर लगायेंगे, उतने ज्यादा दुःख भोगने पड़ेंगे। मैंने तो बता दिया, आगे जैसा आपको ठीक लगे, वैसा करो। मेरी समझ में तो आ गया, कि 'यहाँ दुनिया में बार-बार जन्म लेना कोई समझदारी का काम नहीं है, इसलिये मैं तो जा रहा हूँ मोक्ष में। आपको चलना हो तो स्वागत है। मुझे यहाँ नहीं रहना। मुझे यहाँ बार-बार जन्म लेना ठीक नहीं लगता। आप भी मेरे साथ चलो। आओ, मोक्ष की यात्रा में बड़ा आनंद मिलेगा।'

● यदि आप सेना में हैं, पुलिस में हैं, तो सहन करना आपके लिये अपराध है। अगर आप सेना में, पुलिस में नहीं हैं, तो फिर कोई अपराध नहीं है। राजा और क्षत्रियों के लिए अपराध है कि वे अन्याय को सहन करें। अत्याचारी को सबक सिखाना उनका कर्तव्य है। आप अधिक से अधिक किसी पुलिस वाले को जाकर सूचना दे सकते हैं, आपका कर्तव्य पूरा। आप पूरे केस में लड़ेंगे, तो आप यहीं रह जायेंगे। फिर मोक्ष नहीं हो पायेंगे।

● अगर आपको मोक्ष में जाना है, तो शास्त्र कहता है- ब्राह्मण बनो। **सहन करना ब्राह्मण के लिये धर्म है।** मनु जी के अनुसार धर्म का दसवां लक्षण है- 'अक्रोधो'। दशकं धर्मलक्षणम् । क्रोध नहीं करना, क्षमा करना, सहन करना, यह ब्राह्मण का तो गुण है, और क्षत्रिय के लिये दोष है। क्षत्रिय व्यक्ति अगर अपराध को सहन करता है, अन्याय को सहन करता है तो उसके लिये यह कार्य दोष है। ब्राह्मण के लिये यह गुण है, वो सहन करेगा, तो उसे मोक्ष मिलेगा। यदि **क्षत्रिय अपराध को सहन करता है, और अन्याय का विरोध नहीं करता है, तो उसको नरक मिलेगा, उसको दण्ड मिलेगा।**

● एक व्यक्ति ने पूछा- सबके साथ यथायोग्य व्यवहार करना चाहिये। इसका क्या अर्थ है? तो मैंने उसको उत्तर दिया कि- यथायोग्य व्यवहार का मतलब यह नहीं कि मारामारी करो। लोग इसका गलत अर्थ करते हैं। नियम है कि- 'सबके साथ प्रीतिपूर्वक, धर्मानुसार, यथायोग्य बरतना चाहिये।' अब 'यथायोग्य' शब्द इस नियम में, इस अर्थ (सेंस) में नहीं है, कि कोई मारामारी करे, तो उससे डबल मारामारी करो। यथायोग्य का अर्थ है, कि जो हमारे सामने पात्र है, जो व्यक्ति हमसे छोटा है, बड़ा है, बराबर का है, किस स्तर (लेवल) का है, उसके साथ उस स्तर (लेवल) का व्यवहार करो। जब प्रीतिपूर्वक व्यवहार करना है, धर्मानुसार व्यवहार करना है तो फिर मारामारी कहाँ से आ गई? हम राजा नहीं हैं, हम क्षत्रिय नहीं



हैं। यह नियम क्षत्रियों के लिये नहीं बनाया गया। यह नियम तो सबके लिये है। जहाँ क्षत्रियों का प्रसंग हो, वहाँ पर यथायोग्य का अर्थ यह होगा कि कोई ब्राह्मण है, कोई परोपकारी व्यक्ति है, उसका सम्मान करो और कोई दुष्ट, डाकू, चोर है, उसकी पिटाई करो, और उसको जेल में डालो। यह क्षत्रियों के लिये उपदेश है। लेकिन यह नियम केवल क्षत्रियों के लिये नहीं है। यह नियम तो सबके लिये है। इसका अर्थ यह है कि सबके साथ यथायोग्य व्यवहार करो, यदि हमसे बड़ा है तो उसका आदर सम्मान करो, बराबर का है तो बराबर वाला व्यवहार करो, और छोटा है, तो उसको आशीर्वाद दो, स्नेह, प्रेम से उसको खाने-पीने को दो, खुश रखो। यह है- यथायोग्य व्यवहार।

**135. शंका- एक की जमीन पर दूसरा ताकतवर होने के नाते कब्जा कर ले। तो क्या साधक वही तीन शब्द कहकर छोड़ दें कि 'कोई बात नहीं', अथवा फिर क्या करें?**

☯ **समाधान-** यदि किसी ने हमारी जमीन पर अवैध कब्जा कर लिया है, तो उसे प्राप्त करने के लिये हर संभव कोशिश तो करनी ही चाहिये। प्रेम से, सभ्यता से, ठीक-ठाक शांतिपूर्वक बातचीत से अपनी जमीन को वापस ले सकते हो, तो ले लो। पूरा प्रयास करने पर भी अगर वो हाथ में नहीं आती है और उसके बिना भी हमारा काम चलता है और अगर हमें मोक्ष में जाना है, तो फिर झगड़ा नहीं करना चाहिये। फिर कोई जमीन खाये तो खाये, कोई चिंता नहीं। आपको अगले जन्म में दे देगा न्यायकारी ईश्वर। और मोक्ष में नहीं जाना है, तो फिर तो बहुत से रास्ते खुले हैं। लाठी उठाओ, गोली चलाओ, पिस्तौल उठाओ, कोर्ट में जाओ, जेल में जाओ, कुछ भी करो। लेकिन मोक्ष में जाना है तो झगड़े से बचना पड़ेगा।

## 136. शंका- कीट, पतंग, मच्छर को लार्वा-ट्रीटमेन्ट से विनिष्ट करते हैं। यह कर्म करना चाहिये या नहीं, और इस कर्म का फल क्या होगा?

☯ **समाधान-** यदि मक्खी, मच्छर हमें परेशान करते हैं, तो हमें इनसे अपनी रक्षा करनी चाहिये। जैसे कोई पाकिस्तानी आतंकवादी हमारे देश में घुस आये, तो क्या हम उससे अपनी रक्षा नहीं करेंगे? करेंगे न। अपनी रक्षा करने का हमको अधिकार है, तो खिड़कियाँ, दरवाजे अच्छी तरह से बन्द रखें। वहाँ जाली लगायें, ताकि मच्छर अंदर न घुसें। कीट, पतंग, मच्छर तरह-तरह की बीमारियाँ अथवा रोग न फैला सकें।

● जहाँ तक हो सके, बिना मारे काम चलता हो, तो इनको न मारें। मान लीजिये, एक मच्छर हमारे हाथ में आकर बैठ गया। तो पहली बार उसको सूचना दें, वार्निंग दें, कि जाओ-जाओ, यहाँ मत काटो। ये हमारा हाथ तुम्हारे काटने के लिये नहीं है। कंधे पर आये,कान पर आये, कहीं भी आये, बैठे और काटने लगे तो एक बार, दो बार उसको वार्निंग देनी चाहिये, कि जाओ भाई! जाओ तुम्हारे खाने के लिये बाहर कूड़ा कचरा बहुत है, जाओ वो खाओ। हमारा शरीर तुम्हारे खाने के लिये नहीं है। यदि फिर भी वह नहीं मानता, आकर बार-बार बैठता है, तो दण्ड व्यवस्था लागू होती है। अब उसको दण्ड दे सकते है। अब आके बैठता है तीसरी बार, चौथी बार तो अब उसको हल्के से मारना। एकदम जोर से नहीं। दण्ड देते समय द्वेष नहीं आना चाहिये। अगर आपने जोर से मारा, तो इसका मतलब मन में द्वेष आया। ध्यान रहे- द्वेष नहीं करना, गुस्सा नहीं करना। उसको प्रेम से दण्ड देना, जाओ भई! तुमको तीन बार समझाया, तुम नहीं जाते। इसलिए अब दण्ड मिलेगा। अब उसको ऐसे प्रेम से मारो। जाओ छुट्टी।

● और अगर कैमिकल छिड़कने पड़ते हैं, तो वह भी मजबूरी की बात है। तो उसमें थोड़ा बहुत पाप भी लगेगा। दो, चार, पांच, दस पर्सेन्ट, तो कोई बात नहीं, भोग लेंगे।

● अगर जीना है, तो प्राणियों को कुछ तो कष्ट देना ही पड़ता है। हमारे शास्त्रों में लिखा है, कि मनुष्य दूसरे प्राणियों को दुःख दिए बिना जी नहीं सकता। कुछ न कुछ तो हमारे कारण दूसरों को दुःख होता ही है। अपनी जान बचाने के लिए, अपनी रक्षा के लिए कुछ न कुछ तो दूसरों को कष्ट देना ही पड़ता है। जो मजबूरी है, सो ठीक है। मजबूरी मानकर करेंगे, जानबूझकर नहीं, द्वेष भाव से नहीं, अपनी रक्षा की भावना से करना चाहिए।

● कीड़ों से बचाने के लिए किसान कुछ दवाइयाँ छिड़कते है। उससे



बहुत से कीड़े मरते हैं, तो उसमें दोष तो लगता है। यह ठीक बात है। लेकिन उस फसल की रक्षा करने से मनुष्य आदि प्राणियों को खाने को भोजन मिलता है। इससे उनके जीवन की रक्षा भी होती है। कुछ हानि होती है, और बहुत सारा पुण्य मिलता है। इस प्रकार से इसको मिश्रित कर्म कहते है।

● इसका प्रायश्चित्त यह है कि कुछ प्राणियों को खाने को भी दो। जैसे कौवे आते हैं, कबूतर आते हैं, वे खेत में फसल खाते हैं, तो उनको खाने भी दो। उनके कोई अलग से फैक्ट्री, कारखाने, व्यापार तो है नहीं। वो बेचारे प्राणी कहाँ खाएंगे? यहीं तो खाएंगे। भगवान ने जो फसल पैदा की है, वह मनुष्य के लिए भी है और कौवों-कबूतरों के लिए भी है। उनको भी खाने दो। वे इतना नहीं खा लेंगे कि मनुष्य के लिए कुछ भी न बचे। थोड़ा वो भी खाएं, थोड़ा हम भी खाएं। पंच महायज्ञ है। उसमें जो बलि वैश्वदेव यज्ञ है, वह एक प्रकार से प्रायश्चित्त के रूप में हैं। आप उनका अनुष्ठान करें।

फिर दो-पांच पर्सेन्ट जो दण्ड मिलेगा, भोग लेंगे। क्या दण्ड होगा, पूरा-पूरा तो हम नहीं कह सकते। थोड़ा बहुत, जो भी दण्ड होगा,भोग लेंगे।

## 137. शंका- एक व्यक्ति किसी डेढ़ साल की बच्ची के साथ बलात्कार कर जान से मार देता है। वो पकड़ा जाता है। जज उसकी सजा फांसी के रूप में देता है। यह हिंसा है या अहिंसा?

☯ **समाधान-** इसका उत्तर यह है, कि यह अहिंसा है। हमेशा याद रखें- जो न्याय है, वह अहिंसा है। और जो अन्याय है, वह हिंसा है। अगर जज उसको मृत्युदण्ड देता है, तो बहुत अच्छा करता है। यह न्याय है, अहिंसा है। हमारा शास्त्र यह कहता है, कि उसको यह दण्ड सड़क पर, चौराहे पर देना चाहिए। आजकल की भाषा में बोलें, तो दिल्ली के जवाहर लाल नेहरु स्टेडियम में बहुत से लोगों को बुलाना चाहिए। पचहत्तर हजार लोग उसमें बैठ सकते हैं। सबके सामने उसको फांसी दो। और उसका लाइव टेलीकास्ट करो। जैसे पूरे देश में क्रिकेट मैच का लाइव टेलीकास्ट करते हैं, वैसा उसका प्रसारण होना चाहिए। पूरे भारत के लोगों को दिखाओ, कि ऐसे अपराध करने वालों को क्या दण्ड दिया जाता है। ऐसे पाँच-दस लोगों को फांसी मिल जावे, तो पन्द्रह दिन के अन्दर ऐसे अपराध बंद हो जाएँगे। फांसी मिलेगी पन्द्रह लोगों को, और लाखों लोग इससे सुधर जाएँगे। महर्षि मनु जी का, वेद का यह संविधान है कि अपराधी को कठोर दण्ड देना चाहिए। एक-दो, पाँच-पन्द्रह को मिलेगा, लेकिन करोड़ों लोग सुधर जाएँगे। इसलिए वह न्याय है, अहिंसा है।

## 138. शंका- राजनीतिज्ञों की अहिंसा किस कोटि में रखनी चाहिए?

☯ **समाधान-** आपके घर का व्यक्तिगत सवाल हो तो ठीक है। जैसे कि एक व्यक्ति ने आपको झापड़ मार दिया, आपके साथ धोखा कर दिया, उसे आप सहन कर सकते हैं। पर समाज के लिये, देश के लिये आप इस तरह से काम नहीं कर सकते हैं। देश किसी एक व्यक्ति की जागीर नहीं है। पहले इस बात को अच्छी तरह समझना।

राजनीति के नियम अलग हैं, और आध्यात्मिक-क्षेत्र के नियम अलग हैं। अन्याय को सहन करना, ब्राह्मण के लिए गुण है। लेकिन अन्याय को सहना करना, क्षत्रिय के लिए दोष है। इसलिए दोनों के नियम अलग-अलग हैं। अन्याय को अगर क्षत्रिय (सेना) सहना शुरु कर दें तो अहिंसा की रक्षा नहीं हो सकेगी।

अगर विदेशी शत्रु हमारे देश में घुस जायें और वो कहें कि हम तो तुम्हारे देश में शासन करेंगे। और हम कहें- 'हाँ-हाँ ठीक है, तुम कर लो मगर हम तुमसे लडेंगे नहीं, हम तुमको कुछ नहीं कहेंगे, तुम हमारे देश में शासन कर लो, हम तुम्हारे गुलाम बनके रहेंगे, तुम हमारी शिक्षा, धर्म, माँ और बहनों को भ्रष्ट करोगे तो भी हम तुमसे लड़ेंगे नहीं क्योंकि हम तो अहिंसावादी हैं, हमे तो अहिंसा का पालन करना है।'

'राजनीति' एक अलग चीज है, 'आध्यात्म' एक अलग चीज है। अंहिसा, सत्य, आदि के जो उपदेश चल रहे हैं, यह आध्यात्मिक क्षेत्र की बातें हैं। गांधी जी की जो अहिंसा है, इस तरह की अहिंसा राजनीतिक क्षेत्र में नहीं चलती है। यह जो अहिंसा की बात है, आध्यात्मिक-क्षेत्र की बात है, राजनैतिक क्षेत्र इससे अलग है। उसमें तो राजनीति के नियमों से ही चलना पड़ता है। राजनीति में तो न्याय चलता है। वहाँ पर दण्ड चलता है। राजनीति में ऐसा थोड़े चलता है। यह तो हमारा देश है, हम इसके मालिक हैं। तुम यहाँ से बाहर निकलो। कोई किसी को हाथ जोड़कर यह कहे कि- अच्छा जी, तुम चले जाओ। क्या ऐसे कोई चला जाता है? केवल हाथ जोड़ने से अंग्रेज नहीं चले गए। यह ध्यान रखने वाली बात है कि जब क्रांतिकारियों ने अपने दल बनाये और धड़ाधड़ काकोरी-कांड किये और जबरदस्त सेनायें बनाईं, आजाद हिन्द सेना बनायी और अंग्रेजों को यहां रहना फायदेमंद नहीं लगा, तब जाकर अंग्रेजों का दिमाग ठिकाने आया। देश आजाद ऐसे ही नहीं हुआ। बहुत से देशभक्तों ने अपना जीवन बलिदान किया। तब जाकर के हमारा देश स्वतंत्र हुआ। सत्य,



अहिंसा की जो आध्यात्मिक चर्चा है, यह आध्यात्मिक क्षेत्र में ठीक है। राजनीति के क्षेत्र में ऐसा इस रूप में नहीं चलता। वहाँ तो न्याय चलता।

जब भारत-पाकिस्तान का विभाजन हो गया, और यह निर्णय हो गया, कि हिन्दु लोग इधर आ जायेंगे और मुस्लिम-लोग उधर चले जायेंगे। तो भी गांधी जी ने कह दिया, कि चलो 'कोई बात नहीं', इनको इधर ही रहने दो। यह 'कोई बात नहीं' राजनीति में नहीं चलता। वहां तो, न्याय चलता है। चलो, 'कोई बात नहीं', यह नियम आध्यात्मिक क्षेत्र में चलता है। राजनीति में इस नियम को लागू करने का परिणाम अच्छा नहीं होता। गाँधीजी की जो अच्छी बात है, वो अच्छी बात सीख लो तो कोई बात नहीं। पर जो दोष हैं, उनको छोड़ देना चाहिये। उसको नहीं अपनाना चाहिये।

## 139. शंका- हम लोग बेल्ट, जूता, चप्पल आदि चमड़े से बनी वस्तुओं का प्रयोग करते हैं, तो क्या ये अप्रत्यक्ष रूप से हिंसा है?

☯ **समाधान-** यदि जूता, चप्पल, बेल्ट इत्यादि चीजें प्राणियों को मार-मारकर बनाई जाती है, तो वो परोक्ष रूप से हिंसा है। यदि गांव में हम देखते है, कि कोई व्यक्ति चमड़े का काम करता है या स्वाभाविक मृत्यु से कोई पशु मर गया, वह उसका चमड़ा उतार अगर लाए, उससे जूते बना दिये, और उसका उपयोग करते हैं, तो कोई हिंसा नहीं। वेद में लिखा है - प्राणियों की हिंसा न करो, स्वाभाविक रूप से जो गाय-भैस मर जाते हैं, उसका चमड़ा उतारकर जूते बना लो, बेल्ट बना लो, और चीजें बना लो, तो उसमें हिंसा नहीं है। हाँ, चमड़े के लिए ही प्राणियों को मारा जाता है, तो वो हिंसा है। हमें इन सबसे बचना चाहिए। गाय दूध देना बंद कर दे, तो उसको मारकर खाना या उसको मारकर चमड़ा बनाना, यह हिंसा होगी।

मान लीजिए, हमारे दादा जी बूढ़े हो गए, अब वे काम नहीं कर सकते, कुछ पैसे नहीं कमाते। तो क्या दादाजी को मार देना चाहिए? यह

कोई बात है भला? दादाजी हैं, या जो भी बड़े हैं, उनकी सेवा करो। गाय-भैंस ने पन्द्रह बीस साल दूध दिया, अब बूढ़ी हो गई, दूध नहीं दे सकती, तो कोई बात नहीं। उसने पंद्रह साल हमारी सेवा की, तो अब बुढ़ापे में हमको उसकी सेवा करनी चाहिए। चारा खिलाओ, उसकी रक्षा करो। उसको मारना नहीं है।

**140. शंका- 'तेजो असि तेजो महि घेही'। इस मंत्र में हमने ईश्वर से क्रोध की और सहन-शक्ति की भी प्रार्थना की है। जो दोनों मुझे विरुद्धार्थी लगते हैं?**

☯ **समाधान-** अन्याय के प्रति पराक्रम दिखाकर, क्रोध करना चाहिये अर्थात् विरोध करना चाहिये या फिर अन्याय को सह लेना चाहिये? यह बहुत अच्छा प्रश्न है। दोनों अवसरों पर दोनों काम करने चाहिये। छोटा-मोटा अन्याय हो तो सह लेना चाहिये। बड़ी गड़बड़ हो और बिल्कुल हमारी जान पर आ गयी हो तो फिर अपनी रक्षा भी करनी चाहिये।

लड़ाई-झगड़ा करना हमारा उद्देश्य नहीं है। व्यर्थ में किसी को मारना-पीटना, किसी को परेशान करना, किसी को दुःख देना हमारा ऐसा कोई उद्देश्य नहीं। पर अपने जीवन की रक्षा करना तो हमारा अधिकार है। अपने जीवन की रक्षा तो हम करेंगे। महर्षि दयानंद जी का ही उदाहरण ले लीजिये। लोगों ने उन पर पत्थर फेंके, साँप फेंके, झूठे आरोप लगाए, बहुत उलटे- सीधे काम किये। कई बार जहर भी पिलाया तब भी उन्होंने कहा- "चलो जाने दो, कोई बात नहीं"। अपनी रक्षा उन्होंने कर ली, अपना बचाव कर लिया, मारने की बात नहीं की थी। एक बार कुछ लोग जंगल में देवी के मंदिर में ले गए और वहाँ उनकी बलि चढ़ाने की तैयारी थी। वो जा तो



नहीं रहे थे लेकिन ऐसे ही उनको बहका करके ले गए और वो चले गए तो वहाँ जाकर देखा, अरे यहाँ तो मामला गड़बड़ है। यह तो तलवार लेकर खड़ा है, मुझे मारेगा। तो वो फटाफट दीवार कूदकर भाग गए। देखो, उन्होंने अपनी रक्षा कर ली या नहीं। इसलिये अपनी रक्षा कर लेनी चाहिये, उसमें कोई आपत्ति नहीं है। वो तो हमारा जन्मसिद्ध अधिकार है। भगवान ने भी छूट दे रखी है और सरकार ने भी छूट दे रखी है। अपनी रक्षा पूरी करो लेकिन खामखाँ दूसरे से झगड़ा मत करो। इस तरह से सहन भी करना चाहिये।

अगर हम सहन नहीं करेंगे तो फिर मनुष्य, मनुष्य नहीं रहेगा। फिर तो वो मशीन की तरह हो जाएगा। जैसे बिजली की मशीन थोड़ा सा भी उसको छू दो तो फट से करेंट मारती है। हम भी अगर कोई थोड़ा सा बस में, भीड़-भाड़ में पाँव पर पाँव रख दें और हम उसको दो थप्पड़ मारते हैं तो हम भी मशीन की तरह हो जायेंगे। फिर हम इंसान थोड़े रहेंगे। बस में भीड़ होती है, रेल में भीड़ होती है, बाजार में भीड़ होती है। कोई चलते-चलते थोड़ा सा टकरा गया, किसी का हाथ टकरा गया तो वहाँ तो ऐसा ही बोलना पड़ेगा कि- कोई बात नहीं, जाने दो, भीड़-भाड़ है, हो जाता है ऐसा। वहां तो सहन ही करना पड़ेगा। अगर कोई जबरन हमें परेशान करे तो फिर अपनी रक्षा भी करनी चाहिये। इतने कमजोर भी नहीं बनना चाहिये। फिर भी क्रोध करना तो ठीक नहीं है। क्योंकि क्रोध की अवस्था में बुद्धि ठीक काम नहीं करती और व्यक्ति गलत काम कर बैठता है, जिससे उसकी हानि होती है।

मन्युरसि मन्युं मयि धेहि'। प्रार्थना इसलिये करें, क्योंकि यहाँ पर 'क्रोध' का अर्थ 'क्रोध' नहीं है। जो प्रचलित अर्थ में क्रोध है, वह अर्थ नहीं है। यहाँ पर क्रोध का अर्थ है, 'जो बुरे काम हैं, उनसे बचकर रहें।' यदि हम उनसे बचकर नहीं रहेंगें तो बुरे काम हम सीख लेंगें और करने लगेंगें। तो यहाँ गौण अर्थ में क्रोध शब्द का प्रयोग है कि- बुरे कामों पर क्रोध करें, अर्थात बुरे काम न करें, उनसे घृणा (परहेज) करें, उनसे दूर रहें, उनसे बचकर रहें। क्रोध शब्द का अर्थ यह है।

साधारण व्यक्ति जब यह प्रार्थना करे तो इसका अर्थ यह है - मैं बुरे कामों का विरोध करूं अर्थात् मैं बुरे काम न करूं। बुरे लोगों से बचकर रहूँ, ताकि मेरा जीवन ठीक-ठाक चले।

इसका दूसरा अर्थ यह है कि जो राजा है, क्षत्रिय है, वह यह प्रार्थना करे- 'हे ईश्वर! आप दुष्टों को दण्ड देने वाले हैं। मुझे भी शक्ति दो, ताकि मैं इस धरती के सारे दुष्टों को ठीक कर दूँ इन दुष्टों को दण्ड दूँ ताकि ये जनता को परेशान न कर सकें। राजा की ओर से यह प्रार्थना है। राजा अपनी प्रार्थना करे।

## 141. शंका- कृपया द्वेष के पर्यायवाची बतलायें। द्वेष का अर्थ, बुरा लगना, अच्छा न लगना, घृणा करना, विरोधी समझना, गलत भावना बना लेना, क्या ठीक है?

☯ **समाधान-** देखिये, द्वेष के पर्यायवाची कई हो सकते हैं और इनके स्वरूप भी छोटे-बड़े हो सकते हैं। द्वेष का मोटा सा अर्थ है, अच्छा न लगना। जब हमारे मन में दूसरे व्यक्ति के प्रति क्रोध आता है, जलन होती है, उसका नाम भी द्वेष है। किसी ने हमारी थोड़ी सी बेइज्जती कर दी और हमारे मन में इच्छा हो गई कि- "अब इससे बदला लेंगे, इसका भी दिमाग दुरूस्त कर देंगे, यह अपने आपको क्या समझता है, मेरा भी अवसर आने दो, इसको दिन के तारे दिखा दूँगा।" व्यक्ति मन में ऐसा सोचता है और जलता-भुनता रहता है। इसका नाम नैमित्तिक द्वेष है। मन में अगर जलन होती है, गुस्सा आता है, बदला लेने की भावना आती है, मार डालने की इच्छा होती है तो यह नैमित्तिक द्वेष है। यह तो अभ्यास से हट जायेगा।

एक द्वेष का बहुत सूक्ष्म स्वरूप भी है 'कोई चीज पसंद न आना' वो स्वाभाविक है, वो हटेगा नहीं। यह तो जीवात्मा में सदा ही रहेगा। यह जीवात्मा का नित्य गुण है। हम अल्पज्ञ हैं, अल्प शक्तिमान हैं और हमारी रुचि हर वस्तु में हो भी नहीं सकती। कोई जरूरी थोड़े ही है कि हर चीज हमको अच्छी लगे। आपको खाने में हर आइटम पसंद नहीं आती हर सब्जी आप रुचिपूर्वक नहीं खाते। कोई खाते हैं, कोई नहीं खाते। यह तो स्वाभाविक बात है।



## 142. शंका- मुझे गुस्सा बहुत आता है। कृपया उपाय बतलायें?

☯ **समाधान-** गुस्सा बहुत आता है तो उसका उपाय तो दर्शन योग महाविद्यालय से प्रकाशित पर्चे में लिखा है। क्रोध को कैसे दूर करें, इस संबंध में उसमें बहुत सारे उपाय लिखे हैं।

क्रोध कम करने का मोटा सा उपाय दोहरा देता हूँ। क्रोध को दूर करने का सबसे बढ़िया उपाय है- अपनी इच्छाओं को कम करें। आप दूसरों से उम्मीद रखते हैं कि यह व्यक्ति मेरे साथ ऐसा व्यवहार करेगा, इसको मेरे साथ ऐसा करना चाहिये। यह जो उम्मीद रखते हैं, इसको कम करें। जितनी इच्छायें बढ़ायेंगे, जितनी उम्मीदें बढ़ायेंगे, दूसरों से उतना दुःख बढ़ेगा। कैसे बढ़ेगा? दो वाक्यों में समझ लीजिये। क्या हमारी सारी इच्छायें पूरी हो सकती हैं? नहीं न। जितनी इच्छायें पूरी होती जायेंगी, वो समाप्त होती जायेंगी या बढ़ती जायेंगी? वे तो और बढ़ती जायेंगी और सारी तो पूरी होंगी नहीं। बताइये, वो अधूरी इच्छा आपको सुख देंगी कि दुःख देंगी? बस, वो दुःख देंगी, उससे फिर आपका क्रोध बढ़ेगा। इसलिए उपाय क्या हुआ? अपनी इच्छाओं को कम करें।

हमेशा एक सा नहीं सोचें। पॉजिटिव भी सोचें, कुछ-कुछ नेगेटिव भी सोचें। यह काम जरूर हो जायेगा, यह व्यक्ति हमारा काम जरूर करेगा और इस दिन तो कर ही देगा, ऐसा कभी नहीं सोचना। ऐसा भी हो सकता है कि काम न हो। इसलिए दोनों संभावनायें हैं तो दोनों क्यों नहीं सोचें? किसी ने हमारा काम कर दिया, तो ठीक। और नहीं किया तो यह शब्द दोहरायें- "कोई बात नहीं"। इससे आपको गुस्सा नहीं आएगा या कम आएगा।

एक ही व्यक्ति पर पूरी तरह से आधारित मत रहिये। एक ही व्यक्ति पर पूरा भरोसा मत रखिये। अगर वो धोखा दे गया तो आपको बहुत मुश्किल हो जायेगी। उसका दूसरा विकल्प (ऑप्शन) अपने दिमाग में रखिये। इधर से काम नहीं हुआ तो दूसरे से, दूसरे से नहीं हुआ तो तीसरे से काम करायेंगे। इसी प्रकार चौथा, पाँचवा, छठा ऑप्शन रखिये। कहीं न कहीं तो काम हो ही जायेगा। अगर आपने अपने मन में चार, पाँच, छह ऑप्शन रख लिये कि यहाँ से नहीं तो वहाँ से, कहीं से तो काम होगा।

मान लीजिये कि- छह में से कहीं भी काम नहीं हुआ, तो एक सातवाँ ऑप्शन और भी रखिये अपने दिमाग में। वह ऑप्शन है- नहीं हुआ तो न सही, हम इसके बिना ही जी लेंगे। अगर यह सातवाँ ऑप्शन आपके दिमाग में है तो आपको कोई दुःखी कर ही नहीं सकता। आप कभी दुःखी नहीं होंगे और कभी क्रोध नहीं करेंगे। इस तरह से आप क्रोध को जीत सकते हैं।

## 143. शंका- वृक्ष में जीवन है या नहीं है? क्या वनस्पति में आत्मा होती है?

☯ **समाधान-** वृक्ष साँस लेता है, वृक्ष जीवित रहता है, और मिट्टी, पानी खुराक भी लेता है, धूप भी लेता है। और फिर उसके बाद जैसे मनुष्यों से आगे मनुष्य पैदा होते हैं, गाय-घोड़े से गाय-घोड़े पैदा होते हैं, वैसे ही वृक्षों से आगे वृक्ष भी पैदा होते हैं। वैसे ही वनस्पतियों की भी नस्ल से आगे वैसी ही नस्ल चलती हैं। उनकी पीढ़ी (जनरेशन) भी आगे चलती है। संतति-उत्पत्ति भी होती है। जैसे आलू से आलू होता है, टमाटर से टमाटर होता है, गेहँ से गेहँ होता है। ये सारे लक्षण जीवन को सिद्ध करते हैं।

और यदि जीवन है, तो वहाँ आत्मा है। जैसे मनुष्य जीवित रहता है, सांस लेता है, वैसे ही वनस्पतियाँ भी सांस लेती है, अतः उनमें भी जीवन होता है। इनमें आत्मा होती है, ऐसा ही मानना चाहिये।

## 144. शंका- क्या वृक्षों में ज्ञान भी होता है?

☯ **समाधान-** जी हाँ, वृक्षों में ज्ञान होता है। अब देखिये, एक चीकू का वृक्ष है और एक नीबू का वृक्ष है। मान लीजिये दोनों पास-पास हैं। तो चीकू का वृक्ष जमीन में से अपने अनुकूल भोजन खींचेगा और नीबू का वृक्ष जमीन में से अपने अनुकूल भोजन खींचेगा। उनमें अपने अनुकूल भोजन ग्रहण करने का ज्ञान है। यदि वृक्ष में ज्ञान ही नहीं है, कि मेरे अनुकूल कौन सा भोजन है, तो कैसे खींचेगा? इससे पता चलता है, कि उसमें ज्ञान है, कि 'पृथ्वी में से मुझे कौन से परमाणु खींचने हैं, कौन से मेरे अनुकूल हैं।' चीकू का पौधा, नींबू का पौधा, मिर्ची का पौधा, सबको पता है, कि मुझे कौन से परमाणु खींचने हैं। जैसे गाय और घोड़े को पता है, कि मुझे क्या खाना है और क्या नहीं खाना। गाय के आगे घास रख दीजिये, खा लेगी। और माँस रख दीजिये, नहीं खायेगी। कुत्ते के सामने आप माँस रख दीजिये, खा लेगा और रोटी रख दीजिये, खा लेगा और घास का गठ्ठर रख दीजिये, नहीं खायेगा। कुत्ता कभी-कभी घास खाता है। उसका पेट खराब हो, तो वो कभी-कभी उल्टी करने के लिये खाता है, भोजन के तौर पर नहीं खाता। वृक्ष को भी पता है, मुझे क्या खाना है और क्या नहीं खाना है अर्थात् उसमें ज्ञान है।



## 145. शंका- किसी ने वृक्ष को योनि माना है और किसी ने नहीं माना है, इसमें से कौन सा पक्ष सत्य है?

☯ **समाधान-** जिसने वृक्ष को योनि माना है, उसका पक्ष ठीक है। वृक्ष एक योनि है, कर्मों का फल है। यह 'सत्यार्थ-प्रकाश' के नौवें समुल्लास में लिखा है, कि जो व्यक्ति शरीर से पाप करता है, चोरी आदि बुरे कर्म करता है, उसको वृक्ष का जन्म मिलता है। यह शारीरिक अपराधों का दंड है।

वृक्ष में भी आत्मा है। जैसे मनुष्यों में आत्मा होती है, वैसे ही वृक्षों में भी आत्मा होती है। जैसे मनुष्यों से उसी जाति की, उसी नस्ल की आगे वृद्धि होती है, ऐसे ही वृक्षों में भी होती है। इससे सिद्ध होता है कि उनमें भी जीवन है, उनमें भी आत्मा है।

वस्तुतः वो भी पूर्वकृत कर्मों का फल भोग रहे हैं। कर्मफल तो सुख-दुःख का अनुभव करना है। अगर यह माना जाये, कि वृक्ष सुख-दुःख अनुभव नहीं करते, तो फिर वो कर्मफल (योनि) नहीं मानी जायेगी। कर्मफल तो वृक्ष अनुभव करते हैं। वृक्ष, पेड़-पौधे, वनस्पति आदि भोग योनि हैं। इनके अन्दर इच्छा, द्वेष, प्रयत्न आदि सारे गुण होते हैं। लेकिन वे थोड़ी बेहोशी की अवस्था में है, नशे में हैं, पर आत्मा तो है न उनमें। अगर उनमें कुछ भी कष्ट न माना जाये, जीरो कष्ट मान लें, फिर वो व्यवस्था फेल हो जायेगी, कि कर्मफल नहीं हुआ। वृक्षों के बारे में महर्षि मनु जी ने लिखा है कि- अन्तः संज्ञा भवन्त्येते। सुख दुःखसमन्विताः।

अर्थात् वे वृक्षादि सुख-दुःख से युक्त हैं। **वे आंतरिक सुख-दुख भोगते हैं, लेकिन बाहर के स्थूल सुख-दुःख नहीं भोगते।** जैसे कुत्ते को डंडा मारो, तो वह चिल्लाता है और भागकर अपनी जान बचाने की कोशिश करता है। वृक्ष को डंडा मारो, तो वह चिल्लायेगा नहीं, भागेगा नहीं, जान बचाने की कोशिश नहीं करेगा। इस प्रकार पशुओं और वृक्षों की बाहरी क्रियाओं में तो अंतर हैं, लेकिन अंदर से बेचारों (वृक्षों) को वहाँ खड़ा करके रखा गया है। वृक्ष मनुष्यादि प्राणियों के समान भाग नहीं सकता, चल नहीं सकता, कुछ कर्म नहीं कर सकता, आँख नहीं खोल सकता, सुन नहीं सकता, देख नहीं सकता। यह सारा दुःख तो उसको आंतरिक रूप से भोगना ही पड़ेगा। नहीं तो कर्मफल क्या हुआ? वो ईश्वर की दण्ड व्यवस्था है। इसलिए वो ही जाने।

## 146. शंका- वृक्ष में भी आत्मा है तो वनस्पति खाना, प्रयोग में लाना ठीक नहीं है, उसे हम किस अधिकार से दण्डित करें?

☯ **समाधान-** देखिये! वनस्पति, पेड़-पौधों में हम यह मानकर चलते हैं, कि इनमें जीव है, आत्मा है। कारण कि, उसके सारे जीवन व्यवहार से ऐसा पता चलता है। वनस्पति भी सांस लेते हैं, इनमें भी रीजेनरेशन होता है। जैसे मनुष्य में होता है, गाय, घोड़ों, पशु-पक्षियों में होता है, वैसे ही पेड़-पौधों में भी होता है। इसलिए हम मान लेते हैं, कि इनमें जीवात्मा है।

अब रही बात यह, कि पेड़-पौधों को, वनस्पतियों को, फल-फूल, अनाज को खाये, काटें, तो इसमें पाप लगता है या नहीं लगता है? तो इसका उत्तर यह है, कि इसमें पाप नहीं लगता।

बहुत से लोग शंका करते हैं, कि क्यों जी! गाय-घोड़े में आत्मा है, उसको मार के खाते हैं, तो उसमें तो पाप लगता है। इन पौधों में भी आत्मा है। जब इनको काट कूट कर खायेंगे, तो इनमें पाप क्यों नहीं लगता। मैंने कहा कि साइंस के सिद्धान्तों पर तो यह प्रश्न ही नहीं उठा सकते, कि पेड़-पौधों में आत्मा होती है, इनको काट के खायें, तो हमको पाप लगेगा कि नहीं लगेगा। विज्ञान के सिद्धान्तों के अनुसार तो आत्मा की सत्ता का कोई उल्लेख उनकी किताबों में नहीं है।

आध्यात्मिक शास्त्रों (वेद आदि) के आधार पर आपका प्रश्न हो सकता है, कि इनमें आत्मा मानते हैं, तो इनको खायेंगे, तो पाप लगेगा कि नहीं लगेगा? जिस किताब के आधार पर आपका प्रश्न है, उसी किताब से उसका उत्तर भी मिलेगा। तो क्या उत्तर मिलेगा? यर्जुवेद में लिखा है- "'- गेहँ खाओ, तिल खाओ, उड़द खाओ, जौ खाओ, घी-दूध खाओ, दही खाओ, मक्खन खाओ, मलाई खाओ, मिठाई खाओ, गाय का घी खाओ, दूध पियो। "" भगवान कहते हैं- गाय का दूध पियो, घी खाओ, मक्खन खाओ, गेहँ का प्रयोग करो, सब अनाज का प्रयोग करो। "रसम् ओषधीनाम्" औषधियों का रस निकाल-निकाल करके पियो। हमने कहा कि हमारा जो धर्मशास्त्र है, वह तो हमको छूट देता है, कि औषधियों का प्रयोग कर सकते हैं, वनस्पतियों का प्रयोग कर सकते हैं। **जब कानून हमें इजाजत देता है, वो हमें छूट देता है, कि इसका प्रयोग कर सकते हैं। इसलिये सब्जी-भाजी, गेहूँ-चावल खाना अपराध नहीं है, कोई पाप नहीं**



है, कोई हिंसा नहीं है। और जो भेड़-बकरियों में आत्मा है, उसको मार के खायेंगे, तब उसमें पाप है। क्योंकि किताब- (वेदादि) में लिखा है- "" भेड़ को मत मारो, गाय को मत मारो। "" दो पांव वाले मनुष्यों का कल्याण हो, चार पांव वाले गाय आदि प्राणियों का कल्याण हो। उनको मारके नहीं खा सकते।"" तो **हमारे शास्त्र में लिखा है- गाय-घोड़ों को नहीं मारो, उनको मारेंगे, तो पाप लगेगा।** और वनस्पतियों को खाओ, उनको खायेंगे, तो कोई पाप नहीं लगेगा। ईश्वर के कानून का पालन करना पाप नहीं है। ईश्वर के कानून का उल्लंघन करना पाप है।

## 147. शंका- 'वृक्षों' के अंदर 'जीवात्मा' कहाँ रहता है?

☯ **समाधान-** इसका उत्तर है- वृक्षों की जड़ में। जब तक वृक्ष की जड़ सलामत है, तब तक वृक्ष जीवित है। यदि जड़ को उखाड़ दिया जाये, तो फिर वह मर गया। ऊपर से काटते-छाँटते रहो, लेकिन जड़ पर प्रहार मत करो। कई बार ऊपर से वृक्षों को काट देते हैं, लेकिन वो मरते नहीं, फिर दोबारा खड़े हो जाते हैं। इसका मतलब जीवात्मा वृक्ष की जड़ में होना चाहिए।

## 148. शंका- मृत्यु से भय क्यों लगता है?

☯ **समाधान-** मृत्यु से भय का कारण है- 'अविद्या'। सवाल उठता है, कि इस अविद्या को कैसे दूर करें? बताइये, आप शरीर हैं या आत्मा? आत्मा। क्या आत्मा का जन्म होता है? नहीं। आत्मा का जन्म नहीं होता। क्या आत्मा मरती है? नहीं मरती। आत्मा का जन्म भी नहीं होता और आत्मा मरती भी नहीं, तो फिर मरने से डरना क्यों? मृत्यु से डर तो इसलिये लगता है, कि हम शरीर को आत्मा समझने की भूल करते हैं, यह गड़बड़ है। यह सबकी समस्या है।

सब लोग शरीर को आत्मा मानते हैं, यही अविद्या है। इस अविद्या को दूर करें। 'शरीर' अलग है, 'आत्मा' अलग है। शरीर का जन्म होता है, शरीर की मृत्यु होती है। आत्मा का जन्म नहीं होता, आत्मा की मृत्यु नहीं होती है। और हम शरीर नहीं हैं, हम तो हैं आत्मा। तो फिर मरने से क्या डरना? मौत आएगी, तो आएगी।

हम आत्मा हैं, शरीर हमारी गाड़ी है, आत्मा इस शरीर में बैठा है। आत्मा शरीर में बैठने से, वो दो चीज नहीं हो जाता। जैसे आप कार में बैठ गए तो क्या आप दो चीज बन गए? आप कार में बैठ गए तो केवल इतना ही तो है, कि आप कार में बैठे हैं। बैठ गए, फिर उतर जायेंगे, अलग हो जायेंगे। ऐसे ही 'आत्मा' शरीर में बैठा है, फिर छोड़कर अलग हो जाएगा। इतनी सी बात है। कार में बैठने से व्यक्ति कार नहीं बनता, यथावत् दोनों का संयुक्त स्वरूप नहीं हो जाता। ऐसे ही आत्मा के शरीर में बैठने से शरीर और आत्मा दोनों का मिश्रित (मिक्स) स्वरूप नहीं हो जाता है। हम शरीर को आत्मा मानते हैं अथवा दोनों को मिलाकर एक चीज मानते हैं, यही तो अविद्या है। इसी अविद्या के कारण मृत्यु से डर लगता है।



## 149. शंका- मैं नेत्रहीन हूँ, पर स्वप्न क्यों आते हैं?

☯ **समाधान-** अनेक जन्मों के संस्कार इस जन्म में साथ में आते हैं। अब संस्कार से ही स्वप्न पैदा होता है। स्वप्न की उत्पत्ति संस्कारों से होती है। अब यह तो मेरा अनुभव नहीं है। मैं सीधा-सीधा प्रत्यक्ष नहीं कह सकता, कि पूर्वजन्म के संस्कारों से भी स्वप्न आते हैं, या नहीं आते। आपको रूप का स्वप्न नहीं आता, इससे यह संभावना लगती है, कि पूर्वजन्म के संस्कार से स्वप्न नहीं आ रहा क्योंकि पूर्वजन्म में तो आपकी आँख ठीक-ठाक रही होगी। यह तो इसी जन्म में बिगड़ी है। या ऐसा मान लिया जाए, पिछले बीस जन्म से बिगड़ी है। ऐसा तो नहीं मान सकते न। आँख से उस समय तो आपने दृश्य देखे होंगे। वो संस्कार इस जन्म में साथ में चले आए। पर इस जन्म में आपको रूप का दर्शन नहीं हुआ और आपको रूप का स्वप्न भी नहीं आया। आपकी इस बात से यह लगता है, कि पूर्वजन्मों के संस्कारों से इस जन्म में स्वप्न नहीं आ रहे। सुनकर तथा अन्य इन्द्रियों के विषयों को भोगने भी संस्कार बनते हैं, और उन संस्कारों से स्वप्न आते हैं। यह बात है। जो आपके प्रश्न का उत्तर है।

## 150. शंका- जीवात्मा का स्वरूप क्या है? क्या जीवात्मा निराकार है?

☯ **समाधान-** आत्मा 'अणु-स्वरूप' मतलब बहुत सूक्ष्म होती है। आत्मा एक जगह रहती है। वह स्थान नहीं घेरती। जीवात्मा निराकार है। नियम सुन लीजिये। जो वस्तु चेतन होती है, वो निराकार होती है। ईश्वर चेतन है या जड़? चेतन। ईश्वर साकार है या निराकार? निराकार। ईश्वर चेतन है, ईश्वर निराकार है। जीवात्मा चेतन है या जड़? उत्तर है- चेतन है। तो वो भी निराकार है, जैसे ईश्वर। और यह प्रकृति जड़ है या चेतन? जड़। प्रकृति जड़ है, तो वो साकार है। दोनों नियम साफ हैं। जो वस्तु चेतन होती है, वो निराकार होती है। जो वस्तु जड़ होती है, वो साकार होती है। प्रकृति जड़ है, वो साकार है। ईश्वर और जीव चेतन हैं, वो दोनों निराकार हैं। मन, आदि जड़ होने के कारण सब साकार हैं। इनका आकार बहुत छोटा है। हम देख नहीं पाते, वो अलग चीज है। लेकिन हैं ये सब साकार। प्रकृति- (सत्त्व, रज, तम) वो भी जड़ हैं, वो भी साकार हैं।

महर्षि दयानंद जी ने 'सत्यार्थ-प्रकाश' में लिखा है कि- साकार वस्तु

से ही साकार वस्तु उत्पन्न हो सकती है। निराकार से साकार नहीं हो सकती। एक संदर्भ में लिखा है- जहाँ पर ये लोग मानते हैं, कि यह जगत ईश्वर का ही रूपांतर है, मतलब ईश्वर से ही यह जगत बना है, इस जगत का रॉ-मटेरियल ईश्वर है। इसके संदर्भ में महर्षि दयानंद जी ने लिखा, कि- ईश्वर साकार है या निराकार? यदि ईश्वर निराकार है, और जगत का उपादान कारण ईश्वर होवे, तो जगत भी निराकार होना चाहिये, परंतु जगत तो साकार है। इससे सिद्ध हुआ, कि इसका रॉ-मटेरियल भी साकार है। जगत साकार है, यह प्रत्यक्ष है। इससे अनुमान हुआ, कि जो इसका उपादान कारण प्रकृति है, वो भी साकार है। उसी प्रकृति से- (साकार सत्, रज, तम से) ही मन, इन्द्रियाँ, बुद्धि, शरीर आदि सब पदार्थ बने हैं। इसलिये मन, बुद्धि, इन्द्रियाँ जड़ भी हैं, साकार भी हैं।

## 151. शंका- आत्मा का क्या परिमाण है?

☯ **समाधान-** आत्मा बहुत छोटा है यह इतना छोटा है कि ऐसे-ऐसे जीव-जन्तुओं में भी आत्मा होता है जिन्हें हम आंख से देख नहीं सकते, कभी-कभी माइक्रोस्कोप से भी नहीं देख पाते।



२२०

## 152. शंका- 'आत्मा' अणु के बराबर होती है जबकि चेतना हमारे सारे शरीर में व्याप्त है?

☯ **समाधान-** आत्मा 'अणु-स्वरूप' मतलब बहुत सूक्ष्म होती है। जीवात्मा बहुत छोटा है।

चेतना तो सारे शरीर में व्याप्त है। सिर से पाँव तक हमें सब जगह अनुभूति होती है। अनुभूति सारे शरीर में होती है, ईश्वर ने ऐसी व्यवस्था कर रखी है। आत्मा एक ही स्थान पर रहता है, और नस-नाड़ियों के माध्यम से और तंत्रिका-तंत्र के माध्यम से शरीर में अनुभूतियों की व्यवस्था कर रखी है। जैसे- एक फैक्ट्री का मालिक अपने कार्यालय में- (एक जगह) बैठा रहता है। और उसने फैक्ट्री के अलग-अलग दो कमरों में वीडियो कैमरे लगा रखे हैं। उन कैमरों की सहायता से वह एक जगह बैठकर फैक्ट्री के अनेक कमरों की जानकारी करता रहता है। इसी प्रकार से मन है, बुद्धि है, इंद्रियाँ हैं, इन सारे उपकरणों के माध्यम से जीवात्मा को एक ही स्थान पर रहते हुए भी पूरे शरीर की बहुत सारी मोटी-मोटी अनुभूतियाँ हो जाती है, लेकिन सारी नहीं। आपको पेट में क्या रोग हो रहा है? आपको पता नहीं है। जब वो काफी बढ़ जाता है, दर्द होने लगता है, तो जाते हैं, डॉक्टर साहब के पास। फिर वो चेकअप करते हैं, और बताते हैं कि साहब, ये बीमारी तो तीन साल से चल रही है। आपने चेकअप ही नहीं कराया, इसलिए तीन साल बाद पता चला। इस तरह आत्मा को सब बातों का पता नहीं चलता, मोटी-मोटी अनुभूतियाँ अवश्य हो जाती हैं। कहीं पेट दुख रहा है, पाँव दुख रहा है, सर दुख रहा है, जो भी हो रहा है, वह मोटा-मोटा पता चलता है। वो ईश्वर की व्यवस्था है।



२२१

## 153. शंका- क्या सृष्टि के आदि में जितनी आत्मायें थी, उतनी ही आज हैं अथवा कम या ज्यादा होती रहती हैं?

☯ **समाधान-** आत्मायें उतनी ही हैं, न कम होती हैं, न बढ़ती हैं। कम तो तब होंगी, जब मर जावें। जब मर जायेंगी, तो कम हो जायेंगी। और आत्मा बढ़ेंगी तब, जब नई पैदा होंगी। नई पैदा हो आत्मायें, तो बढ़ जायेंगी। क्या आत्मा पैदा होती हैं, और क्या आत्मायें मरती हैं? आत्मा न मरती हैं, न जन्म लेती हैं। वे उतनी की उतनी ही रहेंगी। इसलिये आत्मायें उतनी ही हैं। अनादिकाल से जितनी थीं, उतनी ही आज हैं। अनन्त काल तक आगे भी उतनी ही रहेंगी, न घटेंगी, न बढ़ेंगी।

## 154. शंका- यदि मन जड़ है, तो 'मन' बंधन और 'मोक्ष' का कारण कैसे है?

☯ **समाधान-** क्यों जी, कारण बनने में क्या दिक्कत है मन को। अच्छा ये बताईयेः- खीर, पुड़ी, हलवा जड़ है या चेतन? जड़ है न। तो ये चीजें आप खाते-पीते हैं, उसमें सुख लेते हैं, तो वो आपके बंधन का कारण बनती है। जब ये खीर-पुड़ी, हलवा, मिठाई आदि जड़-वस्तुएँ आपके बंधन का कारण हो सकती हैं, तो मन भी जड़ है, वो बंधन का कारण क्यों नहीं हो सकता? एक शास्त्र में तो लिखा ही है 'मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः' अर्थात् मन ही मनुष्यों के बंधन और मोक्ष का कारण है। इस बात का अभिप्राय यह मत समझना कि जड़-वस्तु हमको अपनी स्वतंत्रता से बांध लेती है। शायद प्रश्न पूछने वाले इस भावना से पूछ रहे हैं, कि जड़-वस्तुएँ हमको कैसे बाँध लेगी? जड़-वस्तु होकर के भी हमें बाँध लेती है, पर वो हमें बाँधने में पूरी तरह स्वतंत्र नहीं है। यदि हम बंधना चाहें, तो वो हमको बाँध सकती है। यदि हम नहीं बंधना चाहें तो नहीं बाँध सकती।

उदाहरण- एक व्यक्ति ठंडी के मौसम में सो रहा था। उठने का समय हो गया, और वो उठ नहीं रहा था। तो उसके घर के दूसरे व्यक्ति ने कहा- भई उठो, क्या बात है ऑफिस नहीं जाना है क्या? वो कहता है- जी


२२२

मैं क्या करूँ, मैं तो उठना चाहता हूँ, पर यह रजाई मुझे नहीं छोड़ती। अब बताईये, रजाई नहीं छोड़ती या वो रजाई को नहीं छोड़ रहा। और बोलता क्या है, यह रजाई मुझे नहीं छोड़ती। ठीक इसी तरह से मन सीधा-सीधा बंधन का कारण नहीं है। न मन सीधा-सीधा मोक्ष का कारण है। बंधन और मोक्ष का कारण सीधा-सीधा तो जीवात्मा है। जीवात्मा अगर मोक्ष में जाना चाहे, तो मन उसको मोक्ष में जाने के लिए पूरा सहयोग देगा। और जीवात्मा बंधन में ही रहना चाहता है, वो मोक्ष में जाना ही नहीं चाहता, तो फिर मन उसको बंधन में डाल देगा। मन का कोई दोष नहीं है। मन एक जड़ वस्तु है, फिर भी वो इस नाम से कह दिया जाता है। जैसे यह कह दिया जाता है, कि मेरी तो इच्छा है, पर यह रजाई मुझे नहीं छोड़ रही। जैसे वो मोटी सी बात कह दी, ऐसे ही ये मोटी सी बात है। मन का संचालन आत्मा के अधीन है। आत्मा चाहेगा, तो मन से बंधन अथवा मोक्ष दोनों कर सकता है।

## 155. शंका- श्रीराम ने बाली का वध छुपकर के किया, और छुपकर के दुश्मन को मारना या किसी को मारना, यह तो गद्दारी है। ऐसा कुछ लोग कहते हैं?

☯ **समाधान-** जब युद्ध के नियमों का उल्लंघन किया जाये अथवा जो विधि-विधान है, कानून है, जो हमारा कर्तव्य है, हम उसको भंग करते हैं, तो उसका नाम गद्दारी है, उसका नाम देशद्रोह है। युद्ध में तो रणनीति में कई तरह के नियम होते हैं। उसमें सामने से भी हमला होता है, छुपकर के भी होता है। दुष्ट के साथ तो छुपकर के ही व्यवहार किया जाता है, यह तो युद्ध का नियम है। श्रीराम जी ने युद्ध के नियम का पालन किया, उल्लंघन नहीं किया। इसलिये उनको गद्दार नहीं कह सकते। जब श्रीराम जी ने तीर मार दिया, और फिर श्रीराम जी सामने आ गये, तो बाली ने पूछा कि- भई! श्रीराम जी आपने मुझको छुपकर के मारा, यह तो आपने ठीक नहीं किया। यह तो नियम का उल्लंघन किया। आपने मुझे किस अधिकार से मारा? आपको लड़ना था तो मेरे सामने आकर लड़ते, तो पता चलता कि कितने क्षत्रिय हो। छुपकर के मारा, यह तो


२२३

आपने नियम तोड़ दिया। उस समय श्रीरामचंद्र जी ने क्या उत्तर दिया। श्रीराम ने कहा, कि हम जिस परिवार से आये हैं, जिस वंश के हैं, उस वंश का इस धरती पर चक्रवर्ती शासन है। इस समय महाराजा भरत चक्रवर्ती राजा हैं। तुम महाराजा भरत के अंतर्गत उनके अधीन हो। महाराजा भरत के अंतर्गत रहते हुए तुमने अपने भाई पर अन्याय किया है, अत्याचार किया है। पहले गलती तुमने की है। और हम महाराजा भरत की ओर से तुमको दंड देने आये हैं। हमने दंड देकर के न्याय किया है। हमने कोई छल-कपट नहीं किया, कोई धोखा नहीं दिया। यह श्रीराम ने ऐसा न्यायपूर्ण उत्तर दिया। इसलिये उन्हें गद्दार कहना गलत है।

## 156. शंका- हमारा ज्ञान सत्य है, या नहीं। यह जानने के लिये अपने ज्ञान की तुलना किसके ज्ञान के साथ करनी चाहिये?

☯ **समाधान-** हम कोई बात समझ रहे हैं। वो ठीक समझ रहे हैं, या गलत समझ रहे हैं, इसका निर्णय करने के लिये अपने ज्ञान की तुलना वेद के साथ करनी चाहिये। अथवा अन्य प्रमाणों के साथ करनी चाहिये। प्रत्यक्ष प्रमाण, अनुमान प्रमाण आदि-आदि प्रमाणों से तुलना करनी चाहिये, कि मैं तो यह समझ रहा हूँ, और इस बारे में शब्द प्रमाण क्या कह रहा है, वेद क्या कह रहा है, ऋषि लोग क्या कह रहे है। यदि वे भी वही कुछ कह रहे हैं, जो मैं समझ रहा हूँ, तो मेरा ज्ञान ठीक है। और वेद कुछ और कह रहा है, और मैं कुछ और समझ रहा हूँ, तो इसका मतलब गड़बड़ है। गड़बड़ कहाँ है, मुझमें या वेद में ? मुझमें गड़बड़ है, वेद झूठा नहीं है। हमारे समझने में भूल हो सकती है, ईश्वर के कहने में भूल नहीं है। इस प्रकार अपने ज्ञान का निर्णय करने के लिये वेद से तुलना करो, ऋषियों के ग्रन्थों से तुलना करो तो पता चल जायेगा कि हम ठीक ज्ञान प्राप्त कर रहे हैं अथवा हम गड़बड़ (भ्रान्ति) में है।



## 157. शंका- जहाँ अपना अनुभव काम नहीं कर पा रहा हो, स्थिति डावाँडोल हो रही हो, तब योगाभ्यासी किसके आधार पर दृढ होता है?

☯ **समाधान-** तो इसका उत्तर यही है, कि अपने से जो अधिक अनुभवी लोग हैं, अपने से जो अधिक योग्य हैं, प्राचीन काल के ऋषि मुनि हैं और वेद हैं, उन ग्रन्थों को देखना चाहिये। महान् पुरुषों को देखना चाहिये, कि वे लोग ऐसी परिस्थिति में क्या करते थे। शास्त्र क्या बोलते हैं, कि जब हमारी स्थिति खराब हो रही हो, तब ऐसी परिस्थिति में हमें क्या करना चाहिये। उन प्राचीन ऋषि मुनियों के जीवन वृत्तान्त से, उनके इतिहास से, उनकी दिनचर्या से, उनकी शैली से हमें पता चल जायेगा, कि क्या करना चाहिये और क्या नहीं करना चाहिये।

## 158. शंका- योगाभ्यास को कष्ट न समझकर करें, तो क्या उसमें सफलता मिल सकती है?

☯ **समाधान-** बिल्कुल मिल सकती है। योगाभ्यास को कष्ट मानकर के मत कीजिये, तपस्या मानकर के कीजिये, तो आपको सफलता मिलेगी। कष्ट मानकर करेंगे, तो सफलता नहीं मिलेगी। आप योगाभ्यास को कष्ट मानकर करेंगे, तो मन में खिन्नता हो जायेगी, मन चंचल हो जायेगा, अस्थिर हो जायेगा, तो सफलता नहीं मिलेगी। तपस्या मानकर करेंगे तो मन में प्रसन्नता होगी, शांति और स्थिरता होगी और आप योगाभ्यास में सफल हो जायेंगे।

## 159. शंका-क्या हजारों वैज्ञानिकों की तुलना में एक ब्रह्मवेत्ता द्वारा संसार का उपकार अधिक होता है?

☯ **समाधान-** हाँ! बिल्कुल अधिक होता है। ये सैकड़ों वैज्ञानिक मिलकर के विज्ञान के अविष्कार तो कर देंगे और अच्छी चीजें भी बनायेंगे, बना भी रहे हैं। इन्होंने बड़ा अच्छा परिश्रम किया, हम इनकी प्रशंसा करते हैं। लेकिन **जो मनुष्य की मूल आवश्यकता है, उसकी पूर्ति वैज्ञानिक लोग नहीं कर सकते।** ये रेडिया बना देंगे, टेलीवीजन बना देंगे, सैटेलाईट बना देंगे, कम्प्यूटर बना देंगे, मोबाईल फोन बना देंगे, सारी सुविधा दिला देंगे, पर व्यक्ति को इससे आगे शांति भी चाहिये। वो शांति ये नहीं दिला सकते। वो इनके बस की बात नहीं है। **हजारों वैज्ञानिक भी मिलकर के मनुष्य की अंतिम इच्छा को पूर्ण नहीं कर सकते लेकिन एक ब्रह्मवेत्ता कर सकता है। वो लोगों को शांति दिला सकता है। उसके पास समाधान है।** जैसे एक विद्यार्थी गया था काकरिया तालाब में डूबने के लिये, तो एक वृद्ध व्यक्ति ने उसको समझा दिया न, और उसको समझ में आ गई बात। फिर उसने मरना कैन्सिल कर दिया। तो ऐसे ही एक ब्रह्मवेत्ता लोगों की आखिरी इच्छा पूर्ण कर सकता है।

जब तक व्यक्ति के पास शांति नहीं है, तब-तक उसके पास सारे साधन होते हुये भी उसका जीवन व्यर्थ है। वेद आदि शास्त्र, ऋषि मुनि लोग इस बात को मानते हैं, कि यदि आपके पास शांति है, तो सब कुछ है। और शांति नहीं है, तो कुछ भी नहीं है। भौतिक साधन कितने भी हों, उससे आपका जीवन संतुष्ट नहीं होगा, तृप्त नहीं होगा। और फिर अन्त में लोगों को वहीं समाधान दिखता है- जापान वाला। आत्महत्या कैसे करें?



## 160. शंका- क्या व्यक्ति को बुरे कर्म करने के पश्चात अन्य सभी योनियों को भोगना पड़ेगा अथवा कुछ योनियों के पश्चात् वापस मानव जन्म मिलेगा?

☯ **समाधान-** एक व्यक्ति ने 20 हजार रुपये की चोरी की, दूसरे व्यक्ति ने दो अरब रुपये की चोरी की। **चोरी दोनों ने की, इसलिए दोनों अपराधी हैं।** निःसंदेह दोनों को दण्ड मिलेगा।

क्या दण्ड की मात्रा दोनों की समान रहेगी, या कम अधिक? दण्ड की मात्रा कम-अधिक होगी। क्योंकि दोनों को बराबर दण्ड दिया जाये, तो यह न्याय थोड़े ही होगा, यह तो अन्याय होगा। **एक ने अपराध थोड़ा किया, तो उसको थोड़ा दण्ड। और एक ने अधिक अपराध किया, तो उसको अधिक दण्ड, यह न्याय है।** किसी ने 20 हजार पाप किये, किसी ने 50 हजार पाप किये। और दोनों को ही 84 लाख योनियों में डाल दें, तो फिर यह न्याय कहां होगा? जिसने जितना अपराध किया, उतनी ही योनियों में जायेगा, दण्ड भोगेगा, धक्का खायेगा और लौटकर वापस मनुष्य बनेगा। जिसने थोड़ा अपराध किया, वह थोड़ी योनियों में धक्का खायेगा। जिसने ज्यादा अपराध किये, वो ज्यादा योनियों में जायेगा। इसलिये सब को 84 लाख योनियों में नहीं जाना। यही न्याय है।

## 161. शंका- वेद के होते हुए भी 'गीता' का उपदेश देने का क्या प्रयोजन है?

**समाधान-** गीता बहुत अच्छी पुस्तक है, उसमें बहुत सारी बातें ठीक हैं। वे वेद व्यास जी की लिखी है। उसमें श्रीकृष्ण जी का उपदेश है। जो व्यक्ति कर्तव्य से विमुख हो गया, उसको कर्तव्य परायण बनाने के लिये ग्रन्थ है। व्यक्ति उसको पढ़ के जोश में आयेगा और अपना काम शुरू कर देगा। बस गीता का इतना ही प्रयोजन है।

- गीता का उपदेश किसने दिया था? श्रीकृष्ण जी ने। किसको दिया था? अर्जुन को। कहाँ पर दिया था? युद्ध के मैदान में। क्यों दिया था? अर्जुन बेचारा ढ़ीला पड़ गया था। ये सारे चाचा-मामा, ताऊ सामने खड़े हैं। इनको मारूंगा, तो मुझे पाप लगेगा, मुझे तो नरक में जाना पड़ेगा। मैं नहीं लड़ँगा। वो बेचारा घबरा गया, उसको भ्रान्ति हो गई, उसने हथियार छोड़ दिये।

- इस स्थिति में श्रीकृष्ण जी ने अर्जुन को उपदेश दिया। क्या उपदेश दिया? अर्जुन देख, इस समय तेरी बुद्धि काम नहीं कर रही। तुझे भ्रान्ति हो गई है। तू यह समझता है कि ये चाचा-मामा, ताऊ सारे मार डालँगा, तो पाप लगेगा। तुझे पाप नहीं लगेगा। मैं ठीक होश में हूँ और जो कहता हूँ, मेरी बात सुन। तेरी बुद्धि इस समय ठीक काम नहीं कर रही है। तू इनको मार, तुझे कोई पाप नहीं लगेगा।

- क्यों मार? क्षत्रिय का धर्म क्या है? जो अन्याय के विरूद्ध लड़ता है, वो क्षत्रिय कहलाता है। जो अन्यायी का विनाश करे, वो क्षत्रिय है। अब ये सारे जितने लोग खड़े हैं, सब अन्याय के पक्ष में हैं, तो इनको मारना तेरा धर्म है। अब तू अपने धर्म का पालन नहीं करेगा, तो लोग क्या कहेंगे, कि अर्जुन तो कायर था, मैदान में पीठ दिखाकर भाग गया, हथियार छोड़कर भाग गया। क्षत्रिय तो अपने धर्म का पालन करता है। अन्यायकारियों को मारना, यह क्षत्रिय का धर्म है। तू क्षत्रिय है, उठा अपने तीर-तलवार और मार इन लोगों को। फिर तुझे क्यँ लगता है, कि मैं इन चाचा-मामा, ताऊ को मारूंगा, तो मुझे पाप लगेगा।

- अब यह तो प्रासंगिक बात आ गई कि चाचा-मामा, ताऊ, गुरू, रिश्तेदार जो भी हैं, ये तो आत्मायें हैं। रिश्ता किन से है, आत्माओं से है, या शरीर से है? रिश्ता तो आत्माओं से है, और आत्मा तो मरती नहीं। फिर तू क्यों डरता है, किसको मार डालेगा, कोई नहीं मरने वाला।



यह तो प्रासंगिक बात थी, जो उसकी भ्रान्ति दूर करने के लिये कहना पड़ी। और लोगों ने इसी को ऊंचा चढ़ा दिया। आत्मा अजर-अमर है, इसको जान लो, इसका साक्षात्कार करो, इसी से मुक्ति हो जाती है। यह कोई ' मुक्ति प्राप्ति के लिये उपदेश नहीं था। यह तो एक ढ़ीले-ढ़ाले क्षत्रिय को जोश दिलाने वाला ग्रन्थ था। और कृष्ण जी ने बड़ी बुद्धिमत्ता से उपदेश दिया और वे अपने कार्य में सफल हो गये। अर्जुन की भ्रान्ति दूर हो गई और उसने कहा, "ठीक है गुरूजी, बात मेरी समझ में आ गई। मैं लड़ँगा। योगेश्वर, मेरी बुद्धि ठीक हो गई, अब सारी भ्रान्ति दूर हो गई। अब आप जो कहते हो, मैं वही करूंगा। लाओ, मेरा हथियार कहाँ है।" तो यह थी गीता। यह इतिहास का ग्रन्थ है, क्षत्रियों का ग्रन्थ है। उस भावना से गीता को पढ़िये।

- आपको पता है कि गीता कहाँ से निकली? 'उपनिषद' में से। उसके महत्व में यही तो लिखा है न। गीता जो है, उपनिषद का सार है। और उपनिषद कहाँ से आये? वो वेद का सार हैं। इस तरह गीता तो सार का भी सार है। सार का सार पढ़ेंगे, तो थोड़ी जानकारी होगी। ओरिजनल टैक्स्टबुक पढ़ेंगे, तो आपकी नॉलेज अच्छी होगी। वेद ओरिजनल टैक्स्टबुक है, वो ईश्वर ने दिया। और उसका सार उपनिषद् है। और उसका भी सार गीता है।

- यदि मोक्ष में जाना हो, तो उसके लिये दर्शन है, उपनिषद है, वेद हैं, इन ग्रन्थों को पढ़िये। तब आपका मोक्ष होने वाला है।

- 'टैक्स्टबुक' पढ़ने से अधिक अच्छी जानकारी होती है या ट्वेन्टी इम्पोर्टेन्ट क्वेश्चन पढ़ने से ज्यादा अधिक जानकारी होती है? 'टैक्स्टबुक' पढ़ने से अच्छी नॉलेज होती है। गीता कोई टैक्सबुक है क्या? गीता तो 'ट्वेन्टी इम्पॉर्टेन्ट क्वेश्चन' सीरीज है। ओरिजनल टैक्स्टबुक को पढ़िये, वो 'वेद' है। वेद पढ़िये, फिर आपका नॉलेज अच्छा होगा और फिर आप मोक्ष में जा सकते हैं।

- कुछ गड़बड़ बातें बाद में लोगों ने इसमें मिक्स कर दीं। उनको अलग कर दीजिये और जो अच्छी बातें हैं, उन्हें स्वीकार कीजिये।

## 162. शंका-जब ध्यान में बैठा जाये, तो क्या देखने का प्रयत्न किया जाये। अंधकार, प्रकाश, ओम, प्रतीक या कुछ और?

☯ **समाधान-** तो देखिये! यह लम्बा-चौड़ा विषय है। और हर व्यक्ति का स्तर एक जैसा नहीं होता है। अलग-अलग स्तर के व्यक्ति के लिये अलग-अलग प्रकार के अभ्यास हैं। पहले-पहले ऑख खोलकर के भी आप किसी वस्तु को देख सकते हैं। ऐसा पांच दिन, दस दिन, पन्द्रह दिन करें, बहुत दिन नहीं करें। दीवार पर एक ओम अक्षर लिख लीजिये और उस ओम को देखिये। स्थिर दृष्टि से दस-पांच दिन उसको देखिये। पाँच मिनट, दस मिनट रोज देखिये। तो देखते-देखते आपको दृष्टि स्थिर करने का अभ्यास हो जायेगा। उसके बाद फिर इस अभ्यास को बन्द कर देंगे। अगला अभ्यास करेंगे।

फिर आंख बंद करके मन के अंदर कोई प्रकाश, कोई सूर्य, कोई चन्द्रमा, कोई दीपक इस तरह की कोई प्रकाश वाली वस्तु को देखेंगे। आँख बंद करके पांच दिन, दस दिन, पन्द्रह दिन तक देखेंगे, इससे अधिक नहीं। नहीं तो फिर उसी अभ्यास में चिपक जायेंगे, उससे पीछा छुड़ाना मुश्किल हो जायेगा। यह प्रारंभिक अभ्यास है। पहले आंख खोलकर करें, फिर आंख बंद करके करें। आँख बन्द करके कोई प्रकाश देंखे, कोई दीपक देखें, कोई चन्द्रमा देखें, फिर धीरे-धीरे और अगला अभ्यास शुरू करें।

धीरे- धीरे सब प्रकाश को समाप्त कर दें। जैसे मान लीजिये-अमावस्या की रात है, तो उस दिन चन्द्रमा भी नहीं होता और रात को सूरज भी नहीं दिखता। और मान लीजिये कि- खूब गहरे बादल छाये हुये हैं, तो तारे भी नहीं दिखेंगे, उनका भी प्रकाश नहीं है। और यह जो सरकारी बिजली आती है, वो भी बंद। अब तो सब तरफ घुप्प अंधेरा हो जायेगा। फिर ऐसा देंखें, सब तरफ से अंधकार ही अंधकार, कोई प्रकाश नहीं। मन में ऐसा देखेंगे, तो क्या होगा ? आपको केवल यह आकाश दिखाई देगा, शून्य आकाश। इस शून्य आकाश में अब ईश्वर का विचार करेंगे। ईश्वर एक देशीय है, या सर्वव्यापक ? सर्वव्यापक है। यह सिद्धांत की बात है। तो जब ध्यान में बैठेंगे, तब सिद्धांत का क्रियात्मक रूप देखेंगे। उसको प्रैक्टिकल करेंगे, कि ईश्वर सर्वव्यापक है। जैसे आकाश दूर तक फैला हुआ है और आकाश की कोई आकृति नहीं है अर्थात् आकाश निराकार है। जैसे आकाश दूर तक फैला हुआ है, निराकार है, ऐसे ही ईश्वर भी आकाश के समान दूर तक फैला हुआ है। और वो भी निराकार है। उसकी भी कोई आकृति नहीं है। तब ऐसे ईश्वर का ध्यान करेंगे, तो आपको सफलता मिलेगी।


२३०

## 163. शंका- मोक्ष में जीवात्मा आनंद का अनुभव कैसे करता है। क्या वह समझता है, कि आनंद प्राप्त कर रहा है?

☯ **समाधान-** हाँ बिल्कुल, मोक्ष में उसको पूरा अच्छी तरह अनुभव होता है, कि मैं आनंद प्राप्त कर रहा हूँ। जैसे- आपके सामने प्लेट में रसगुल्ले रखे हैं, और आप जाग रहे हैं, अच्छी तरह होश में हैं। आप जब रसगुल्ले खा रहे हैं, तो आपको पता चलता है, कि रसगुल्ले का स्वाद ले रहे हैं। जैसे आप जागृत अवस्था में रसगुल्ले, मिठाई खाते हैं, उसका स्वाद मिलता है, सुख मिलता है। और आप समझ रहे हैं कि हम रसगुल्ले का स्वाद ले रहे हैं, उसका सुख भोग रहे हैं। ऐसे ही मोक्ष में जीवात्मा को पूरा-पूरा होश रहता है। उसे पूरा-पूरा पता चलता है, कि हम ईश्वर का आनंद ले रहे हैं। ईश्वर का आनंद उसको मिलता रहता है। और वो ठीक ऐसे ही समझता है, जैसे हम जागृत अवस्था में यहाँ संसार में समझते हैं, कि हम सुख भोग रहे हैं। यह मोक्ष में जीवात्मा द्वारा आनंद भोगने की स्थिति है।

## 164. शंका- किसी ने चोरी की और भगवान ने नहीं देखा। क्या यह हो सकता है?

☯ **समाधान-** ऐसा नहीं हो सकता, कि किसी ने चोरी की और भगवान ने उसे देखा नहीं। भगवान सब जगह रहता है और सबको देखता है। जो भी चोरी करता है, भगवान उसे देखता है। फिर उसके कर्मों के खाते में जमा कर देता है। और समय आने पर उसको दण्ड भी देता है।


२३१

## 165. शंका- 'सर्वान्तर्यामी' का अर्थ क्या है?

☯ **समाधान-** 'सर्व' यानि सभी में, 'अन्तर्यामी' अर्थात् अन्दर रहकर नियंत्रण करने वाला। जो सबके अन्दर रहता है, मन की सारी बातें जानता है और नियंत्रण करता है, यह सभी बातें सर्वान्तर्यामी से जुड़ी हुई हैं। 'ईश्वर' सर्वान्तर्यामी है। जब व्यक्ति बुरी योजना बनाता है, तो ईश्वर अन्दर से भय, लज्जा व शंका उत्पन्न करता है और वह बुरा काम करने से रोकता है। यही ईश्वर का नियंत्रण है। इसके विपरीत, जब व्यक्ति अच्छी योजना बनाता है, तो ईश्वर आनंद व उत्साह देता है, प्रोत्साहित करता है। सर्वान्तर्यामी ईश्वर हाथ पकड़कर किसी काम से नहीं रोकता, बल्कि मानसिक रूप से ही बुरा काम करने की मनाही करता है और सही काम के लिए प्रेरित करता है। यही उसका 'सर्वान्तर्यामी' रूप है।

## 166. शंका- जो संन्यासी होते हैं, उनका मुख्य लक्ष्य ईश्वर को प्राप्त करना अथवा समाधि प्राप्त करना होता है। एक योगाभ्यासी बनने के लिये हमें लोभ, मोह, लालच नहीं करना चाहिये। सवाल उठता है, कि क्या ईश्वर को प्राप्त करना लोभ, मोह, लालच नहीं है?

☯ **समाधान-** ईश्वर को प्राप्त करना या मोक्ष प्राप्त करना, कोई लोभ नहीं है। लोभ की परिभाषा अलग है। जब परिभाषा पकड़ लेंगे, तो प्रश्न स्वतः सुलझ जायेगा। दो साबुन खरीदो और तीसरा मुफ्त में, यह लोभ है। आप बिना कर्म किये वस्तु प्राप्त करना चाहते हैं। कर्म तो किया आपने दो साबुन का और प्राप्त करना चाहते हैं तीन। तो बिना पुरूषार्थ किए, बिना कर्म किये, बिना पेमेंट किये, बिना पैसा दिये, आप जो मुफ्त में लेना चाहते हैं, उसका नाम है-लोभ।

जो संन्यासी बनता है, ईश्वर प्राप्त करना चाहता है, मोक्ष प्राप्त करना चाहता है, तो क्या वो मुफ्त में प्राप्त करना चाहता है या पुरूषार्थ



करके प्राप्त करना चाहता है? पुरूषार्थ करके। तो लोभी नहीं हुआ। बिना पुरूषार्थ किए वह मोक्ष प्राप्त करना चाहे, तब तो वो लोभ है। लेकिन वो तो पुरूषार्थ करता है, पूरी मेहनत करता है।

और यह नियम है, कि जो पुरूषार्थ करेगा, उसको फल अवश्य मिलेगा। जैसा कर्म, वैसा फल। ईश्वर न्यायकारी है, फल तो देगा। तो यदि पुरूषार्थ करके कोई व्यक्ति धन प्राप्त करना चाहता है, तो यह न्याय की बात है, उचित बात है, धर्म की बात है। तो करो पुरूषार्थ, क्योंकि इसमें तो कोई आपत्ति नहीं है। वैसे ही कोई पुरूषार्थ करके ईश्वर को प्राप्त करना चाहता है, तो यह न्याय की बात है, वो लोभ नहीं है। इसलिये ईश्वर प्राप्ति करना या मोक्ष प्राप्ति करना कोई लोभ नहीं है, कोई अधर्म नहीं है, कोई अन्याय नहीं है। यह बिल्कुल उचित है। ऐसा आप भी कर सकते हैं। इसलिए जोर लगाओ, संन्यासी बनो।

संन्यासी बनने से तो लोगों को डर लगता है, कि हमको संन्यासी बनवा देंगे, घर छुड़वा देंगे। मोक्ष में जाने के लिये संन्यास लेना अनिवार्य (कम्पलसरी) है। आज लो, बीस जन्म बाद लो, पचास जन्म के बाद लो, लेना तो पड़ेगा और कोई रास्ता नहीं है।

मोक्ष का रास्ता क्या है? पहले मनुष्य का जन्म धारण करो। और फिर मनुष्यों में ऊँचे-ऊँचे स्तर के मनुष्य बनते जाओ, ऊँची-ऊँची योग्यता प्राप्त करते जाओ। पहले शूद्र के यहाँ जन्म हो गया। फिर पुरूषार्थ करके हमने अच्छे कर्म किये, मेहनत की, तो वैश्य के गुणकर्म को धारण कर लिया, फिर वैश्य बन गये। जन्म की बात नहीं कर रहा हूँ, वर्ण-व्यवस्था गुण कर्मों से है, जन्म से नहीं। वैश्य वाली योग्यता प्राप्त कर ली, उसके बाद फिर और ऊँचे उठे, क्षत्रिय बन गये। फिर और ऊँचे उठे, ब्राह्मण बन गये। फिर ब्राह्मणों में भी और ऊँचे ब्राह्मण बन गये। फिर उनमें भी और ऊँचे उठे, संन्यासी बन गये। और संन्यास के बाद फिर मोक्ष होता है। यह है क्रम। मोक्ष में जाने की पद्धति इस प्रकार से है। तो जो-जो मोक्ष में जाना चाहते हैं, उनको यह सब क्रम अपनाना पड़ेगा। योग्यता बनानी पड़ेगी, ब्राह्मण बनना पड़ेगा, संन्यासी बनना पड़ेगा, घर छोड़ना पड़ेगा, संसार छोड़ना पड़ेगा, तब मोक्ष होगा। <u>मेरा प्रवचन सुनकर के, आप जोश में आकर, कल ही घर मत छोड़ देना। करना यही पड़ेगा, लेकिन कब करें?</u> उसके लिए तैयारी करनी पड़ेगी, योग्यता बनानी पड़ेगी। आपको घर छोड़ने की तैयारी करने में पाँच-दस वर्ष निकल जायेंगे। आज से आप सोचना शुरू करें, कि हमें घर छोड़ना है, हमें वानप्रस्थ लेना है, हमें संन्यास लेना है, योग्यता बनानी है। तो उसमें भी पाँच-दस वर्ष निकल जायेंगे।

इसलिये जोश में आकर कोई काम नहीं करना चाहिये। होश में रहकर बुद्धिमत्ता से अपने सामर्थ्य को ध्यान में रखकर के करना चाहिये। तैयारी जरूर कर सकते हैं। तैयारी तो आप आज से भी शुरू कर सकते हैं, कि हम समय आने पर योग्यता बनाकर वानप्रस्थ लेंगे, संन्यास लेंगे।

## 167. शंका- मोक्ष की इच्छा एक कामना है, मोक्ष की कामना से किया हुआ निष्काम कर्म सकाम हो सकता है?

☯ **समाधान-** पूछना शायद ऐसा चाहते हैं कि मोक्ष की कामना भी तो एक कामना है? यदि मोक्ष की कामना से कर्म किया गया, तो फिर वो निष्काम कर्म कैसे हुआ? कामना तो उसमें भी है। महर्षि दयानंद जी ने ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका में परिभाषा लिखी है कि- "परमेश्वर प्राप्ति या मोक्ष प्राप्ति को लक्ष्य बनाकर जो कर्म किये जाते हैं, उसका नाम ही निष्काम कर्म है।" बिना कामना के तो कर्म हो ही नहीं सकता, वह असंभव है। व्यक्ति जो भी क्रिया करता है, वो कामनापूर्ण ही होती है। यह बात 'सत्यार्थ प्रकाश' में लिखी है। हमें पता भी नहीं चलता कि हमने कितनी बार आंख बंद की और कितनी बार खोली। वो भी जब बिना इच्छा के नहीं होती। तब यज्ञ करना, दान देना, सेवा करना, प्रचार करना आदि इतने बड़े-बड़े काम बिना इच्छा के कैसे हो सकते हैं? नहीं हो सकते। कामना तो जरूर है, पर कामनाओं में अंतर है। लौकिक सुख की कामना किया तो वह सकाम कर्म है। और मोक्ष सुख की कामना से कर्म किया तो निष्काम कर्म है। ऐसा जानना चाहिये।



## 168. शंका-प्रकृति तीन तत्त्वों का समुदाय है ? इनमें सत्त्व प्रकाशशील, सुखस्वरूप, रजोगुण क्रिया शील, तमोगुण स्थितिशील है। प्रकृति से बने संसार अर्थात् विकृति में ये तीनों गुणों को देखकर ऐसा संदेह होता है कि ये गुण ही स्वयं विकृति करते हैं। फिर सृष्टि निर्माण में ईश्वर की क्या और क्यों आवश्यकता है?

☯ **समाधान-** प्रश्न का भाव है कि प्रकृति तीन तत्त्वों का समुदाय है। इनमें सत्त्व प्रकाशशील, सुखस्वरूप, रजोगुण क्रियाशील, तमोगुण स्थितिशील है। प्रकृति से बने संसार अर्थात् विकृति में ये तीनों गुण स्पष्ट दिखाई देते हैं अर्थात् सृष्टि प्रकाशशील, क्रियाशील और स्थितिशील है। इसे देखकर ऐसा संदेह होता है कि ये गुण ही स्वयं विकृति करते हैं। ईश्वर का निमित्त होना संदेहात्मक हो जाता है। परमात्मा प्रकाश, क्रिया, स्थिति को उत्पन्न नहीं कर सकता, क्योंकि ये गुणों के अपने स्वभाव हैं। फिर सृष्टि निर्माण में ईश्वर की क्या और क्यों आवश्यकता है?

इस प्रश्न का उत्तर है कि चीनी में मिठास है, और दूध और चावल में अपने-अपने गुण हैं। तीनों को कोई पाचक, पकाने वाला व्यक्ति मिक्स कर दे तो बढ़िया सी मीठी खीर बनती है। क्या मीठी खीर को देखकर यह कहा जा सकता है, कि ये तीनों चीज अपने आप मिलकर खीर बन गई हैं। क्या ऐसा कह सकते हैं कि - पाचक की कोई जरूरत नहीं है ? नहीं कह सकते। पाचक के बिना, पकानेवाले के बिना, रसोईये के बिना क्या खीर-पुड़ी हलवा मिठाई बन सकती है। हाँ या न? नहीं बन सकती न। तो पाचक की आवश्यकता है। भले ही पाचक जब खीर-पुड़ी बनायेगा, तो अपने अंदर से उसमें मिठास नहीं डालेगा। पाचक ने अपने अंदर से मिठास नहीं डाली, वो मिठास चीनी का गुण है। मिठास डाली चीनी से। लेकिन उसकी जो एसेम्बलिंग है, जो व्यवस्थित रेशो (अनुपात) में मिक्स करना है, उसको पकाना है, यह क्रिया तो कम से कम पाचक की है। मिठास चीनी की मान लेंगे, दूध का गुण दूध का मान लेंगे, चावल का गुण चावल का मान लेंगे। वो तो मटेरियल का अपना गुण है। ठीक है। पर रसोई में चावल भी रखा है, दूध भी रखा है, चीनी अलग डिब्बे में रखी है तो क्या खीर बन

जायेगी अपने आप ? इसी प्रकार से प्रलय की स्थिति में सत्त्वगुण था, पर उसका प्रकाश उद्‌बुद्ध नहीं था। जैसे इस समय सूर्य का प्रकाश उद्‌बुद्ध है। इसकी असेम्बलिंग ईश्वर ही करता है। वो न करे, तो अंधेरा ही रहे। वेद का प्रमाण सुन लीजिये – 'तम आसीत् तमसा गूढमग्रे' । ऋग्वेद के नासदीय सूक्त में लिखा है– सृष्टि उत्पन्न होने से पूर्वतमः आसीत् अंधकार था, कुछ भी प्रकाश नहीं था। सत्त्वगुण तो तब भी था। फिर भी प्रकाश नहीं था। ईश्वर ने उस सत्त्वगुण में से प्रकाश को विकसित (डेवलप) किया। क्रियाशील रजोगुण में ऐसी क्रिया नहीं थी, जैसी आज सूर्य और पृथ्वी में है। ईश्वर ने उसको डेवलप किया, व्यवस्थित किया। इनमे अपने आप होने की क्षमता नहीं है, ईश्वर इनको व्यवस्थित करता है, इसलिये ईश्वर का रोल है। उसकी जरूरत है।

## 169. शंका– हम अध्यापक हैं, और हमारे विद्यार्थी बार-बार कहने पर भी मानते नहीं, तो हमें गुस्सा आता है। क्या यह सही है?

☯ **समाधान–** विद्यार्थी नहीं मानते, तो न मानें। विद्यार्थी नहीं सुधरते तो न सुधरें। लेकिन क्रोध कर हम नहीं बिगड़ेंगे। हम बिगड़ने के लिये नहीं आये। हम सुधरने के लिये आये हैं। विद्यार्थी भी सुधरने के लिये आयें। वो सुधरते हैं, तो बहुत अच्छी बात है। और नहीं सुधरते, तो उनसे कह दो अपने घर जाओ, दूसरी संस्था में जाओ, कहीं भी जाओ। हमें मत बिगाड़ो, हम नहीं बिगड़ेंगे। इसलिये हमें क्रोध नहीं करना है।



## 170. शंका– स्वार्थ की व्याख्या करें? कृपया तीन-चार व्यावहारिक उदाहरण देकर स्पष्ट कीजिए?

☯ **समाधान–** स्वार्थ का मतलब होता है– केवल अपने लाभ की बात सोचना, दूसरों के लाभ और भले की बात नहीं सोचना। इसको बोलते हैं 'स्वार्थ'। यह मोटी सी परिभाषा है। पहला उदाहरण– खाने का नंबर आया, तो मुझे खाना मिलना चाहिये, दूसरों को मिले या न मिले, उसकी परवाह नहीं है। यह स्वार्थ की बात है। सोने की बारी आयी, मेरा बिस्तर बढ़िया होना चाहिये, मेरी जगह साफ-सुथरी, पंखे के नीचे होनी चाहिये, दूसरे को पंखे की हवा मिले या न मिले, मुझे कोई मतलब नहीं। यह स्वार्थ की बात है। धंधे व्यापार के क्षेत्र में– मेरी दुकान चलनी चाहिये, दूसरे की चले न चले। यह स्वार्थ की बात है। तो ऐसे आप कितने ही उदाहरण बनाते जायें। खाने में, पीने में, घूमने में, सोने में, जागने में, सुविधा में, बिस्तर में, कपड़ों में। जब केवल व्यक्ति अपने ही मतलब की बात सोचता है, अपने ही लाभ की बात सोचता है, दूसरों के लाभ और भले लिये कुछ नहीं सोचता, तो इसको स्वार्थ कहते हैं। जब व्यक्ति अपने लिये और दूसरों के लिये, यानी दोनों के लिये सोचता है, औरों को भी मिले, मुझे भी मिले, तो वो ठीक बात है, वो स्वार्थ की बात नहीं है, वो परोपकार की बात है। मेरा भी काम चले, दूसरों का भी चले। मैं पढ़ूँ, दूसरे भी पढ़ें। मैं भी सुखी रहूँ, दूसरे भी सुखी रहें। मुझे भी खाने को मिले, दूसरों को भी मिले। मुझे भी सोने की जगह मिले, दूसरों को भी मिले। मैं भी दुःख से छूटूँ, दूसरा भी छूटे। ऐसे सोचना चाहिये।

## 171. शंका- मोक्ष में आत्मा के साथ में मन, बुद्धि, चित्त, कारण शरीर आदि रहते हैं या नहीं?

☯ **समाधान-** मोक्ष में ये प्राकृतिक शरीर, मन, बुद्धि, चित्त, इन्द्रियाँ, यह स्थूल शरीर, कोई भी साथ में नहीं रहता। प्रकृति से बना कोई भी शरीर मोक्ष में नहीं रहता। कारण शरीर भी प्राकृतिक है। सत्त्व, रजस, और तमस जो मूल प्रकृति है, उसका नाम ही कारण शरीर है। वो भी साथ नहीं रहता। कोई प्राकृतिक शरीर साथ नहीं रहता मोक्ष में। जीवात्मा के 24 शुद्ध गुण सत्यार्थ-प्रकाश के नौंवे समुल्लास में लिखे हैं। वो साथ रहते हैं। और ईश्वर का आनंद मिलता है। ईश्वर के मुक्तात्मा के साथ होता है। बस मोक्ष में इतना ही होता है। प्रकृति या प्राकृतिक संबंध नहीं होता। **जीवात्मा मुक्ति में परमात्मा की शक्ति से सुनेगा, देखेगा, सारे काम करेगा।** जीवात्मा और परमात्मा दोनों अलग-अलग हैं। दोनों की शक्ति अलग है। ईश्वर की शक्ति के सहयोग से **'मुक्त-आत्मा'** सारे काम करता है। मोक्ष में प्रकृति वाला मन नहीं रहता है। सत्यार्थ प्रकाश का नौंवा समुल्लास पढ़िये। उसमें जीवात्मा की चौबीस शक्तियाँ लिखी हैं। उसमें जीवात्मा की एक मनन शक्ति भी है। वो मनन शक्ति से मनन करेगा, घ्राण शक्ति से सँघेगा, दर्शन शक्ति से देखेगा, श्रवण शक्ति से सुनेगा। पर उसकी अपनी शक्ति बहुत कम है। **जीवात्मा केवल अपनी शक्ति से मुक्ति में सारे काम नहीं कर सकता। उसमें ईश्वर की शक्ति और साथ उसके जुड़ेगी**



## 172. शंका- समाधि की प्राप्ति में गुरू का कितना सहयोग चाहिये?

☯ **समाधान-** समाधि की प्राप्ति में 'गुरू' का उतना ही सहयोग चाहिए, जितना कि वैज्ञानिक (साइंटिस्ट) बनने के लिए साइंस टीचर का चाहिए। जैसे साइंस टीचर के बिना कोई व्यक्ति साइंटिस्ट नहीं बन सकता, वैसे ही बिना गुरू के 'समाधि' की उपलब्धि संभव नहीं है। वस्तुतः सामान्य नियम तो यही है। हालांकि इसके अपवाद भी हो सकते हैं। कोई ऐसा भी हो सकता है, जो पूर्व जन्म के संस्कार और विद्या लेकर आया हो, वह किसी मनुष्य को गुरू बनाये बिना ही पूर्व संचित विद्या से पुरूषार्थ करके और ईश्वर रूपी गुरू की सहायता से समाधि को प्राप्त कर ले। दरअसल,अपवाद (एक्सेप्शन) हर जगह होते हैं। इसलिए यदि किसी को मनुष्य शरीरधारी गुरू के बिना समाधि प्राप्त हो जाए, तो वह अपवाद की श्रेणी में रखा जाएगा। लेकिन यह सामान्य यही नियम नहीं है। सामान्य नियम तो यही है, कि जैसे गणित पढ़ाने के लिए,साइंस पढ़ाने के लिए,कॉमर्स पढ़ाने के लिए अध्यापक, शिक्षक चाहिए। वैसे ही योग समाधि के लिए भी देहधारी शिक्षक चाहिए, गुरूजी चाहिए।

## 173. शंका- ईश्वर ने सृष्टि बनाई, यह कैसे सिद्ध करें?

☯ **समाधान-** देखिये, तीन पदार्थ हैं- एक ईश्वर, एक जीवात्मा,एक प्रकृति। इन तीनों के बारे में विचार करेंगे, बारी-बारी से चिंतन करेंगे। फिर कोई न कोई निर्णय हो जाएगा।

पहला प्रश्न- क्या जीवात्मा सृष्टि बना सकता है। उत्तर है- जीवात्मा सृष्टि को नहीं बना सकता। तारों को नहीं बना सकता, पृथ्वी को नहीं बना सकता। यह उसके वश की बात नहीं है। उसमें इतनी शक्ति, बुद्धि व योग्यता ही नहीं है। तो तीन में से एक का निर्णय तो हो गया, कि जीवात्मा सृष्टि नहीं बना सकता।

दूसरा प्रश्न- क्या प्रकृति स्वयं पृथ्वी बना सकती है ? उत्तर है- कभी नहीं बना सकती। क्योंकि उसमें अक्ल ही नहीं है। सृष्टि की रचना को देखने से पता चलता है, कि कितनी बुद्धिमत्ता का इसमें प्रयोग किया गया है। बहुत बुद्धिमता से व्यवस्थित पृथ्वी बनी हुई है। किसी भी पेड़-पत्ते को देख लीजिए। वनस्पति शास्त्र पढ़िये। ऊँचे नीचे वृक्षों की रचना को देखिए, तो आपको पता चलेगा, कि कितनी व्यवस्थित है। शरीर विज्ञान पढ़िये। शरीर रचना को देखिए, कि वो कितनी

व्यवस्थित है। नस, नाड़ियाँ, पाचन तंत्र, तंत्रिका तन्त्र आदि, सारे सिस्टम कितने व्यवस्थित हैं। इनमें जो इतनी व्यवस्था है- इसको प्रकृति अपने आप नहीं बना सकती। उसमें इतनी अक्ल नहीं है। तीन में से दो का निर्णय हो गया। न तो जीवात्मा बना सकता है। उसमें इतनी विद्या और शक्ति नहीं है। न तो प्रकृति स्वयं बना सकती है, क्योंकि उसमें तो बिल्कुल अक्ल ही नहीं है। अब तीन में से दो का निर्णय हो गया। बाकी कौन बचा? जो बचा है, वही सृष्टिकर्ता है। इसमें वही है- परिशेष न्याय। यानी बचे हुए पदार्थ का नियम। तो तीन में से दो बातें कैंसिल हो गयीं। जीव और प्रकृति ने सृष्टि नहीं बनाई। बाकी 'ईश्वर' बचा, उसी ने जगत बनाया। यह अनुमान प्रमाण से सिद्ध हो गया, कि ईश्वर ने ही 'सृष्टि' बनाई है। उसमें इतनी बुद्धि और इतनी शक्ति है, कि वह अकेला ही सारी सृष्टि बना देता है।

ईश्वर की सिद्धि प्रत्यक्ष प्रमाण से कैसे करेंगे? उत्तर है, कि- एक होता है, 'बाह्य प्रत्यक्ष', और एक होता है, 'आंतरिक प्रत्यक्ष'। जब कोई व्यक्ति अच्छा काम करने लगता है, तो उसको अपने अंदर से आनंद, उत्साह, निर्भयता जैसे अनुकूल भाव महसूस होते हैं। और जब बुरा काम करने की योजना बनाता है, तब अंदर से भय, शंका, लज्जा का अनुभव होता है। 'सत्यार्थ-प्रकाश' में लिखा है- यह जीवात्मा की ओर से नहीं, परमेश्वर की ओर से है। अब अगर हमको भय, शंका लज्जा का अनुभव होता है, तो यह प्रत्यक्ष अनुभव है। यह किसकी ओर से है? ईश्वर की ओर से है। यह ईश्वर का आंतरिक प्रत्यक्ष है। परन्तु स्थूल (मोटे) स्तर का प्रत्यक्ष है। इसके बाद का सूक्ष्म प्रत्यक्ष भी होता है, जो सारे जीवों को नहीं होता है। स्थूल प्रत्यक्ष का अनुभव तो सभी लोग कर सकते हैं। जो बुरा काम करेगा, उसके अन्दर भय, शंका, लज्जा होगी। ईश्वर अपना सिग्नल भेज रहा है, कि गलत काम कर रहे हो। यह है- रेड सिग्नल, यानि खतरा है। मत करो। तो इस तरह ईश्वर का आंतरिक स्थूल अनुभव हो सकता है। विशेष सूक्ष्म प्रत्यक्ष करना हो, तो 'समाधि' लगाइये। समाधि में ईश्वर का विशेष- (सूक्ष्म) अनुभव या प्रत्यक्ष होता है। उसमें ईश्वर से आनन्द, ज्ञान, बल आदि मिलता है। अब समाधि का अनुभव हम आपको शब्दों से नहीं बता सकते। क्योंकि यह अन्दर से स्वयं ही अनुभव करने की वस्तु है। उदाहरण के लिए, जब आपने रसगुल्ला खाया, तब उसमें कैसा टेस्ट लगा? बढ़िया लगा। आप कैसे समझाओगे? नहीं समझा सकते। आप सभी यही कहेंगे, कि 'बड़ा अच्छा है, बड़ा स्वादिष्ट है, बहुत मीठा है।' इतना कहने से



क्या मुझे समझ में आ गया, कि यह कैसा स्वाद है। जब आप रसगुल्लों जैसी स्थूल वस्तु का स्वाद नहीं समझा सकते, तो हम आपको भगवान जैसी सूक्ष्म वस्तु का आनंद कैसे समझाऐंगे? वो तो और बहुत कठिन है। तो शास्त्रकार लिखते हैं- "न शक्यते वर्णयितुं गिरा"अर्थात् वाणी से उसका वर्णन नहीं किया जा सकता। "स्वयं तदन्तःकरणेन गृह्यते।"

अंतःकरण से, अन्दर से ही ईश्वरानुभूति का आनन्द महसूस होता है। उसको हम अन्दर से ही अनुभव कर सकते हैं, वाणी से नहीं समझा सकते। वाणी से सिर्फ इतना ही बोल सकते हैं- बहुत बढ़िया होता है, बहुत अच्छा है, बहुत आनंद आता है। वाणी से इससे अधिक नहीं कह सकते। तो ईश्वर का आन्तरिक सूक्ष्म प्रत्यक्ष कैसा होता है, समाधि लगाओ तब ही पता चलेगा।

## 174. शंका- कृपया गुणकर्म स्वभाव की परिभाषाएँ बतलाइए। तीनों में क्या भेद है? ईश्वर के गुण-कर्म स्वभाव अलग-अलग बताइए। क्योंकि इनके ओवरलेपिंग होने के कारण कन्फ्यूजन रहता है?

☯ **समाधान-** सही बात है। देखिए, कर्म तो स्पष्ट है। कर्म कहते हैं- क्रिया (एक्शन) को। एक मजदूर ने ईटें उठाकर यहाँ डाल दी। मिस्त्री ने ईटों पर ईट रखके,मसाला डालकर दीवार खड़ी कर दी। यह तो कर्म है। यहाँ स्पष्ट है, कि क्रिया हो रही है, उसका नाम है-कर्म। अब विचारने के लिए दो बातें बची-गुण और स्वभाव।

स्वभाव का अर्थ होता है- 'स्व' का भाव, अर्थात् किसी द्रव्य के अपने गुण। जैसे-अग्नि में गर्मी। यह गर्मी, अग्नि का अपना गुण है, इसे 'स्वभाव' कहेंगे। 'गुण' किसी दूसरे द्रव्य से उधार लिया हुआ भी हो सकता है। जैसे- यदि पानी को अग्नि के सम्पर्क से गर्म कर दिया जाये, तो गर्म पानी में 'गर्मी' पानी का 'गुण' तो कहलाएगा, परन्तु उसका 'स्वभाव' नहीं। क्योंकि वह गर्मी, पानी ने अग्नि से उधार ले रखी है। इस प्रकार से- जो किसी द्रव्य

की विशेषता केवल अपनी है, उसे 'स्वभाव' कह देंगे। और जो बाहर से ले रखी है, उसको 'गुण' कह देंगें। गुण और स्वभाव में ज्यादा अंतर नहीं है। स्वभाव में भी गुण ही होते हैं। अंतर केवल इतना है, कि किसी द्रव्य के अपने गुण हैं, पर्सनल प्रापर्टी है 'स्वभाव'। और यदि किसी दूसरे द्रव्य से उधार ले रखे हों, उन्हें हम 'गुण' कह देंगे। गुण-कर्म स्वभाव की यह एक मोटी-मोटी परिभाषा हो गई।

अब ईश्वर की बात करते हैं। क्या ईश्वर कोई गुण दूसरे पदार्थ से भी धारण करता है, उधार लेता है? नहीं लेता। ईश्वर के जितने भी गुण हैं, वे सारे उसके अपने हैं। इसलिए ईश्वर के संबंध में 'गुण और स्वभाव' में कोई अंतर नहीं।

और कर्म तो स्पष्ट ही है। ईश्वर सृष्टि बनाता है, न्याय करता है। लोगों को मनुष्य, पशु-पक्षी बनाता है- ये कर्म हैं। ईश्वर वेद का उपदेश देता है। उपदेश देना एक कर्म है। ईश्वर कर्म से अलग नहीं है। तो सार यह हुआ, कि ईश्वर के गुण और स्वभाव में अंतर नहीं है। परन्तु मनुष्यों में गुण और स्वभाव का अंतर दिखता है। जैसे जीवात्मा में इच्छा गुण है। कुछ इच्छाऐं ऐसी हैं, जो हमारी अपनी हैं, स्वाभाविक इच्छाऐं हैं- वह हमारा स्वभाव है। कुछ इच्छाऐं ऐसी हैं, जो किन्हीं कारणों से उत्पन्न हो गईं, और वो हट भी जायेंगी। उदाहरण के लिए, सुख प्राप्ति की इच्छा है। सुख मिलना चाहिए। यह तो स्वाभाविक इच्छा है। लेकिन खीर, पूड़ी, हलवा,लड्डू की इच्छा स्वाभाविक नहीं है। जब तक खीर, पूड़ी, हलवा में आपको सुख दिखता है, तब तक वह इच्छा रहेगी। जब उसमें दुःख दिखने लगेगा, वह इच्छा समाप्त हो जाएगी। जो नैमित्तिक इच्छाऐं हैं, उन्हें 'गुण' कहेंगे। नैमित्तिक यानी किन्हीं कारणों से जो इच्छाऐं पैदा हो गईं, तो वह 'इच्छा' गुण कहलाएगा। और जो सदा से अपना गुण हैं, उसका नाम 'स्वभाव' है। जो अनादिकाल से जीव का अपना है। इच्छा है, प्रयत्न है, जो हमेशा से उसके अपने हैं, वह स्वभाव है। और जो किन्ही कारणों से उसमें आ जाते हैं, पैदा हो जाते हैं, तो वो है- 'गुण'। जीवात्मा में ऐसी बात मिल जाएगी, प्रकृति में भी ऐसी बात मिल जाएगी। जैसे अभी बताया था- प्रश्न है- अग्नि के अंदर गर्मी अपनी है या बाहर से ले रखी है। उत्तर है- वह उसकी अपनी गर्मी है। जब चूल्हे के ऊपर पतीला रखकर पानी गर्म करते हैं, तो अब पानी में जो गर्मी आई वो पानी की अपनी है या अग्नि से ली हुई है? उत्तर है- अग्नि से ली हुई है। तो अब देखिए प्रकृति के अन्दर दोनों बातें देख रहे हैं। गर्मी, तापमान अग्नि का अपना है, इसलिए स्वभाव है। और पानी में वो अग्नि से आया हुआ है, इसलिये नैमित्तिक गुण है।



इस तरह हम गुण, स्वभाव, कर्म में अंतर समझ सकते हैं। ईश्वर के मामले में तो गुण और स्वभाव दोनों एक ही जैसे दिखते हैं। उनमें कोई अंतर समझ में नहीं आया। किसी द्रव्य में जो स्वाभाविक गुण होता है, वो उसे कभी नहीं छोड़ता। जो है, वह स्वाभाविक है। अग्नि का गुण गर्मी है, तो क्या वो अग्नि को कभी छोड़ देगी? नहीं छोड़ेगी। स्वाभाविक गुण कभी किसी द्रव्य को नहीं छोड़ता।

अब राग-द्वेष भी जीवात्मा का स्वाभाविक गुण =(दोष) मान लें, तो उसको छोड़ेंगे ही नहीं। नहीं छूटेगा, तो मुक्ति नहीं हो सकती। तो मुक्ति होगी, कि नहीं होगी, क्या समझते हैं? होगी न। तभी मुक्ति होगी, जब राग-द्वेष छूट जाऐंगे। राग-द्वेष छूट जाऐगे तो यह स्वाभाविक गुण नहीं हुआ बल्कि नैमित्तिक हुआ।

## 175. शंका- समाधि लगने पर अन्तर्ज्ञान प्राप्त होता है। ऋषि-काल में ऋषि लोग अन्तर्ज्ञान से कैसा जानते थे?

☯ **समाधान-** ऋषि लोगों को आंतरिक ज्ञान होता था। उदाहरण कोई भी सौ प्रतिशत साध्य के समान नहीं होता, यह नियम है। उदाहरण मोटे स्तर का होता है, और किसी अंश को समझाने के लिए होता है। आंतरिक ज्ञान कैसा होता है, इसे एक उदाहरण से ऐसे समझें? मान लीजिए, आप बिस्तर पर लेट गए। आंख बंद हो गई और गहरी नींद तो आई ही नहीं। नींद में शुरू हो गया स्वप्न। तो जब आप स्वप्न देखते हैं, तब आंखें तो बंद रहती हैं, फिर भी आपको अंदर से ज्ञान होता है। स्वप्न में चित्र दिखते हैं- एक महल है। उसमें बहुत से नौकर-चाकर हैं, बहुत सुंदर सजा हुआ है। बाहर चौकीदार खड़े हैं, अंदर राजा है। वो आराम से राजमहल में बैठा है। सभा लगी हुई है, बहुत सारे लोग उसकी सेवा कर रहे है। अब देखिए, स्वप्न में अन्दर से ज्ञान हो रहा है या नहीं? जैसे स्वप्न में अंदर से ज्ञान होता है, ऐसे ही ऋषियों को समाधि में अंदर से ज्ञान होता है। समाधि में जो ज्ञान प्राप्त होता है, वो ईश्वर की ओर से होता है। और स्वप्न में तो हमारे अपने संस्कार होते हैं, जिनको हम स्मृति के रूप में,चित्र के रूप में देखते हैं। इस तरह से ऋषियों को आंतरिक ज्ञान होता है।

## 176. शंका- ईश्वर निराकार है, तो योग द्वारा ईश्वर का किस रूप में साक्षात्कार होता है?

☯ **समाधान-** ईश्वर निराकार है, तो निराकार स्वरूप में ही ईश्वर का साक्षात्कार होता है। अगर लाल टोपी होगी, तो किस रंग की दिखाई देगी? लाल दिखेगी। इसी तरह से जो वस्तु जैसी होगी, ठीक वैसी वो साक्षात्कार के समय दिखती है। ईश्वर निराकार है, तो निराकार दिखाई देगा। आनंद स्वरूप है, तो आनंद स्वरूप दिखाई देगा, अर्थात् उसकी वैसी अनुभूति होगी। उसकी आकृति- (शेप) दिखाई नहीं देगी। ईश्वर की आकृति तो है ही नहीं। बिना आकृति के ही, उसकी अनुभूति ही, उसका साक्षात्कार है। साक्षात्कार का नियम यह है, कि- जिस-जिस द्रव्य में, जो-जो गुण होते हैं, उन्हीं-उन्हीं गुणों के माध्यम से, उस-उस द्रव्य का साक्षात्कार होता है। नीला वस्त्र नीले रंग का और पीला वस्त्र पीले रंग का दिखाई देगा। यही उसका साक्षात्कार है। अब प्रारंभिक स्तर पर योगी भी आंख खोलकर ईश्वर साक्षात्कार नहीं कर सकता। पहले-पहले योगी को भी आंख बंद करके ही अभ्यास करना पड़ता है। और फिर लंबे-काल तक अभ्यास कर करके वो इतना कुशल हो जाता है, कि आंख खोलकर भी वह सर्वव्यापक ईश्वर का अनुभव कर सकता है। आंख खुली रहेगी, आंख से उसको बाहर का दृश्य दिखाई नहीं देगा। वो ईश्वर को देखेगा। कभी-कभी सामान्य व्यक्ति भी ऐसा अनुभव करता है। जैसे कि- एक व्यक्ति आँख खोलकर बैठा था। उसके सामने से एक दूसरा व्यक्ति निकल गया। लोग पूछते हैं- 'यह कौन कौन गया' ? वह बोला- पता नहीं साहब। अरे! आप तो आंख खोलकर बैठे थे, आपको पता नहीं चला? उसने कहा, बिल्कुल पता नहीं चला। ऑखे भले खुली थी। मैं आंख के साथ नहीं था, मैं कहीं और था। सोच कुछ और रहा था। इसलिए कौन सामने से निकल गया, मुझे पता ही नहीं चला। तो ऐसे ही कुशल योगी व्यक्ति, ऑख भले खोलकर रखे, पर वो आंख से देखता नहीं। अर्थात् ईश्वर का अनुभव करता है।



## 177. शंका- वेद की उत्पत्ति कैसे हुई?

☯ **समाधान-** आदि सृष्टि में भगवान ने चार ऋषियों को चार वेदों का ज्ञान दिया। **पहले धरती से वनस्पतियाँ, कीड़े-मकोड़े तैयार हुए, बाद में मनुष्य उत्पन्न हुए। उनमें भी जो सबसे अधिक बुद्धिमान थे, उनका नाम था ऋषि। इन चार ऋषियों के नाम थे- 1. अग्नि, 2. वायु, 3. आदित्य, 4. अंगिरा। इन चार में से एक-एक ऋषि ऋषियों को ईश्वर ने एक-एक वेद का ज्ञान दिया।**

ईश्वर सर्वव्यापक (Omnipresent) है। वह ऋषियों के हृदय में भी था। आपको अपने ही अन्दर कुछ बातचीत करनी है, कुछ योजना बनानी है, तो आप बिना जबान हिलाये, मन में शब्दोच्चारण कर सकते हैं। उन चार ऋषियों के अन्दर बैठे हुए ईश्वर ने चार ऋषियों को वेद का ज्ञान दे दिया। जैसे आपको अपने आपसे बात करने के लिए चमड़े की जबान की जरूरत नहीं पड़ती, वैसे ही अपने अन्दर बात करने के लिए ईश्वर को बाहर से कान में बोलने की जरूरत नहीं पड़ती।

चार ऋषियों ने ईश्वर से मंत्र सीख लिये। उनके अर्थों का चित्र भी देख लिया। जिस तरह सिनेमा में पर्दे पर चित्र देखते हैं, उसी तरह मन रूपी पर्दे (स्क्रीन) पर आँख बंद करके सारे अर्थ समझ लिये।

**जैसे वेद में कहा है कि- खेती करो। खेती कैसे करें, उसकी पिक्चर भगवान ने मन रूपी स्क्रीन पर बनाई।** जैसे आप टेलीविजन में देखते हैं- हल बनाना, हल को बैल से जोड़ना, हल चलाना, फिर पानी डालना, घास काटना, फसल काटना। **अगर भगवान यह पिक्चर नहीं दिखाते, सिर्फ वेद मंत्र पढ़वाते, मंत्र रटाते, उसका शाब्दिक अनुवाद करवाते तो भी इतने मात्र सिखाने से बात समझ में नहीं आती, जब तक कि उसका चित्र अर्थ सहित नहीं समझाया जाये।** जैसे कि कक्षा में बच्चे को जब क, ख, ग सिखाते हैं। "क" से कबूतर अपने बच्चे को रटाते हैं। फिर कबूतर लिखकर बना देते हैं। अगर कबूतर का फोटो नहीं दिखाया तो बच्चा कभी नहीं समझ पायेगा, कि कबूतर किसको कहते हैं। ऐसे ही भगवान ने सूर्य का चित्र दिखा दिया, अग्नि जलती हुई दिखा दी और बता दिया कि यह सूर्य है, यह अग्नि है। और चार ऋषियों की ड्यूटी लगा दी, कि भाई, मैंने तुम्हें सिखा दिया, अब आगे इन हज़ारों लोगों को तुम सिखाओ। तब से यह पढ़ने-पढ़ाने की परम्परा चल रही है।

## 178. शंका- ईश्वर ने मनुष्य को कैसा रूप धारण करके ज्ञान दिया, मनुष्य रूप से या आकाशवाणी से। कृपया समाधान किया जाए?

☯ **समाधान-** ईश्वर ने मनुष्य रूप धारण करके वेदों का ज्ञान नहीं दिया। ईश्वर सर्वव्यापक है। सर्वव्यापक ईश्वर हमारे अन्दर है। वह चार ऋषियों के अंदर भी था। अन्दर ही अंदर ईश्वर ने उनको सारा पाठ पढ़ा दिया। जैसे आप अभी भी आंख बंद करके बैठ सकते हैं। मन में अन्दर ही अन्दर सोचते रहिए,आपको बोलने की जरूरत नहीं, जुबान हिलाने की आवश्यकता नहीं। आप अंदर ही अंदर सारी बातें करते रहें। घंटो तक बैठें रहिए, चिंतन-मनन करते रहिए। ऐसे ही ईश्वर ने चार ऋषियों के अंदर ही अंदर सारी पिक्चर दिखा दी। और चारों वेद पढ़ा दिये।

जैसे- ऋग्वेद का यह सबसे पहला मन्त्र है-

ओ३म् अग्निमीडे पुरोहिंत यज्ञस्य देवमृत्विजम्। होतारं रत्नधारतमम्।।

ईश्वर ने यह मन्त्र भी पढ़ा (सिखा) दिया। इसका अर्थ- (शब्दानुसार) भी सिखा दिया। इसका पिक्चर- (चित्र) भी दिखा दिया। क्योंकि बिना पिक्चर दिखाए व्यक्ति को अर्थ समझ में नहीं आता। आप छोटे-छोटे बच्चों को पढ़ाइए स्कूल में। ए फॉर एपल, बी फॉर बॉल। सी फॉर कैट, डी फॉर डॉल। न तो कैट दिखाइयेगा, न तो डॉल दिखाइयेगा। क्या उनकी समझ में आ जाएगा, कि एप्पल क्या होता है? आपको चार्ट दिखाना पड़ेगा, या प्रेक्टिकली एपल लाना होगा। 'ए' फॉर एपल होता है, वो तब समझ में आएगा। उसका फोटो भी बताना पड़ता है। उसे शब्द भी सिखाना पडता है। ईश्वर ने 'अग्निमीडे पुरोहितम्' शब्द भी सिखा दिए, और आँख बंद करने पर पूरी फिल्म दिखा दी। अग्नि इसको बोलते है, स्तुति ऐसे की जाती है। इसी प्रकार से वेद के अन्य मन्त्रों के अर्थ भी चित्र सहित समझाये जैसे- देखो, खेती ऐसी की जाती है, ऐसे हल चलाया जाता है। इस तरह की पूरी फिल्म दिखा दी। उसको बोलते हैं- वेद का ज्ञान। ईश्वर अंदर ही वेद का ज्ञान दे देता है, मनुष्य रूप धारण नहीं करता।



## 179. शंका- चारों युग की गणना कीजिए?

☯ **समाधान-** सबसे छोटा कलियुग है, जिसमें चार लाख बत्तीस हजार वर्ष, द्वापर युग में इससे दोगुने- आठ लाख चौंसठ हजार वर्ष, त्रेता युग में इससे तीन गुना- बारह लाख छियान्नवे हजार वर्ष, और सतयुग में इससे चार गुना- सत्रह लाख अट्ठाइस हजार वर्ष होते हैं। इन चारों को जोड़ देंगे, तो तैंतालीस लाख बीस हजार वर्ष हुए। यह एक चतुर्युगी हो गई। एक सृष्टिकाल में एक हजार चतुर्युगी होती हैं। तो इसको एक हजार से गुणा करेंगे, तो चार अरब बत्तीस करोड़ वर्षों की संख्या होती है। एक हजार बार इस सृष्टिकाल में चतुर्युगियों की पुनरावृत्ति (रिपीट) होती है। यह चारों युगों के वर्षों की उपयुक्त संख्या है।

## 180. शंका- जीवात्मा एक शरीर को छोड़ दे, तो दूसरे शरीर में जाने के लिए उसको कितना समय लगता है?

☯ **समाधान-** उपनिषद् में लिखा है, कि एक कीड़ा अपने दो अगले पाँव उठाकर के ऐसे रख देता है और पीछे के पाँव उठा करके यूँ आगे चलता रहता है। जैसे वो अगले पाँव उठाकर यूँ चलता है, बस इतनी देर में जीवात्मा एक शरीर छोड़कर दूसरा शरीर धारण कर लेता है।

मोटे-तौर पर यह मानना चाहिए कि उसको बहुत ज्यादा देर नहीं लगती, क्योंकि हर आत्मा का कर्मों का बही-खाता (एकाउंट) तैयार ही रहता है।

## 181. शंका- 'जीवात्मा' का स्थान मनुष्य 'शरीर' के अंदर कहाँ है?

☯ **समाधान-** कठोपनिषद् में लिखा है, कि- 'हृदि ह्येष आत्मा' अर्थात् आत्मा हृदय में रहता है। लेकिन वो हमेशा एक जगह नहीं रहता। उपनिषदों में अनेक स्थानों पर ऐसी चर्चा आती है। जीवात्मा चौबीस घंटे एक जगह नहीं रहता, वो स्थान भी बदलता रहता है। जैसे आप अपने घर में क्या एक ही कमरे में बैठे रहते हैं, बदलते रहते हैं न। कभी बेडरूम में चले गए, कभी किचन में चले गए, कभी बाथरूम में चले गए, कभी ड्राइंगरूम में चले गए। ऐसे ही यह शरीर जीवात्मा का घर है। वो जब इच्छा होती है, तो अपनी जगह बदल लेता है।

जीवात्मा के सोने के लिए लिखा है, कि हृदय में से बहुत सारी नाड़ियाँ निकलती हैं, उनमें से एक नाड़ी का नाम है- 'पुरीतत'। जब जीवात्मा सोता है, तो पुरीतत नाम की नाड़ी में जाकर सोता है, यह उसका बेडरूम है। एक उपनिषद् है- "ऐतरेय' उपनिषद्, उसमें जीवात्मा के स्थान की चर्चा आई है। उसमें एक वाक्य लिखा है- 'त्रयः आवसथाः' अर्थात् जीवात्मा के शरीर में निवास के तीन स्थान हैं- 'त्रयः' तीन। फिर आगे लिखा है-'अयं आवसथ, अयं आवसथ, अयं आवसथा।' इसका मतलब होता है- यह स्थान है, यह स्थान है और यह स्थान है। अब कौन सा स्थान है, उसका नाम तो लिखा नहीं। दरअसल, विद्यार्थियों को कोई गुरूजी पढ़ा रहे होंगे, जैसे अब आप मेरे सामने बैठे हैं। और मैं कहूँ देखो, जीवात्मा शरीर में तीन जगह रहता है, एक यहाँ रहता है, एक यहाँ रहता है, और एक यहाँ रहता है। अब मैंने ऐसे इशारे से बता दिया और नाम नहीं बोला, तो किसी लिखने वाले ने यूँ का यूँ लिख दिया, कि- यहाँ रहता है, यहाँ रहता है, यहाँ रहता है। अब भई! सामने दिखता हो तो समझ भी जाए, किताब में लिखने से क्या पता चले, कि कहाँ रहता है? 'यहाँ' का मतलब क्या? इसलिए पता नहीं चला, कहाँ रहता है। पर तीन जगह लिखा है, यह तो स्पष्ट है। तीन जगह कौन सी? यह स्पष्ट नहीं है।

जीवात्मा के तीन अलग-अलग स्थान हैं। जाग्रत में जीवात्मा कहीं और होता है, स्वप्न में कहीं और होता है, सुषुप्ति में कहीं और होता है। मतलब स्थान बदलता रहता है। इतनी बात तो स्पष्ट है।

एक उपनिषद् है- 'ब्रह्मोपनिषद्'। वैसे तो वो प्रमाणिक उपनिषद् नहीं है। पर कुछ लोग दूसरे उपनिषदों को भी पढ़ लेते हैं। कुछ अच्छी बातें वहाँ



भी मिल जाती हैं। 'ब्रह्मोपनिषद्' में एक जगह पर आत्मा के तीन स्थान बताए गए- एक नेत्र, एक कंठ, और एक हृदय। ये तीन स्थान उसमें नामपूर्वक लिखें हैं। वैसे प्रमाणिक तो नहीं है, फिर भी हो सकता है, वो भी अनुकूल हो। इसलिए कुछ कह नहीं सकते, लेकिन जीवात्मा जगह बदलता है, इसमें कोई संशय नहीं है।

## 182. शंका- आत्मा के संयोग से 'जड़-शरीर' चेतन लगता है। 'चेतन-ईश्वर' जड़ पदार्थों, जैसे कि- दीवार, पत्थर आदि में है, तो ये चेतन क्यों नहीं दिखते?

☯ **समाधान-** जड़ वस्तु स्वयं क्रिया नहीं करती। शरीर जड़ है, वो स्वयं हिलता-डुलता, चलता-फिरता नहीं है। जब 'आत्मा' शरीर में जाता है, तब चेतन आत्मा की प्रेरणा से शरीर क्रिया करता है। ऐसे ही दीवार के परमाणुओं में क्रिया हो रही है। सब जगह परमाणु (एटम) घूम रहे हैं। एटम कौन घुमा रहा है? ईश्वर। ईश्वर के संयोग से वहाँ भी क्रिया हो रही है। अनार में हो रही है, केले के अंदर हो रही है, हर वस्तु में हो रही है। जितने एटम्स घूम रहे हैं, उन्हें तो ईश्वर घुमा रहा है। लेकिन जैसे शरीर में हाथ हिलता दिखता है, वैसे दीवार हिलती नहीं दिखती। दीवार हिलती, तो सभी भाग जाते। सोचते कि- कहीं वो हमारे सिर पर न गिर जाये। इसलिए वो ऐसी हिलती हुई नहीं दिखती, चुपचाप स्थिर है। लेकिन उसके अंदर क्रिया होती है। सूर्य में, पृथ्वी में, चाँद में, तारों में, यानि हर वस्तु में ऐसी क्रिया हो रही है। और वो क्रिया चेतन ईश्वर के संयोग से है। चेतन-ईश्वर उसमें क्रिया करता है। वस्तुतः हर वस्तु क्रियाशील है। एक साइंटिस्ट से पूछिये- वो बताएगा, कि क्या क्रिया हो रही है। सेव में, केले में क्रिया होती है। सेव रखा-रखा सड़ जाता है। आपको हिलता तो

नहीं दिखता, मगर सड़ जाता है। ऐसा इसलिये, क्योंकि इसके परमाणुओं में सूक्ष्म-रूप से आंतरिक क्रिया होती है। इलेक्ट्रॉन्स घूमते रहते हैं, एटम्स सारे घूमते रहते हैं, जिसके कारण उसमें वृद्धि-ह्रास होता रहता है। सेव, केले में यह क्रिया तीव्र होती है। सेव, केला दो-तीन दिन में सड़ जाएगा। दीवार में ये क्रिया उतनी तीव्र नहीं होती, उससे बहुत कम होती है। दीवार को टूटने में सौ-दो सौ साल लग जाते हैं। इसमें ज्यादा समय लगता है। प्रत्येक पत्थर, दीवार आदि पदार्थों में गति क्रिया होने के कारण ही वे पदार्थ धीरे-धीरे नष्ट हो जाते हैं। और यदि आप यह चाहते हैं, कि दीवार आदि पदार्थ भी चेतन ईश्वर के कारण चलने फिरने लगें, (जैसे-आत्मा के कारण शरीर चलता फिरता है) तो व्यवहार करना कठिन हो जाएगा। क्योंकि ईश्वर तो सभी वस्तुओं में है। तब सभी चीजें चलने लगेंगी। तो आप अपना सामान = (रुपये, सोना, चाँदी, बर्तन, बिस्तर आदि) जहाँ रखकर ऑफिस जाएँगे। और जब शाम को ऑफिस से लौटकर आयेंगे, तब आपका सामान आपको वहाँ मिलेगा नहीं, जहाँ आप रखकर गये थे। सुबह से शाम तक आपका मकान =(घर) भी 5-7 किलोमीटर दूर चला गया होगा। तब बताइये, आपका जीवन-व्यवहार कैसे चल पाएगा।

**183. शंका- आदिकाल से सृष्टि की उत्पत्ति और प्रलय होता चला आ रहा है, तो क्या इससे यह मान सकते हैं कि उत्पत्ति व प्रलय का जो क्रम है, कभी उसकी शुरूआत हुई होगी, और इसका अन्त भी आएगा, क्योंकि हर कार्य की शुरूआत और अन्त होता है?**

☯ **समाधान-** वर्तमान सृष्टि उत्पन्न हुई, वर्तमान सृष्टि का अन्त होगा। इससे पहले एक सृष्टि थी, उसके पहले भी एक सृष्टि थी, उससे पहले भी थी। जितना पीछे-पीछे चलते जाएँगे, पीछे-पीछे, उतनी सृष्टियाँ पाते जायेंगे। सृष्टि और प्रलय का यह जो क्रम है, इसका कोई प्रारंभ नहीं है। 'पहली सृष्टि' नाम की कोई चीज नहीं थी। जब भगवान ने 'पहली बार' सृष्टि बनाई हो, ऐसी कोई सृष्टि नहीं है। यह अनादिकाल से सृष्टि बन रही है, इस बार भी बनी है। 'प्रथम सृष्टि' कोई नहीं है। यह बात बुद्धि में बड़ी मुश्किल से बैठती है, कम बैठती है। अच्छा एक सिरे की बात समझ में नहीं आई, दूसरे सिरे की बात करेंगे, तो शायद समझ में आ जाये। वर्तमान में



यह सृष्टि चल रही है, इसका विनाश हो जाएगा, यानि प्रलय हो जाएगा। उस प्रलय के बाद फिर यह सृष्टि बनेगी। और फिर अगली दूसरी सृष्टि का प्रलय होगा। फिर तीसरी बनेगी, उसका प्रलय होगा। इस प्रकार भविष्य में नई सृष्टियाँ बनती रहेंगी, प्रलय होते रहेंगे। क्या भविष्य में यह बनने-बिगड़ने का क्रम समाप्त हो जाएगा ? नहीं होगा। भविष्य में कभी इसका अन्त नहीं होगा। बनती रहेगी, बिगड़ती रहेगी। इसका क्रम कभी समाप्त नहीं होगा। अब नियम क्या कहता है, 'जिस वस्तु का आरम्भ होता है, उस वस्तु का अन्त होता है।' अब इस बात को उलटकर बोलिए। 'जिसका आरंभ नहीं होता, उसका अंत भी नहीं होता।' इस आधार पर आपने स्वीकार किया, कि सृष्टि-प्रलय का भविष्य में अन्त नहीं होगा। इस तरह दूसरी बात अपने आप सिद्ध हो गई, 'जब अन्त नहीं है, तो आरंभ भी नहीं है।' अगर भविष्य में इस सृष्टि-प्रलय का क्रम कभी समाप्त नहीं होगा, तो भूतकाल में भी इसका आरंभ नहीं हुआ होगा। इसलिए बनने-बिगड़ने का क्रम न कभी आरम्भ हुआ, और न कभी समाप्त होगा। थोड़ा गहराई से बैठकर मनन करेंगे, तो अच्छी तरह स्पष्ट हो जाएगा।

**184. शंका- सब मनुष्यों को सामाजिक सर्व-हितकारी नियम पालन में स्वतंत्र रहना चाहिए और प्रत्येक हितकारी नियम में सब स्वतंत्र रहें। इस नियम का क्या अर्थ है?**

☯ **समाधान-** देखिए, हमारे जीवन जीने के दो भाग हैं। एक हमारा व्यक्तिगत क्षेत्र है, और दूसरा सामाजिक क्षेत्र है। व्यक्तिगत क्षेत्र में हम स्वतंत्र हैं, जबकि सामाजिक क्षेत्र में हम परतंत्र हैं। दसवें नियम में यही बात कही गई है। जैसे भोजन की घंटी बजी तो भोजन में सबको एक साथ पहुँचना है, सबको एक साथ बैठाएँगे, एक साथ भोजन परोसेंगे- यह सामाजिक नियम है। यह नहीं कि घंटी बजी, और पाँच आदमी चले गए, पाँच आदमी दस मिनट के बाद गए, पच्चीस आदमी बीस मिनट के बाद गए। इससे तो सारी व्यवस्था बिगड़ जाएगी। इस तरह सामाजिक नियम में हम परतंत्र हैं।

अब कितनी रोटी खाएँगे ? इसमें हम स्वतंत्र हैं। एक आदमी छह रोटी खाये, तो दूसरा भी छह रोटी खाए, यह जरूरी नहीं। इतना हम स्वतंत्र हैं। किसी की भूख ज्यादा है, तो वो छह खाए। किसी की भूख कम है, तो

वो चार खाये। किसी की और कम है, तो वो तीन खाए। कोई केवल खिचड़ी खाए, रोटी न खाए। कोई कुछ भी खाए, यह व्यक्तिगत नियम है। व्यक्तिगत जीवन में हम स्वतंत्र हैं। जैसे समय पर आने का नियम है, तो कक्षा में घंटी बजते ही समय पर आओ। सामाजिक नियम में हम सब परतंत्र हैं। घर से आप शिविर मेंआएँ या न आएँ, उसमें आप स्वतंत्र हैं। यह आपका व्यक्तिगत नियम था आने के लिए। आये तो इस नियम से परतंत्र हो गए। शिविर में आ गए, तो अब यहाँ के नियम का पालन करना ही पड़ेगा। इसी प्रकार से सब जगह आप समझ लेंगे।

**185. शंका- पुरुषार्थ-चतुष्ट्य में धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष है। इसमें 'काम' से क्या अभिप्राय है। क्या मोक्ष की प्राप्ति हेतु प्रारंभ के तीन पुरूषार्थ साधने आवश्यक हैं?**

☯ **समाधान-** 'काम' का मतलब है-अपनी आवश्यकताओं की पूर्ति करना। 'धर्म' है- वेद के अनुसार आचरण करना। 'अर्थ' है- वेदानुसार आचरण करके धनादि प्राप्त करना यानि ईमानदारी और मेहनत से धन कमाना।' और उससे खाना-पीना, रोटी-कपड़ा, मकान आदि का प्रबंध करना 'काम' है। जब धर्म, अर्थ और काम, ये तीनों चीजें सिद्ध हो जायेंगी, तब उसके बाद ही 'मोक्ष' मिलेगा। जो व्यक्ति 'धर्म' का आचरण नहीं करता, वो 'अर्थ' नहीं प्राप्त कर सकता, वो काम की पूर्ति भी नहीं कर सकता और उसको 'मोक्ष' भी नहीं मिल पायेगा। जो ये तीन ठीक कर लेगा, उसका मोक्ष भी हो जायेगा।



**186. शंका- द्रोपदी का चीरहरण चुपचाप देखते रहना, क्या भीष्मपितामह जैसे महान व्यक्ति की कमजोरी नहीं दर्शाता? कहते है, कि कौरवों का अन्न खाने से उनकी बुद्धि मलीन हो गई थी। हम भी इतना दूषित भोजन खाते हैं, तो क्या हमारी बुद्धि भी मलीन हो गई है। फिर योग धर्म कैसे असर करेगा?**

☯ **समाधान-** 'महाभारत' में नौ सौ प्रतिशत मिलावट है। जैसे एक आदमी ने दस हजार रुपये घर से लेकर के व्यापार किया। और उसने कुल मिलाकर के एक लाख रुपये कमाया। उसने नौ सौ प्रतिशत लाभ कमाया। महाभारत की स्थिति भी ऐसी ही है। उसमें मूल श्लोक केवल दस हजार थे। व्यास जी ने जब महाभारत का इतिहास लिखा था तब इसका नाम था-'जय। फिर फिर बाद में हुआ-'भारत'। तब इसका नाम 'महाभारत' नहीं था। चीन का इतिहास 'चायना' के नाम से प्रस्तुत है। जापान का इतिहास 'जापान' के नाम से और भारत का इतिहास 'भारत' के नाम से। तो पहले जब मूल रुप से इतिहास लिखा था तब उसमें केवल 10,000 श्लोक थे। और बाद में जब इतिहास की कथा होने लगी। तो कुछ दो, चार, पांच, दस पंडितों ने अपनी कथायें शुरु की और दो श्लोक एक ने डाले, दो दूसरे ने डाले, दो तीसरे ने डाले और वो बढ़ते-बढ़ते आज एक लाख श्लोक हो गए। तो कितनी मिलावट हुई, नौ सौ प्रतिशत। ९० हजार मनगढंत श्लोक इसमें जोड़ दिये गये। अब जो घटना आती है, कि द्रोपदी का चीर हरण हुआ। हमको तो यह सरासर मिलावट दिखती है, ऐसा कुछ हुआ नहीं। ऐसा हो भी नहीं सकता।

यह बेकार की बात पढ़ते हैं, लिखते हैं और टीवी सीरियल में भी दिखा दिया इन्होंने। सब झूठ बाते हैं। आप कल्पना तो करके देखिये, कि- क्या ऐसा हो सकता है। आपके मोहल्ले में, आपकी नजर में एक सामान्य स्तर का व्यक्ति ऑटो-रिक्शा चलाता है। पाँचवी-छटवीं कक्षा पढ़ा हुआ है। कल्पना कीजिए- उसकी पत्नी को कोई आदमी पकड़ ले, और उसके कपड़े खींचने लगे तो क्या वो देखता रहेगा ? वो लड़ मरेगा। वो कहेगा- पहले मुझसे बात करो, बाद में इसको हाथ लगाना। मेरे जिन्दा रहते तुम इसको हाथ नहीं लगा सकते। इसकी रक्षा की जिम्मेदारी मैंने ली है। पहले मुझसे

दो-दो हाथ करो बाद में इधर बात करना। तो वो पांच-पांडव बड़े राजा लोग थे। बड़े वीर धर्नुधारी, बड़े पहलवान, कितने विद्वान और कितने मल्ल स्तर के लोग थे भीम जैसे, अर्जुन जैसे। वो क्या मुंह देखते होंगे ? कल्पना तो करके देखो, कितनी झूठ बात है। एक रिक्शा ड्राईवर भी ऐसी बात को सहन नहीं कर सकता, कि कोई उसकी पत्नी को हाथ लगाये। वो पांच बड़े पढ़े-लिखे, बलवान, योद्धा महापुरूष कैसे सहन करेंगे, कि उनके देखते-देखते कोई उनकी घर की स्त्री को हाथ लगाये। इसलिए चीरहरण तो बिल्कुल कोरी कल्पना है। यह जुआ खेलने की घटना में भी घोटाला है। बहुत कपोल कल्पनायें हैं। जुआ में रुपया हार जाये, जमीन हार जाये, तो बात कुछ समझ में आती है। लेकिन पत्नी को हार जाये, दिमाग में बैठता नहीं है। पत्नी जुअे में, दाव में लगायी जाती है क्या ? वो कोई संपत्ति है, कोई जड़ संपत्ति है, कोई सोना-चांदी है ? वो चेतन व्यक्ति है। चेतन व्यक्ति को कोई भी जुअें में दाव पर नहीं लगा सकता। कानून का नियम है। महारभारत में इतनी मिलावट है, जैसे एक किलो दाल में नौ किलो कंकड़। असली दाल ढूँढने में कितनी मेहनत करनी पड़ेगी। दो-चार मिनिट में फैसला नहीं होगा। पर बैठकर के रिसर्च करनी पड़ेगी। तब पता लगेगा। ये सब बातें काल्पनिक है, झूठ बाते हैं। इसलिए इन्हें बुद्धि स्वीकार नहीं करती।

अगला प्रश्न है, कि 'भीष्म, दुर्योधन का अन्न खाते थे, जिससे बुद्धि भ्रष्ट हो गई। इसलिए उसका विरोध नहीं कर पाये। हम भी तो दूषित अन्न खा रहे हैं, तो हमारी बुद्धि पर योग का असर कैसे होगा ?' उसका उत्तर यह है, कि यदि हम अच्छा अन्न खायेंगे, अच्छी मेहनत से कमायेंगे, ईमानदारी से कमायेंगे और शुद्ध भोजन खायेंगे। मांस-अण्डे आदि नहीं खायेंगे, सात्विक भोजन खायेंगे, तो योग का असर होगा। जितना पुरुषार्थ करेंगे, उतना लाभ होगा।

 २५४

**187.** **शंका-"जैसा खाये अन्न, वैसा बने मन। जैसा पिये पानी, वैसी बने वाणी। जैसा करे संग, वैसा चढ़े रंग।" तो मित्रों के, रिश्तेदारों आदि के घर में भ्रष्टाचार का धन आता है और वहाँ जाना ही होता है। वहाँ का अन्न, पानी ग्रहण न करने पर संबंध बिगड़ते हैं। और यदि स्वीकार करेंगे, तो मन बिगड़ेगा। बताइये क्या करना चाहिये?**

☯ **समाधान-** आपके मित्र-संबंधी, रिश्तेदार जिनके बारे में आपने यह प्रश्न लिखा है, कि वो चोरी से, बेईमानी से, भ्रष्टाचार से धन कमाते हैं ? क्या वो सारा सौ प्रतिशत धन चोरी, बेईमानी से कमाते हैं या फिर कुछ मेहनत, ईमानदारी से भी कमाते हैं। कुछ तो मेहनत से कमाते हैं, कुछ तो ईमानदारी का होता है। मित्रों के यहाँ और रिश्तेदारी में, आना-जाना, खाना-पीना सब कुछ करना पड़ता है। तो जब आपको वहाँ खाना-पीना पड़े तो उनकी जो मेहनत और ईमानदारी की कमाई है, उसमें से खा लेना। बेईमानी वाला छोड़ देना, वो मत खाना। आपका मन भी नहीं बिगड़ेगा और रिश्ता भी नहीं बिगड़ेगा, दोनों ठीक बने रहेंगे। समाधान तो यही है।

इसे और स्पष्ट समझने के लिये एक अन्य उदाहरण देता हूँ। एक व्यक्ति ने मुझसे पूछा - ' सेठ लोगों का धन कुछ ईमानदारी का और कुछ बेईमानी का (मिला-जुला) होता है। अतः उन सेठों से दान लेना उचित है ? मैंने कहा- 'हाँ, दान लेना चाहिये। दान देना एक पुण्य कर्म है। कोई सेठ पुण्य कमाना चाहे तो क्या उसे पुण्य कमाने का अधिकार नहीं है। यदि है तो वह दान देगा, और संस्था लेगी। वह व्यक्ति बोला- 'सेठ का धन तो मिला-जुला है। संस्था उससे दान लेगी, तो संस्था वालों में भी बेईमानी का दोष आ जायेगा।' मैंने कहा- क्या कोई व्यक्ति अपने जीवन में सारे कर्म अच्छे ही करता है या कुछ बुरे भी करता है ? यदि दोनों प्रकार के करता है तो सेठ जो दान देता है, वह अच्छा कर्म है। और व्यापार में जो थोड़ी बहुत बेईमानी करता है, वह बुरा कर्म है। वह अलग कर्म है। बुरे कर्म का दण्ड उसे भोगना पड़ेगा। आप इन दोनों कर्मो को मिश्रित (मिक्स) मत करिये। सेठ कर्म करने में स्वतंत्र है। वह कुछ काम अच्छे भी करता है और कुछ बुरे भी करता है। ऐसे ही सभी लोग करते हैं। आपको पाप तो तब लगेगा, जब आप मित्रों-संबंधियों के घर जाकर उनकी वस्तुयें चुराकर खायेगें। तब वह बुरा कर्म होगा। यदि वे लोग प्रेमपूर्वक, श्रृद्धापूर्वक आपको भोजन आदि खिलाते हैं, और आप खाते हैं, तो इसमें कोई बुराई नहीं है।

 २५५

## 188. शंका-आप कहते हैं, कि क्रोध नहीं आना चाहिए। परशुराम, द्रोणाचार्य जैसे तपस्वी लोग क्रोधी थे फिर भी दुनिया उनकी पूजा क्यों करती है?

☯ **समाधान-** हर व्यक्ति में गुण भी होते हैं, दोष भी होते हैं। परशुराम में कुछ गुण भी थे, और दोष भी थे। और द्रोणाचार्य में गुण भी थे, और दोष भी थे। गुणों की पूजा होती है, दोषों की पूजा नहीं होती है। कोई भी व्यक्ति इसलिए परशुराम या द्रोणचार्य की पूजा नहीं करता, कि वे महाक्रोधी थे। उनकी पूजा इसलिये होती है क्योंकि उनमें योग्यता थी। वे विद्वान थे, धनुर्धारी थे, बलवान थे और बड़े वीर थे। किसी भी व्यक्ति की, उसके दोषों के कारण कभी पूजा नहीं होती। रावण के पास बहुत सारे गुण थे, इसलिये दक्षिण भारत के लोग रावण का सम्मान करते हैं। संस्कृत साहित्य में एक कहावत है- 'गुणाः पूजा स्थानम्"। अर्थात् गुण पूजा का स्थान है, व्यक्ति नहीं। गुण जिस व्यक्ति में होते हैं, उस व्यक्ति की पूजा हो जाती है। वो पूजा वास्तव में व्यक्ति की नहीं है, गुणों की पूजा है। दोषों की कभी पूजा नहीं होती। दोषों का हमेशा अपमान ही होता है। परशुराम द्रोणाचार्य के अंदर कुछ गुण थे, इसलिए उनकी पूजा होती हैं। जो दोष थे, उनके कारण पूजा नहीं होती है।

## 189. शंका- यदि मांसाहार का निषेध कर दिया जाये, तो मांस पर निर्भर लोगों की रोजी-रोटी का क्या प्रबंध है। वो क्या करेंगे?

☯ **समाधान-** बहुत सारे लोग चोरी करते हैं, बहुत सारे लोग डकैती भी करते हैं, तो क्या आप यह कहेंगे, 'कि चोरी डकैती यदि बंद कर दी जाये, तो उनके धंधे का क्या होगा? चोरी, डकैती उनका धंधा है। उनकी रोजी-रोटी मारी जायेगी। चोरी डकैती वो बंद कैसे कर सकते हैं।' चालू रखो। चालू रखो। चलेगा क्या? धन्धा कौन सा करना, व्यवसाय कौन सा करना। वो भी ईश्वर ने बता रखा है। अच्छा धन्धा करो, अच्छा व्यवसाय करो। लूट-मार वाला नहीं, चोरी-डकैती वाला नहीं। मांसाहार का धन्धा ही गलत है। वो धन्धा ही कानून के विरूद्ध है। वो बंद करना पड़ेगा। गेहँ पैदा करो, अनाज पैदा करो, खेती करो, व्यापार करो, मेहनत करो, मकान बनाओ, कपड़ा बेचो, रोटी बेचो, मिठाई बेचो। दुनिया भर की चीजें हैं, एक मांस ही बस है क्या खाने के लिये। चीन देश वाले अपने आप को बौद्ध मानते हैं। और बौद्धों का



२५६

नारा क्या है-अहिंसा परमो धर्मः। और व्यवहार में देखो तो- हिंसा परमोधरमः। चीन वालों ने एक भी प्राणी नहीं छोड़ा, सब खा जाते हैं। कछुए, केकड़े, सांप, बिच्छू सब खा जाते हैं, कुछ नहीं छोड़ा। बताईये, यह अपने आप को अहिंसावादी कहते हैं। तो क्या खाना, क्या नहीं खाना यह भी वेद में बताया है। उदाहरण के लिये- आप एक मोटरसाइकिल खरीदकर लाये उसमें कौन सा फ्यूल डालें, पेट्रोल डालें, डीजल डालें, या कैरोसीन डालें, यह कौन डिसाईड करेगा। कस्टमर करेगा या कंपनी। कंपनी डिसाईड करेगी न, जिस इंजीनियर ने इंजन डिजाइन किया है, वही डिसाईड करेगा, इसमें कौन सा फ्यूल डालना है। ठीक है। मान लीजिये, मोटरसाइकिल का नाम हीरो-होण्डा है। अब आपको पता लग गया इसमें कौन सा फ्यूल डलेगा। फ्रेश पेट्रोल डलेगा। न डीजल डलेगा, न कैरोसीन डलेगा। और पेट्रोल में भी ऑइल मिक्स नहीं करना। फ्रेश पेट्रोल ही टन्की में डलेगा। तो यह डिसीजन किसने लिया? उस इंजन के डिजाईन करने वाले इंजीनियर ने। उसको पता है, कि मैंने कैसा इंजन बनाया है, इसमें कौन सा फ्यूल डालना है। ठीक इसी तरह से, यह जो हमारा मनुष्य शरीर है, यह भी एक मशीन है। और इसके अंदर पाचन संस्थान भी एक इंजन है। तो इस पाचन संस्थान में कौन सा फ्यूल = (भोजन) डालना है, यह कौन डिसाईड करेगा। हम करेंगे या इसका इंजीनियर। इसका इंजीनियर करेगा, जिसने ये बॉडी (शरीर) बनाई है। यह शरीर किसने बनाया, ईश्वर ने। तो यह ईश्वर डिसाइड करेगा, कि हमको क्या खाना है, और क्या नहीं खाना। इस इंजन में कौन सा फ्यूल डालना। तो वेद में ईश्वर ने शाकाहारी भोजन खाने को बताया है। जो मैंने पहले आपको मंत्र भी सुना दिये, बहुत से प्रमाण सुना दिये, यजुर्वेद के, अथर्ववेद के। तो जब ईश्वर कहता है- शाकाहारी भोजन खाने के लिये यह इंजन डिसाइड किया गया है। अगर आप इसमें मांस डालोगे, तो बिल्कुल वैसी ही बात है, कि हीरो-होण्डा मोटरसाइकिल के अंदर आप डीजल भरते हैं। तो इंजन का सत्यानाश हो जायेगा। मांस खाना, शराब पीना और अण्डे खाना, ये सब मनुष्य शरीर में डालना। इसका अर्थ है, कि 'पेट्रोल' इंजन के अंदर 'डीजल' फ्यूल डालना। वो उसका विनाश करेगा। इसलिये मनुष्य को मांस आदि नहीं खाना चाहिये।



२५७

**190. शंका- भारत में महिला और पुरुष दोनों को समान दर्जा प्राप्त है। लेकिन विवाह के बाद महिलाओं के पास मंगलसूत्र और सिंदूर रहता है। वो उनकी विवाहित होने की पहचान है। लेकिन विवाहित पुरुषों की क्या पहचान है?**

☯ **समाधान-** देखिये पुरुषों के पास भी पहचान है। पर आजकल लोगों ने उनकी पहचान बिगाड़ दी है। हमारे वैदिक शास्त्रों के अनुसार विवाह से पूर्व श्रृंगार करने का अधिकार न पुरुष को है और न स्त्री को। जब विवाह होता है, उस दिन उनको श्रृंगार का अधिकार मिलता है। मातायें श्रृंगार कर लेती हैं, बिंदी लगा लेती हैं, सिंदुर लगा लेती हैं और आभूषण आदि पहन लेती हैं। विवाहित पुरुषों को भी अधिकार मिलता है, कि हाथ में अंगूठी पहनो, गले में चेन पहनो। ये श्रृंगार के साधन हैं। इससे पता लगता है कि यह विवाहित पुरुष है। जिसके हाथ में अंगूठी नहीं है, गले में चेन नहीं है, इसका मतलब है कि वो व्यक्ति अविवाहित है। अब तो अविवाहित लोग भी अंगूठी पहन लेते हैं, चेन पहन लेते हैं। लोगों लोगों ने पहचान में बिगाड़ कर दिया। यह लोगों का दोष है। लोगों को पहचान में बिगाड़ नहीं करना चाहिए। जब श्रृंगार का अधिकार मिले, तभी करना चाहिए, उससे पहले नहीं।

**191. शंका- आपने कहा, ईश्वर निराकार है। परछाई (प्रतिबिंब) का आकार दिखता तो है, लेकिन परछाई, (प्रतिबिंब) पकड़ नहीं सकते? फिर हम निराकार ईश्वर को कैसे पकड़ेंगे?**

☯ **समाधान-** ईश्वर के प्रतिबिंब को पकड़ नहीं सकते। यह तो अलग बात है। परछाई को पकड़ने की बात तो बाद में। पहले बने तो परछाई। परछाई बनती है साकार वस्तु की। ईश्वर है ही निराकार, तो परछाई बनेगी ही नहीं। अगर परछाई बनेगी ही नहीं, तो उसका प्रतिबिंब सिद्ध ही नहीं होता, तो उसे पकड़ने का प्रश्न ही नहीं है। इसलिए न तो ईश्वर की परछाई है, न ही उसकी परछाई पकड़नी है। निराकार = (साक्षात्कार करना) है। और वह होगा, अष्टांग योग से। उसे करें। ईश्वर को पकड़ना। जीव अलग है, ईश्वर अलग है। ईश्वर निराकार है और जीव भी निराकार है।



**192. शंका- ईश्वर को पाने के लिए क्या यह आवश्यक है कि संध्या, उपासना आदि संस्कृत में बोलकर की जाये। अब अगर वेद हिन्दी में लिखे गये हैं, तो मंत्र भी हिन्दी में होंगे। इसलिए संध्या उपासना भी क्या हिन्दी में की जा सकती है?**

☯ **समाधान-** आदि सृष्टि में ईश्वर ने संस्कृत भाषा में वेदों का ज्ञान दिया। वेद संस्कृत में थे। तब एक ही भाषा थी, दूसरी कोई भाषा नहीं थी। उस समय संस्कृत में ही लोग बोलते थे, संस्कृत में ही व्यवहार करते थे, संस्कृत में ही वेद मंत्रों के आधार पर ईश्वर की उपासना चलती थी। अब भले ही उसके हिन्दी भाष्य बन गये हैं। परन्तु मूल, मूल ही होता है और भाष्य, भाष्य ही होता है। ईश्वर उपासना मूल मंत्रों से संस्कृत में ही की जानी चाहिए। बाद में आप हिन्दी अनुवाद भले ही कर लें। अगर मूल संस्कृत छूट गई, तो मूल मंत्र छूट जायेगा। और यदि मंत्र छूट गया, तो किसी भी उपासना करने वाले को उपासना करनी ही नहीं आयेगी, वो भटक जायेगा। पंडित गंगाप्रसाद उपाध्याय जी ने अपनी एक पुस्तक में विदेश की घटना लिखी है। विदेश में एक गड़रिया भेड़, बकरी चराने वाला था। और वो बड़ा ईश्वर भक्त था। वहां ठंड बहुत होती थी। वो ओवरकोट पहनकर के भेड़ चराने बाहर जाता था। एक दिन वो पहाड़ पर जाकर के भगवान से प्रार्थना कर रहा था- "ऐ भगवान! मेरी बहुत इच्छा है, कि मैं तुम्हारी बहुत सेवा करूं। भगवान, तुम मुझे कभी मिल जाओ, तो तुम्हारी बहुत सेवा करूंगा। जैसे मैं इन भेड़-बकरियों को चराता हँ। और इन भेड़-बकरियों में कीड़े भी होते हैं, और वो कीड़े मेरे कोट में चिपक जाते हैं। मैं उन्हें साफ करता रहता हूँ। तुम भी भेड़-बकरी चराते होगे, तुम्हारे भी कोट में कीड़े चिपक जाते होंगे। तुम मुझे कभी मिल जाओ, तो ऐसी सेवा करुँ, कि एकदम बढ़िया पूरा कोट साफ कर दूँ।" अब बताइये, संस्कृत वेद मंत्र छोड़ दिया, तो परिणाम क्या निकला। लोग क्या समझेंगे, कि भगवान भी हमारी तरह ही भेड़-बकरी चरा रहा है। इस तरह भगवान का ही स्वरुप समझ में नहीं आयेगा, और लोग भटक जायेंगे। इसलिए वेद मंत्रों से उपासना करनी चाहिए, ताकि पता चले, भगवान कोई भेड़-बकरी चराने वाला गड़रिया नहीं है। भगवान सर्वव्यापक है, सर्वशक्तिमान है, कभी शरीर धारण नहीं करता। तो ईश्वर का स्वरुप ठीक बचा रहेगा और उसकी उपासना ठीक हो सकेगी। इसलिए वेद मंत्रों से उपासना करनी चाहिए। आज जो लोग मूर्तियों की पूजा कब्रों की पूजा कर रहे हैं। यह वेद मन्त्रों से ईश्वर उपासना छोड़ देने का ही परिणाम है। देख लीजिये, संसार ईश्वर के सही मार्ग से भटके गया या नहीं!

## 193. शंका- ईश्वर, उपासना करना कठिन लगता है। जबकि हम दिनभर मन में सांसारिक बातें खूब सोचते हैं। वह सरल लगता है। ऐसा क्यों है?

☯ **समाधान-** हम जिस कार्य का अधिक अभ्यास करते हैं, वो कार्य हमारे लिये सरल हो जाता है। आपने देखा होगा कि कुछ लोग शारीरिक कार्य करते हैं, कोई पैकिंग का कार्य करता है। फटाफट वस्तु उठाई, डिब्बे में डाली। डिब्बे में पैक की और भेज दी। मातायें स्वेटर बुनती हैं, उनको अभ्यास हो जाता है तो फटाफट स्वेटर बुनती हैं, जल्दी-जल्दी सलाई चलती है। तात्पर्य है- जिस कार्य को हम अभ्यास में ले आते हैं, वो कार्य तीव्रता और सरलता से होता है। और जिस कार्य का अभ्यास नहीं होता, वो कार्य मंद गति से होता है और कठिन लगता है। जब कहा जाता है कि- मन में मंत्रोच्चारण करो, वेद मंत्रों को याद करो, ईश्वर की उपासना करो। आपने इसका अभ्यास बहुत कम किया है, इसलिये आपको यह कठिन लगता है। और मन में दिनभर उल्टे- सीधे विचार करते रहते हैं, उसका अभ्यास सारे दिन किया है। बहुत किया है, इसलिये वो सरल लगता है। तो चाहे अच्छी बात हो, या बुरी बात हो, मन में खूब तेजी से होती रहती है। सांसारिक बातें खूब चलती रहती हैं, इसलिए वो सरल लगती हैं। उसका लम्बे समय तक अभ्यास किया गया। और ईश्वर उपासना का, मंत्रोच्चारण का, उनके अर्थों को याद करने का अभ्यास नहीं किया, इसलिये वो कठिन जान पड़ता है। यह अंतर है दोनों में। यदि ईश्वर उपासना के मंत्रों का आप बार-बार अभ्यास करें, तो कुछ समय के बाद वो भी आपको सरल लगेंगे। फिर कठिनाई नहीं आयेगी, अभ्यास की बात है, और दूसरी बात है, वैराग्य की। संसार में राग-द्वेष बहुत अधिक है। वैराग्य है या नहीं। ईश्वर में रुचि है या बहुत कम है। इसलिये इश्वरोपासना करना कठिन लगता है। संसार में राग-द्वेष अधिक होने के कारण सांसारिक विचार उठाना सरल लगता है।


२६०

## 194. शंका- जब हम वैदिक गणना के अनुसार इस संसार की आयु एक अरब 96 करोड़, इतना वर्ष कहते हैं, तो यह गणना हमारी पृथ्वी अर्थात् सौरमंडल की है अथवा समस्त दृश्य-अदृश्य ब्रह्माण्ड की?

☯ **समाधान-** इसका उत्तर है, इस पृथ्वी की गणना तो यह है ही। इस पृथ्वी को उत्पन्न हुये इतना समय हो गया। महर्षि दयानंद जी के ग्रन्थों को देखने से पता चलता है, कि महर्षि दयानन्द जी पूरे ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति एक साथ मानते हैं और पूरे ब्रह्माण्ड की प्रलय भी एक साथ मानते हैं। ऋग्वेद भाष्य-भूमिका आदि जो ग्रंथ हैं, उनके आधार पर ऐसा लगता है, कि यह सारे ब्रह्माण्ड की उत्पत्ति का काल है।

## 195. शंका- सृष्टि केवल एक है या बहुत सारी हैं?

☯ **समाधान-** वैसे तो 'सृष्टि' शब्द का अर्थ ही पूरा 'ब्रह्मंड' है। पूछना यह चाहिए था, कि सौर मंडल एक है, या बहुत सारे हैं। सृष्टि तो एक ही है। पूरा ब्रह्माण्ड एक सृष्टि है। इसमें बहुत सारे सौर मंडल हैं। उनमें से एक हमारा यह सौर मंडल है, जिसमें हम रहते हैं। एक सूर्य और उसका परिवार, यह हुआ एक सौर मंडल। अरबों तारे =(अरबों सूर्य) और उनके परिवार। यानि अरबों की संख्या में सौर मंडल एक आकाशगंगा में हैं। और ब्रह्माण्ड में ऐसी-ऐसी अरबों आकाशगंगाऐं हैं। तो इतना विशाल यह ब्रह्माण्ड है। इसे हम समग्रतः सृष्टि कह सकते हैं। सृष्टि शब्द से संपूर्ण ब्रह्माण्ड का ग्रहण हो जाएगा। पूरी सृष्टि एक ही है।


२६१

**196. शंका- मोक्ष की अवस्था में जीवात्मा को देखने, सुनने आदि के लिए, नेत्र, श्रोत्र बिना शरीर कैसे मिलते हैं?**

☯ **समाधान-** आत्मा के पास अपनी देखने,सुनने की शक्तियाँ हैं, परंतु वो बहुत कमजोर हैं। केवल अपनी शक्तियों से वो देख-सुन नहीं पाता। जब बंधन में आता है, तो प्राकृतिक शरीर की सहायता से, इन्द्रियों से वो काम करता है। जीवात्मा जब मोक्ष में जाता है, तो ईश्वर उसको अपनी शक्ति देता है। जैसे छोटा बच्चा चल नहीं पाता, तो माँ उसको गोद में उठा लेती है। और माँ की गोद में बैठकर फिर वह यात्रा करता है। उसके पास शक्ति कम है, इसलिए तब माँ उसकी सहायता करती है, और उसका काम पूरा हो जाता है। ऐसे ही ईश्वर आत्मा को मोक्ष में देखने के लिए, सुनने के लिए, सारे काम करने के लिए अपनी शक्ति दे देता है।

**197. शंका- जब संसार प्रलय-अवस्था में चला जाता है, तब परमात्मा कुछ करता है या निठल्ला बैठा रहता है?**

☯ **समाधान-** जब संसार प्रलय अवस्था में चला जाता है तो ईश्वर निठल्ला नहीं बैठता। जो आत्मायें मुक्ति में जा चुकी हैं, उनको आनंद देता रहता है। उसका यह काम होता है। बाकि जो बद्ध आत्माऐं हैं, वे प्रलय अवस्था में पड़ी रहती हैं, सोती रहती हैं, विश्राम करती है। ईश्वर बिल्कुल निठल्ला नहीं होता, वो काम करता रहता है। उस समय उसका थोड़ा काम तो घट ही जाता है, क्योंकि तब उसको सृष्टि चलाने का भार नहीं रहता। लेकिन आप ऐसा मत समझिये, कि उसकी मुसीबत छूट गई। इतने दिन छुट्‌टी हो गई। दरअसल, ऐसा नहीं है। वो सृष्टि चला दे, तब भी उसे भार नहीं पड़ता। सहज स्वभाव से बड़ी आसनी से वो सृष्टि का संचालन करता है। जैसे हम आँखें झपकाते रहते हैं, दिन भर आँख झपकाते हैं, कोई भार लगता है क्या ? पता भी नहीं चलता। तो भगवान के लिए सृष्टि का संचालन करना ऐसा ही काम है। जैसे हम श्वास-प्रश्वास लेते-छोड़ते हैं। कोई भारी काम नहीं है। इसीलिए भगवान को कोई फर्क नहीं पड़ता। सृष्टि हो या प्रलय हो, उसको कोई भार नहीं लगता। बस इतना है, कि सृष्टि चलती है, जीवात्मा को कर्मफल देता है, सृष्टि की व्यवस्था करता रहता है। और अगर प्रलय हो जाती है, तो मुक्त आत्माओं को आनंद देता रहता है। उसको कोई फर्क नहीं पड़ता। सृष्टि या प्रलय होने पर हमको फर्क पड़ता है।



**198. शंका- हमारे निवास स्थान पर मुण्डकोपनिषद् का एक श्लोक लिखा है, जिसमें ओ३म् को धनुष, आत्मा को तीर और ब्रह्म को लक्ष्य बताया गया है। कृपया इसे स्पष्ट करें?**

☯ **समाधान-** दृष्टांत है- मान लीजिए, एक व्यक्ति धनुष बाण ले करके तीर को लकड़ी के खंबे में ठोकना चाहता है। उसकी ऐसी इच्छा है। जैसे बाहर से एक दृष्टांत समझाने के लिए बताया, कि एक लकडी का खम्भा है, वो है- लक्ष्य। और उस लकडी के खम्भे में क्या फेंकना है ? तीर। और फेंकने के लिए साधन क्या है ? धनुष। ठीक है, तो तीन बात हो गईं। एक तीर, एक धनुष और एक लक्ष्य। ऐसे ही ब्रह्म लक्ष्य है, ह्य। प्रणव = (ओ३म्) धनुष के समान है। - आत्मा जो है, वो तो तीर के समान है। जैसे धनुष में तीर को देखते हैं, और फिर धनुष की रस्सी खींच करके, और तीर को छोड़ करके लक्ष्य तक पहुँचा देते है। ऐसे ही ओ३म् है- धनुष, धनुष के समान। और जो आत्मा है, वो तीर (ऐरो) के समान है। और ब्रह्म जो है, वो टारगेट है, वो लक्ष्य है। तो ओ३म् के मंत्र से आत्मा का तीर छोड़ो और ब्रह्म में फिट कर दो। यह उस वचन का अभिप्राय है।

**199. शंका-किसी को मारना जीव-हत्या कहलाती है। कीड़े, मच्छर, मक्खियाँ जानबूझकर या अनजाने में मारे जाते हैं, तो क्या ये भी जीव-हत्या कही जाएगी?**

☯ **समाधान-** हाँ, बिल्कुल कही जायेगी, क्यों नहीं कही जाएगी। आप मक्खी, मच्छर मारेंगे, तो फिर हत्या तो कही ही जायेगी। ध्यान में बैठते हैं, एक मक्खी आ गई। कान में गुनगुनाती है, तो आप हटा देते हैं। फिर बैठते हैं, तो वो फिर आती है। मक्खी में इतनी बुद्धि थोड़ी है, कि आप हटाना चाहते हैं, तो वो हट जाए। वो तो बार-बार आती है। फिर व्यक्ति को गुस्सा आता है, तो वो फिर क्या करता है ? सोचता है- अच्छा देखता हूँ कि वो फिर कैसे आती है। अब मक्खी आई, यँ मारेगा। मच्छर आया, यूँ मारेगा। वो हिंसा है, पाप है। चाहे जानबूझकर मारे, चाहे अनजाने में मारे, पाप तो पाप ही है। अनजाने में किए गए पाप का दंड थोड़ा कम होता है। जानबूझकर करेंगे, तो दंड अधिक मिलेगा। अरे, मक्खी परेशान करती है, तो हटा दो। आप कमरे में मक्खी-मच्छर को क्यों आने देते हैं। कमरे मे जाली लगाओ। दरवाजे बंद रखो। खिडकी में जाली लगाओ। मच्छरदानी

लगाओ, मच्छर नहीं आने दो। उसका उपाय करो। मारेंगे तो हिंसा होगी, पाप लगेगा।

अगर बिना मारे काम चलता है, तो क्यों मारें। हमारी आदत खराब हो जाएगी। जानबूझकर मारेंगे, क्रोधपूर्वक मारेंगे, तो निःसंदेह हिंसा के भागी बनेंगे। दुष्ट को दंड देने का विधान जरूर है, पर यदि आपने क्रोधपूर्वक दंड दिया, तो आप हिंसक हो जाएंगे। न्यायाधीश जो दंड देता है, वो क्रोध करके नहीं देता। दुष्ट को दंड देता है, पर बिना क्रोध किए। ऐसे ही आप मक्खी को हटा दें। बिना क्रोध किए। मच्छर को हटा दें। और कभी बहुत समझाने के बाद भी मच्छर नहीं मानता। बार-बार समझा दिया, मच्छर हटता ही नहीं। मक्खी को समझा दिया, लेकिन वो हटती ही नहीं। अब उसको दंड देना है। मान लो, चलो मारना ही है, तो बिना क्रोध किए मारो, तब तो ठीक है। जब आप क्रोध में आ के मारते हैं, तो हिंसा हो जाती है। अपने स्वभाव को बिगड़ने नहीं देना। क्रोध मत करना। क्रोध पूर्वक नहीं मारना। अब ऐसा करने में आपको कई साल लग जायेंगे। करो परिश्रम, क्रोध को जीतने के लिये।

## 200. शंका- क्या ब्रह्माण्ड में इस दुनिया के अलावा कहीं और भी ऐसी दुनिया है, जैसी इस पृथ्वी पर है?

☯ **समाधान-** बिल्कुल है। इसमें कोई शंका नहीं है।

● सत्यार्थ प्रकाश के आठवें समुल्लास में इस बारे में लिखा है। ईश्वर सर्वज्ञ है। सर्वज्ञ का कोई भी कार्य व्यर्थ नहीं होता। आप और हम, जो थोड़ी-बहुत बुद्धि रखते हैं, जब भी कोई काम करते हैं, तो सोच-समझकर करते हैं। हम कोई फालतू काम नहीं करते। अगर कोई काम करने से कुछ भी लाभ नहीं है, तो हम बिल्कुल नहीं करेंगे। जब हम इतनी छोटी बुद्धि रखने वाले होकर भी, व्यर्थ में कोई काम नहीं करते, तो इतनी बड़ी सृष्टि बनाने वाला सर्वज्ञ ईश्वर ऐसा क्यों करेगा। ब्रह्माण्ड में अरबों-खरबों आकाशगंगायें हैं। एक-एक आकाशगंगा में खरबों-खरबों तारे हैं, उनके अपने-अपने सोलर सिस्टम्स है। तो सवाल उठता है, कि इतनी लंबी-चौड़ी दुनिया जो ईश्वर ने बनाई है, क्या यह व्यर्थ में बनाई है? अगर यहाँ प्राणी न रहते हों, तो इतनी बड़ी सृष्टि बनाना व्यर्थ है। हमारे इस सौर मंडल में कम से कम एक पृथ्वी पर तो जीवन है। यह प्रत्यक्ष दिख रहा है। मंगल पर



जीवन नहीं मिला, बृहस्पति पर नहीं मिला, शुक्र पर नहीं मिला, बुध पर नहीं मिला, शनि पर नहीं मिला, न सही। विभिन्न ग्रहों में से एक ग्रह 'पृथ्वी' पर तो जीवन है। तो इसी हिसाब से अनुमान लगा लीजिये कि जैसे इस एक सौरमंडल में कम से कम एक पृथ्वी पर जीवन है। ऐसे ही प्रत्येक सौरमंडल में कम से कम एक ग्रह में तो निःसंदेह जीवन होना ही चाहिये, अन्यथा वो बनाना व्यर्थ है। तो अनुमान-प्रमाण से सिद्ध होता है, कि और भी करोड़ों अरबों पृथ्वियाँ हैं। वहाँ भी हमारे जैसे ही मनुष्य, पशु-पक्षी, आदि प्राणी रहते होंगे। वहाँ भी इसी ईश्वर का शासन चलता होगा। वहाँ भी ऐसे ही चार 'वेद' होंगे, जैसे हमारी इस धरती पर है।

## 201. शंका- क्या ईश्वर दयालु है और हम सबका भला चाहता है, तो उसने जीव को काम करने में स्वतंत्र क्यों बनाया? उसने सभी को सुबुद्धि क्यों नहीं दी, ताकि कोई बुरा काम कर ही न सके?

☯ **समाधान-** प्रश्न है, कि ईश्वर ने हमको स्वतंत्र क्यों बनाया? इसका उत्तर यह है कि ईश्वर ने हमको स्वतंत्र नहीं बनाया है। बल्कि जीवात्मा स्वभाव से ही स्वतंत्र है। ईश्वर ने उसको छूट नहीं दी है। वह अनादिकाल से स्वतंत्र है। जब वह स्वभाव से स्वतंत्र है तो ईश्वर उसकी स्वतंत्रता में बाधक क्यों बने? यह तो अन्याय है। जो अनादिकाल से हमारा गुण-कर्म- स्वभाव है, ईश्वर उस पर लगाम (ब्रेक) क्यों लगाये, उस पर प्रतिबंध क्यों लगाये? तो जीव स्वभाव से स्वतंत्र है, इसीलिये वो स्वतंत्रता से कर्म करता है।

● हाँ, फल भोगने में वो परतंत्र है। इसलिये वेद में ईश्वर क्या कहता है कि- "सच बोलो, झूठ मत बोलो, चोरी मत करो, दान दो, सेवा करो, परोपकार करो, अच्छे काम करो"। यह सब ईश्वर का आदेश नहीं है, बल्कि ये उसके सुझाव (सजेशन) हैं। ईश्वर कहता है ये अच्छे काम हैं, इन्हें

करो। और ये बुरे काम हैं, इन्हें मत करो। अच्छे करोगे, तो 'ईनाम' दूँगा। बुरे करोगे, तो 'दंड' दूँगा। आपकी इच्छा है, जो चाहे सो करो। इस तरह फल भोगने में आप परतंत्र हैं।

● अगर ऐसे ईश्वर हमको स्वतंत्र ही न छोड़े, हमारी स्वतन्त्रता पर प्रतिबंध लगा दें, तो फिर हम बुरे काम कर ही नहीं पायेंगे। और बुरे नहीं कर पायेंगे, तो फिर सृष्टि बनाने का उद्देश्य ही क्या रहा? अगर एक विद्यार्थी को कहा जाय, कि आप यहाँ बैठो और तीन घंटे परीक्षा दो और परीक्षा में हम जो कहेंगे, वो ही लिखना है, अपनी मर्जी से कुछ नहीं लिखना। तो बताइये परीक्षा का लाभ क्या रहा, परीक्षा का उद्देश्य ही क्या रहा? जब कोई उद्देश्य ही नहीं रहा, तो सब बेकार है। तो फिर परीक्षा क्यों हुई? जब विद्यार्थी अपनी मर्जी से कुछ लिख ही नहीं सकता, तो फिर परीक्षा व्यर्थ हुई? यही तो परीक्षा है, कि उसको छूट दी जाये। वो जो चाहे सो लिखे, बाद में अगर गलत लिखा पायेगा, तो आप उसके नंबर भले ही काट लेना, पर उसको अभी तो लिखने दो, तभी तो वो परीक्षा है। इसलिये संसार में, यह जीवन भी एक परीक्षा है। जैसे कॉलेज और स्कूल की तीन घंटे की परीक्षा होती है। ऐसे ही यह जीवन की भी तीन घंटे की परीक्षा है। स्कूल, कॉलेज की परीक्षा में तीन घंटे (१8० मिनिट) का समय होता है। जबकि हमारे जीवन की परीक्षा में घंटा कई वर्षों का होता है।

● पहला घंटा- बचपन है, दूसरा घंटा- जवानी है, और तीसरा घंटा- बुढ़ापा है। उसके बाद मृत्यु की घंटी बजने वाली है। उसके बाद नंबर मिलेंगे। अच्छे उत्तर लिखे अर्थात् अच्छे कर्म किये, तो अच्छा जन्म, और बुरे उत्तर लिखे अर्थात् बुरे कर्म किये, तो बुरा जन्म मिलेगा। स्कूल की परीक्षा में ईश्वर वाली परीक्षा में एक और अन्तर भी है। स्कूल की परीक्षा में तीन घंटे पूरे होने के बाद परीक्षा पूरी हो जाती है। तब घंटी बजती है। घंटी के बाद गणना (मार्किंग) होती है। बीच में मार्किंग नहीं होती। तीन घंटा जब तक पूरा न हो जाये तब तक नंबरिंग नहीं होती। परन्तु जीवन की परीक्षा में तो बीच में भी मार्किंग होती है। बीच में ही नम्बर मिलने शुरू हो जाते है। तात्पर्य है कि चालू (इसी) जीवन में ही कुछ कर्मों का फल मिलना शुरू हो जाता है। बचे हुये कर्मों का फल अगले जन्मों में धीरे- ध ीरे मिलता रहता है। जैसे ईश्वर की फल देने की व्यवस्था होती है, उसी के अनुसार फल मिलता रहता है। इसलिये ईश्वर ने हमको 'स्वतंत्र' छोड़ रखा है। वो हमारा स्वाभाविक धर्म है, हमारा स्वाभाविक अधिकार है। ईश्वर सबको अच्छी बुद्धि देता है। सुझाव तो अच्छा ही देता है। फिर हमारी मर्जी है, हम उसे सुनें या नहीं सुनें।



## 202. शंका- क्या गीता का उपदेश भगवान श्री कृष्ण का है। यदि है, तो युद्ध स्थल में इतना अठारह अध्यायों का उपदेश कैसे संभव है?

☯ **समाधान-** इसका उत्तर है कि- जितना लंबा उपदेश आज गीता में उपलब्ध है, यह सारा का सारा उपदेश श्रीकृष्ण जी का नहीं है। और व्यावहारिक दृष्टि से युद्ध के मैदान में इतना लंबा उपदेश संभव भी नहीं है। महाभारत में मूल श्लोक दस हजार थे, और आज मिलते हैं- एक लाख। नब्बे हजार श्लोंको की तो महाभारत में मिलावट है। और महाभारत के ही एक हिस्से का नाम गीता है। गीता कोई स्वतंत्र ग्रंथ नहीं है, अलग पुस्तक नहीं है। देखिये महाभारत के अंदर अठारह भाग हैं। इन भागों को 'पर्व' नाम से कहा गया है। अठारह पर्वो में एक छठा पर्व है, जिसका नाम है- 'भीष्म पर्व'। इस भीष्म पर्व के अठारह अध्यायों का नाम गीता है। जब महाभारत में इतनी मिलावट है, तो गीता में भी उतने ही प्रतिशत (परसेन्ट) मिलावट गिन लो। जब वहाँ दस हजार के एक लाख श्लोक हो गये, मतलब उससे नौ गुनी मिलावट हो गई, तो गीता में भी नौ गुनी मिलावट है। अब जितने श्लोक आजकल गीता में मिलते हैं। उनका दस प्रतिशत निकाल लो, कितना हुआ? साठ-सत्तर श्लोक बनेंगे। बस असली गीता इतनी ही थी। साठ-सत्तर श्लोक का उपदेश था, और वो पन्द्रह-बीस मिनट में हो सकता है। श्रीकृष्ण जी ने अर्जुन को भ्रांति होने पर पन्द्रह -बीस मिनट का उपदेश दिया, उसका दिमाग ठीक हो गया, और उसने कहा- लाओ मेरा गांडीव धनुष, मैं अभी कौरवों को ठीक करता हूँ। हो गई गीता पूरी। और कुछ नहीं है। बाकी सब बाद की मिलावट है, यानि प्रक्षेप है।

## 203. शंका- ईश्वर और जीव दोनों चेतन हैं। जीव में इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, क्रिया, सुख-दुःख आदि गुण हैं, क्या ईश्वर में भी ये गुण होते हैं?

☯ **समाधान-** हाँ, देखिये विचार कर लेते हैं। ईश्वर में, इच्छा होती है। अच्छा तो यह बताइये, कि ईश्वर सृष्टि बनाता है तो बिना इच्छा के बनाता है क्या? आप जो मकान बनाते हैं, रोटी बनाते हैं, तो क्या बिना इच्छा के बनाते हैं, या इच्छा होने पर बनाते हैं? नहीं। जब आप इच्छा होने पर ही काम करते हैं तो ईश्वर भी इच्छा होने पर ही काम करता है।

- शास्त्रों में लिखा भी है कि ईश्वर में इच्छा होती है। पर वैसी इच्छा नहीं होती, जैसी कि जीवों की इच्छा होती है। ईश्वर की इच्छा में और जीवों की इच्छा में मूलभूत फर्क है। क्या अंतर है?

- जीवों की इच्छा दो प्रकार की होती है। एक, अपनी कमी को पूरा करने के लिये और एक, दूसरे के भले के लिये। जीवों को आनंद चाहिये, सुख चाहिये, रोटी चाहिये, कपड़ा चाहिये, मकान चाहिये। कुछ कमी है हमारे पास, इसलिये हमको अपनी कमी की पूर्ति करने के लिये भी इच्छा होती है और दूसरों की सेवा के लिये भी हमारी इच्छा होती है। हम दूसरों की सेवा भी करते हैं।

- ईश्वर में दो तरह की इच्छा नहीं है। ईश्वर में केवल एक ही प्रकार की इच्छा है- कौन सी? दूसरों के भले की। पहले वाली इच्छा ईश्वर में नहीं है। क्योंकि ईश्वर में स्वयं में कोई कमी नहीं है। जब कमी ही नहीं है तो कमी को पूरा करने का प्रश्न ही कहाँ से आयेगा। परंतु ईश्वर में इच्छा तो है। ईश्वर में परोपकार की इच्छा है। ईश्वर सबका भला करना चाहता है। 'ईश्वर क्या चाहता है', सत्यार्थ प्रकाश में इस प्रश्न का उत्तर दिया गया है, कि ईश्वर सबके लिए सुख और सबकी उन्नति चाहता है।

- क्या ईश्वर में द्वेष भी है। जी हाँ। परन्तु द्वेष क्या होता है, पहले इसको समझ लीजिये। अनिच्छा का नाम द्वेष है। मैं यह चीज नहीं चाहता, मुझे इसकी इच्छा नहीं है, इसका नाम है- द्वेष। तो ईश्वर को पाप-कर्मों से द्वेष है। समझ में आया। क्या ईश्वर पाप करना चाहता है? नहीं चाहता। तो ईश्वर को पाप से, अन्याय से, बुराई से इन सब चीजों से द्वेष है।

- ध्यान दीजियेगा, द्वेष दो प्रकार का होता है। एक द्वेष ऐसा होता है जिससे व्यक्ति दुःखी हो जाता है। और एक द्वेष ऐसा होता है जिससे व्यक्ति दुःखी नहीं होता। एक मनुष्य को एक कुत्ते ने काट लिया, तो



उस मनुष्य को कुत्ते से द्वेष होता है, उस पर क्रोध आता है, गुस्सा आता है और वह उससे परेशान रहता है, उससे बदला लेने की बात सोचता है, दुःखी होता है। मनुष्य ऐसे दुःखी हो जाता है। ईश्वर ऐसे दुःखी नहीं होता। ईश्वर का द्वेष दूसरे प्रकार का है। बस वो यह चाहता है, कि मनुष्य को पाप नहीं करना चाहिये, बुराई से बचना चाहिये। बस, इतना ही उसमें द्वेष है। लेकिन इस द्वेष के कारण ईश्वर दुःखी नहीं होता।

- टाइमिंग ईश्वर ने डिसाइड की है कि इतने समय के बाद में प्रलय करूँगा, और इतने समय के बाद दोबारा सृष्टि बनाऊँगा। वो ईश्वर बनायेगा, अपने आप होगा नहीं, ईश्वर करेगा। जैसे हम अपनी योजना बनाते हैं। कल हम ये काम करेंगे, परसों ये काम करेंगे, एक वर्ष तक ये जॉब करेंगे, फिर अगले वर्ष ये जॉब करेंगे। और जैसे हम अपनी योजना बनाते हैं, वैसे ही ईश्वर भी अपनी योजना बनाता है।

- साइंस वालों में और आध्यात्म वालों में यही तो फर्क है। साइंस वाले कहते हैं- सृष्टि बनती है। हम कहते हैं- नहीं, सृष्टि बनती नहीं है बनाई जाती है। ईश्वर का द्वेष दुःखदायक नहीं है। जो स्वभाव से उसका गुण है, वो तो रहेगा।

- सोचियेगा, चिंतन कीजियेगा, जरूरी नहीं है, कि सारी बात आज ही समझ में आ जायेगी। जो बात मुझे चालीस साल में समझ में आई, वो बात आपको चालीस मिनट में कैसे समझ में आ जायेगी? आपको भी मेहनत करनी पड़ेगी, तब जाकर समझ में आयेगी।

- दरअसल जो ईश्वर की इच्छा है, उस बारे में स्वामी दयानंद जी का अभिप्राय स्पष्ट है। पर लोग इसका उल्टा अर्थ यह करते हैं-'हे ईश्वर! अब मैंने काम किया सो किया, अब मैं मर रहा हूँ, तो तुम्हारी यही इच्छा है, कि मैं मर जाऊँ, तो बस ठीक है, मैं मरता हूँ। तुम्हारी ये इच्छा पूरी हो।' लोग ऐसा अर्थ करते हैं, यह गलत है। ईश्वर की इच्छा नहीं थी कि स्वामी दयानंद जी मर जायें। ईश्वर की इच्छा थी, कि वेद का प्रचार होना चाहिये, और स्वामी दयानंद जी तो वेद का प्रचार कर रहे थे, वो क्यों मर जायें। और मर जायें, तो ईश्वर की इच्छा के विरूद्ध बात है। यह अनाड़ी लोग ऐसी व्याख्या करते हैं। यह उसका अर्थ नहीं है। सही अर्थ यह है- ईश्वर की इच्छा है, सबकी भलाई और सबकी उन्नति हो। वस्तुतः स्वामी दयानंद का यह विचार है, जो सत्यार्थ प्रकाश में लिखा है। तो स्वामी दयानंद के इस सिद्धांत के अनुसार उस वाक्य का अर्थ लगाइये। स्वामी दयानंद जी ने कहा- 'मेरा जितना जीवन था मैंने काम किया। देश की, धर्म की सेवा की, और अब मैं शरीर छोड़ के जा रहा हूँ। और ईश्वर की

इच्छा है, कि सबको सुख मिले, सबकी उन्नति हो, तो मैंने जितना किया सो किया। बाकी ये दुनिया वाले लोग अब ईश्वर की इच्छा को पूरा करें। सबकी उन्नति करें, सबकी भलाई करें। यह है उसका सही अर्थ। ईश्वर में इच्छा है, द्वेष है, प्रयत्न है। ईश्वर सृष्टि बनाता है, उसमें प्रयत्न है। क्रिया भी है।

- और रही बात फिर सुख-दुःख की। हाँ ईश्वर में सुख तो है, ईश्वर हमेशा आनंद में रहता है। उपनिषद्कार ने लिखा है- 'रसो वैसः' स्वर्यस्य च केवलं -अर्थात् जिसमें केवल सुख ही है, दुखः बिल्कुल नहीं है, ऐसा है वह ईश्वर। ईश्वर आनंद स्वरूप है। आनन्दं ब्रह्मणों विद्वान् -अर्थात् ईश्वर के आनंद को जानकर के मनुष्य (जीवात्मा) भी सुखी हो जाता है। ऐसे-ऐसे वेद में भी बहुत से मंत्र आते हैं। जिनमें ईश्वर को आनंद स्वरूप बताया गया है। जैस कि रसेन तृप्जः न कुतश्चनोनः ।। अर्थात् ईश्वर आनन्द से परिपूर्ण है, उसमें कोई भी कमी नहीं है। तो ईश्वर में आनंद तो है, पर वो दुःखी नहीं है। दुःख कभी नहीं भोगता। दुःख से हमेशा परे है। इस-इस प्रकार से ईश्वर में भी ये गुण मानने चाहिये।

## 204. शंका- मृत्यु के उपरांत मस्तिष्क भस्म हो जाता है, हृदय भी भस्म हो जाता है, फिर इसमें संस्कार कैसे संचित रह सकते हैं?

☯ **समाधान-** ये जो 'संस्कार' जमा होते हैं वो 'मन' में होते हैं। मन 'सूक्ष्म शरीर' का भाग है। वो अलग है। और हमारा यह मस्तिष्क 'स्थूल शरीर' का भाग है। यह उससे अलग है। और यह हृदय भी स्थूल शरीर का भाग है। जब मृतक का अंतिम संस्कार करते हैं अर्थात् अग्नि-संस्कार करते हैं तो स्थूल शरीर वाला मस्तिष्क जल जायेगा, हृदय भी जल जायेगा, और पूरा स्थूल शरीर भी जल जायेगा पर 'मन' नहीं जलेगा। मन तो आत्मा के साथ अगले जन्म में चला जायेगा। सस्कार जमा हुये थे, आत्मा और मन में। इसलिये 'संस्कार' आत्मा और मन के साथ चले जाते हैं। इस प्रकार से संस्कार पुर्नजन्म में चले जायेंगे।



## 205. शंका- किस प्रकार के कर्मों के आधार पर स्त्री या पुरूष का जन्म मिलता है?

☯ **समाधान-** भई ये पूरे-पूरे तो मुझे भी समझ में नहीं आये, तो मैं कैसे बताऊँ आपको कि कौन से कर्म करेंगे तो स्त्री बनेंगे, और कौन से कर्म करेंगे तो पुरूष बनेंगे। मुझे इतना समझ में आया कि बस अच्छे से अच्छा कर्म करो। अब भगवान बना देगा, जो बना देगा।

- कई लोगों के दिमाग में यह बात बैठी हुई है, कि स्त्री जन्म अच्छा है। कई लोगों के दिमाग में यह बात बैठी है, कि पुरूष जन्म अच्छा है। जो सत्य है, वो सत्य है। सत्य को जानना चाहिये, समझना चाहिये और सत्य को खुलकर स्वीकार करना चाहिये, उससे हमारी उन्नति होती है।

- वैसे तो स्त्री और पुरूष दोनों एक ही योनि में हैं, मनुष्य योनि में। मनुष्य योनि की दृष्टि से दोनों बराबर हैं। इसमें कोई ऊँचा-नीचा नहीं है। क्या स्त्रियों का बस में, रेल में आधा टिकिट लगता है और पुरूषों का पूरा लगता है? इस हिसाब से दोनों भारत के समान नागरिक हैं। सबको समान अधिकार है, वोट देने का अधिकार बराबर है। पाकिस्तान में स्त्रियों का आधा वोट है, वो मुझे पता है। वो गलत बात है। यह वेद के अनुसार अन्याय है। वेद में स्त्री और पुरूष दोनों को बराबर बताया है।

- हाँ, किसी व्यावहारिक दृष्टि से किसी-किसी क्षेत्र में स्त्रियाँ ऊपर हैं, पुरूष छोटे हैं। किसी क्षेत्र में पुरूष बड़े हैं तो स्त्रियाँ छोटी हैं। वो अलग-अलग क्षेत्र हैं। कौन सा क्षेत्र है इसमें? वेद कहता है- जब बालक के साथ माता-पिता का संबंध हो, तो माता बड़ी और पिता छोटा। माता का नंबर पहला, माता सबसे पहला गुरू है। अगर पहला गुरू बुद्धिमान हो, तो बच्चा बुद्धिमान बनेगा। और पहला गुरू ही मूर्ख हो तो बच्चा मूर्ख बनेगा। तो पहला गुरू माता है, तो माता का नंबर पहला। यहाँ पुरूष छोटा और स्त्री बड़ी। यह एक क्षेत्र है।

- और दूसरा क्षेत्र है, पति-पत्नी का। जब पति-पत्नी का आपस में संबंध हो, तो वहाँ पति बड़ा और पत्नी छोटी, वहाँ यह नियम है। अब बताइये क्या चाहिये आपको, एक तरफ ये (पुरूष) बड़े हैं, एक तरफ ये (स्त्रियाँ) बड़े हैं, दोनों बराबर हो गये, बात खत्म। झगड़ा-वगड़ा कुछ नहीं।

- हाँ, यह ठीक है। कहीं व्यावहारिक दृष्टि से कुछ समस्यायें पुरूषों के साथ कम हैं, और स्त्रियों के साथ कुछ अधिक हैं। कुछ हमारी जिम्मेदारियाँ रहती हैं व्यवहार की। तो उसमें स्त्रियों पर बंधन अधिक रहते हैं, पुरूषों पर उतने नहीं होते हैं। पुरूष तो अकेला घूम लेगा, खा लेगा,

कहीं रात को दो बजे प्लेटफार्म पर सो जायेगा, कोई पूछने वाला नहीं। वो तो अकेला ही पूरे देशभर में घूम आयेगा। पर स्त्रियों को इतनी सुविधा नहीं है। उस दृष्टि से हमको स्वीकार करना पड़ता है। बाकी तो मनुष्यता की दृष्टि से दोनों बराबर हैं। इसमें कोई ज्यादा हीन भावना (इंफीरियरिटी कॉम्पलेक्स) की जरूरत नहीं है।

● स्त्रियाँ बेशक पढ़ सकती हैं। वेद में लिखा है, 'सत्यार्थ-प्रकाश' में लिखा है, महर्षि दयानंद जी ने लिखा- अगर ईश्वर का प्रयोजन स्त्रियों को पढ़ाने में न होता, तो इनके शरीर में आँख और कान क्यों रखता। वे भी वेद पढ़ सकती हैं, वे भी वैराग्य प्राप्त कर सकती हैं, वे भी संन्यास ले सकती हैं। पर वे संन्यास लेती नहीं, झगड़े करती हैं, संन्यास नहीं लेती, तो हम क्या करें। ये प्रायः झगड़ा ज्यादा करती हैं, राग-द्वेष ज्यादा करती हैं, पढ़ाई करती नहीं हैं, दोष इनका है। बाकी इनका चाँस पूरा है। छूट पूरी है, ये भी पढ़ें, वेद पढ़ें। ब्रह्मचर्येण कन्या युवानं विन्दते पतिम् अर्थात् अथर्ववेद में लिखा है कि- "कन्या को भी ब्रह्मचर्य का पालन करके, वेद पढ़ने का पूरा अधिकार है। और विद्या पढ़कर फिर विवाह करना चाहिये।" तो छूट सबको है सारी। बाकी कोई करें या न करें, वो उसकी मर्जी।

**206. शंका- जैसे कार आदि जड़ वस्तु और आँख, हाथ आदि अपने जड़ अंगों को एक बार नियंत्रित करने पर, वो पर्याप्त समय तक नियंत्रित रहते हैं। परंतु मन, जो कि जड़ है, उसको एक बार नियंत्रित करने पर भी वो बार-बार अनियंत्रित होकर हमारे ध्यान में बाधा डालता ही रहता है, ऐसा क्यों? कृपा करके समझा दें?**

☯ **समाधान-** एक व्यक्ति कार चला रहा है। और वो कार चलाते-चलाते एक्सीलेटर पर पाँव रखता है। और एक्सीलेटर को थोड़ा दबाता है तो कार भागती है। फिर पाँव थोड़ा पीछे खींच लेता है, तो स्पीड कम हो जाती है। और वो बार-बार ऐसे एक्सीलेटर दबाता रहे तो कार फिर ऐसे ही चलेगी न। झटके मार-मार के, फिर चलेगी, फिर स्लो हो जायेगी, फिर चलेगी, फिर स्लो हो जायेगी। अब बताइये, इसमें किसका दोष है। कार का दोष है , कि ड्रायवर का दोष है। तो आप मन को ऐसे ही करते रहते हैं। उसको बार-बार एक्सीलेटर देते रहते हैं। और कहते हैं -साहब, यह ज्यादा परेशान करता है। वास्तव में मन परेशान नहीं करता है। आप



ही उसको भगाते रहते हैं। आप उसमें विचार उठाते रहते हैं, वो भागता रहता है। जैसे 'कार' जड़ है वैसे ही 'मन' जड़ है।

● गलती हमारी है। हमने मन को ठीक तरह से चलाना सीखा नहीं। अब मन को चलाना भी सीख लीजिये और मन को रोकना भी सीख लीजिये। तो यह समस्या हल हो जायेगी। मन कैसे चलता है, मन में विचार कैसे आते हैं। पहला कारण है- 'इच्छा' और दूसरा कारण है- 'प्रयत्न'। तो लोग जब ध्यान में बैठते हैं, वो मन में दुनिया भर की इच्छायें पैदा करते रहते हैं। कपड़े खरीदने हैं, शॉपिंग में जाना है, फलानी पार्टी में जाना है, बच्चे की स्कूल की फीस भरनी है, कोर्ट में झगड़ा चल रहा है। वो तरह-तरह की इच्छायें पैदा करते रहते हैं। और फिर उन बातों का याद करने का प्रयत्न करते रहते हैं। इच्छा करते रहते हैं, प्रयत्न करते रहते हैं, तो मन में विचार उठते रहते हैं।

● आप उन सब बातों को याद करने की इच्छा को बंद कर दो। और उन सब बातों को याद करने का प्रयत्न बंद कर दो। इच्छा भी नहीं करनी, प्रयत्न भी नहीं करना। इस तरह कोई विचार नहीं आयेगा। मन बिल्कुल आपकी इच्छा के अनुसार चलेगा।

● अगर एक मिनट का प्रयोग करना हो तो अभी कर लो। हाँ जी करेंगे। आप आसन लगाइये, कमर सीधी, गर्दन सीधी, आँखे बंद। पूरी सावधानी के साथ मेरी बात को सुनें, और मन में वैसा ही सोचने का प्रयत्न करें। कल्पना कीजिये, आप अपने घर में बैठे हैं। अपने ड्राइंग रूम में, जहाँ आपके अतिथि लोग आकर बैठते हैं, उस कमरे में बैठे हैं। आपके सामने टेबल पर अखबार पड़ा है। आपने अखबार उठाया और उसकी हेडलाइन पढ़नी शुरू की। कश्मीर में बम विस्फोटः चार मृत, अठारह घायल। दूसरा समाचार- महाराष्ट्र के एक गाँव में चोरी। पाँच लाख की संपत्ति चोर लूट कर ले गये। आपने समाचार पढ़ा। इतने में दरवाजे पर घंटी बजी। आपने अखबार छोड़ दिया, उठकर के बाहर गये, दरवाजा खोला। आपके एक मित्र आये। आपने उनको नमस्ते किया, कहा-आइये, स्वागत है, बहुत दिनों बाद मिले। उनको प्रेम से अंदर लेकर आये। वहीं पर बैठाया, ड्राइंग रूम में। हालचाल पूछा, सब ठीक-ठाक है ? हाँ ठीक-ठाक है। फिर उनको बैठाकर आप रसोई में गये। एक डिब्बे में से आपने चार लड्डू निकाले, प्लेट में लड्डू रखे। दो गिलास पानी भरा, और ट्रे में पानी का गिलास और लड्डू की प्लेट ले आये। उन आये हुये मित्र को लड्डू खिलाया, एक लड्डू मित्र ने खाया, एक लड्डू आपने खाया। दोनों ने थोड़ा-थोड़ा पानी पिया। दस मिनट कुछ बातचीत हुई, कुछ चर्चा हुई, उसके बाद वो मित्र जाने लगे। तो आपने प्रेम से विदाई दी। और उनको बाहर दरवाजे तक छोड़कर आये।

बस, अब आप आँखें खोल सकते हैं। अब बताइये, आपने अपने मित्र को लड्डू खिलाया, कि नहीं खिलाया। खिलाया। और आपने खाया कि नहीं खाया, खाया न। अब बताइये, दूसरा विचार क्यों नहीं आया। अब नहीं आया न। अब वही विचार आया। अब तो दूसरा विचार नहीं आया। और ध्यान में दूसरा विचार क्यों आता है।

- कारण पहले मैं बता चुका हूँ। लड्डू खाने में रूचि है, ईश्वर में रूचि नहीं है, गड़बड़ी यह है। लड्डू खा रखा है, पानी पी रखा है, मित्र को देख रखा है, अपना घर भी मालूम है, ड्राइंग रूम भी पता है, न्यूज पेपर भी रोज पढ़ते हैं। इन सब से हम परिचित हैं और इन चीजों में, कार्यों में खूब रूचि है। इसलिये वहाँ पर मन खूब लगता है। और ईश्वर में रूचि नहीं, ईश्वर का महत्व नहीं जानते, ईश्वर के प्रति श्रद्धा कम है, इसलिये ईश्वर का विचार मन में नहीं टिकता है। तो इस प्रयोग से पता चला, कि हमारी इच्छा से, हमारे प्रयत्न से ही मन में विचार उठते हैं। बस, तो ईश्वर के प्रति इच्छा पैदा करो, ईश्वर के प्रति रूचि बनाओ और उसको स्मरण करने का प्रयत्न करो। तो यह मन ठीक-ठाक चलेगा। कार की तरह चलेगा। फिर दूसरी बात नहीं उठायेंगे, ईश्वर की बात उठायेंगे।

## 207. शंका- जब शरीर जड़ है, तो इसकी पीड़ा हमें क्यों होती है?

☯ **समाधान-** अच्छा जब आपकी कार टूटती है तो किसको पीड़ा होती है? मकान गिर जाता है, तो किसको पीड़ा होती है? आपको ही होती है न। वो जड़ है। जड़ मकान टूटने पर, जड़ कार के टूटने पर भी आपको पीड़ा होती है। इसलिये होती है कि क्योंकि आपका उससे कोई संबंध है। और जापान में भूकंप आये, पाकिस्तान में भूकंप आये तब पीड़ा नहीं होती। क्योंकि उससे आपका संबंध नहीं है। यहाँ सवाल जड़ और चेतन का नहीं है, सवाल तो संबंध का है। जिस वस्तु से हमारा संबंध है, उस वस्तु के टूटने-फूटने, नष्ट होने पर हमको कष्ट होता है, वो वस्तु चाहे जड़ हो, चाहे जो भी हो। मकान जड़ है, कार भी जड़ है, वो टूट जाते हैं तो पीड़ा होती है, क्योंकि वो हमारी कार है। ऐसे ही यह शरीर हमारा है। शरीर जड़ है, और शरीर में चोट लगती है तो हमको कष्ट होता है। कष्ट तो चेतन को ही होना है। जड़ वस्तु तो सुख-दुख को महसूस करती नहीं। चेतन हैं हम (आत्मा), इसलिए हमको ही कष्ट होता है। तो अब शरीर को जो सामान्य चोट लगती है, उतना कष्ट तो हम सहन भी कर लेंगे। पर ज्यादा गहरी चोट लगेगी, तो उस कष्ट को रोकने का हमारा सामर्थ्य नहीं है। इसलिये



हमको न चाहते हुए भी वो कष्ट भोगना पड़ता है। जैसे- सर दुख रहा है, पेट दुख रहा है, बुखार आ गया, तो उस कष्ट को हम रोक नहीं पाते, जीवात्मा में इतनी शक्ति नहीं है। इसलिये उसको भोगना पड़ता है। और फिर दवाई-चिकित्सा करते हैं तो वो रोग हट जाता है, वो कष्ट मिट जाता है। सार यह हुआ - शरीर के साथ हमारा संबंध होने के कारण हमें पीड़ा होती है।

## 208. शंका- जीवात्मा निराकार है या साकार? इस प्रश्न के उत्तर में आपने जीवात्मा को निराकार बतलाया था और कहा था कि वो चेतन है। जो चेतन होता है, वो निराकार होता है और जो जड़ होता है वो साकार होता है। अब प्रश्न बना कि ईश्वर निराकार होने से एक है, परंतु जीवात्मा निराकार होने से अनेक क्यों है? क्या कठोपनिषद् के आचार्य ने जीवात्मा को आकारवान माना है?

☯ **समाधान-** निराकार होने से वो वस्तु एक ही होगी, ऐसा कोई नियम नहीं है, और न ही मैंने ऐसा बताया। निराकार होने से वो चेतन है, यह तो मैंने बताया था। ईश्वर निराकार है, वो चेतन है। जीवात्मा निराकार है, वो भी चेतन है। ये दोनों निराकार हैं, दोनों चेतन हैं। दूसरी बात यह है कि- निराकार वस्तु एक भी हो सकती है, अनेक भी हो सकती हैं। जीवात्मा अनेक हैं और ईश्वर एक है। ईश्वर स्वभाव से एक है और जीवात्मा स्वभाव से अनेक हैं। जिस वस्तु का जो स्वभाव होता है, उसके स्वभाव पर 'क्यों' का प्रश्न करना अनुचित है। स्वभाव है, सो है। स्वभाव

का मतलब क्या हुआ? 'स्व' 'भाव', यानि उसकी ओरीजिनैलटी, वो उसका स्वभाव है। अनादिकाल से उसका वैसा ही धर्म है। जो है सो है, अब हम उसमें तोड़-मरोड़ कैसे कर सकते हैं। हमने कहा था- जो निराकार है, वो चेतन है, जिसका आकार है, वो जड़ है। बताइये नियम कहाँ टूटा। पृथवीजड़ है, पृथवी का आकार है, कहाँ नियम टूटा। वायु और आकाश भी जड़ हैं। उनका आकार भी सूक्ष्म है, हम इनको आँखों से देख नहीं सकते। वायु और आकाश तो स्थूल भूत हैं। अभी इससे छोटी सूक्ष्म चीजें और बहुत सारी हैं। मन है, इन्द्रियाँ हैं, बुद्धि है। बिल्कुल नीचे चले जाओ, सत्त्व, रज और तम नामक प्रकृति के मूल तत्त्व, वो भी साकार हैं। पर उनमें आकार सूक्ष्म है। इनको आँखों से नहीं देख सकते, माइक्रोस्कोप से भी नहीं देख सकते। फिर भी वो साकार हैं। सत्यार्थ-प्रकाश में महर्षि दयानंद जी ने लिखा है- यदि प्रकृति निराकार होती, तो उस निराकार प्रकृति से साकार जगत कैसे बनता? जगत साकार है या निराकार? साकार है न। जब साकार जगत है तो प्रकृति भी साकार होगी। जैसे गुण कारण द्रव्य में होते हैं, वैसे कार्य द्रव्य में आते हैं। यह नियम है। प्रकृति साकार है इसलिये जगत साकार है। भले ही प्रकृति का आकार सूक्ष्म है, वो हमको इन आँखों से नहीं दिखता, तो भी साकार है। आत्मा एक नहीं अनेक है, पर वो निराकार होने से चेतन है। और ईश्वर भी निराकार होन से चेतन है। सूक्ष्म शरीर जड़ है। वो निराकार नहीं है। वह साकार है। पर वो सूक्ष्म इतना है, कि हम आँख से नहीं देख पाते। जिन चीजों को हम आँख से देख नहीं पाते, उनको मोटी भाषा में निराकार कह देते हैं। वास्तव में वो पूरी तरह निराकार नहीं है। पूरी तरह निराकार वस्तुयें वो ही हैं, जो 'चेतन' वस्तुएं हैं।

प्रकृति साकार है। परन्तु जड़ होने से वह बन्धन का अनुभव नहीं करती। इसलिये प्रकृति की मुक्ति का कोई प्रश्न ही नहीं है। जीवात्मायें निराकार हैं और वे बंधन में आती रहती हैं। इसलिये उनको मुक्ति की आवश्यकता पड़ती है। ईश्वर निराकार है, परन्तु योगदर्शन व्यास-भाष्य में लिखा है, कि ईश्वर तो हमेशा से ही मुक्त है। वो बंधन में आया ही नहीं। इसलिए उसके लिये कैसे कहेंगे, कि उसको मुक्ति की आवश्यकता है। उसको आवश्यकता नहीं है, वो पहले से ही मुक्त है। अनादिकाल से मुक्त है, आज भी मुक्त है और आगे अनंतकाल तक मुक्त रहेगा। इसलिये ईश्वर को तो मुक्ति की आवश्यकता नहीं है। जीवात्माओं को ही मुक्ति की आवश्यकता है, क्योंकि वो बंधन में आते रहते हैं।



**209. शंका- ध्यान करते समय किस चीज या आकृति का मन में ध्यान किया जाये? उस चीज को या नाम को या भगवान का कहाँ पर ध्यान लगाया जाये। उसका स्थान और उसका स्वरूप बताने की कृपा करें तथा किस आसन में तथा किस समय ध्यान किया जाये?**

☯ **समाधान-** देखिये, आसन तो यह है, जिसमें हम चौकड़ी मार के बैठें हैं। यह है 'सरल आसन', सबसे आसान। इस आसन में भी आप ध्यान कर सकते हैं। फिर एक है 'स्वस्तिक आसन।' दाँये पाँव को उठाकर के बाँये पाँव की पिंडली पर उल्टा रख लें और बाँये पॉव को इस दाँये पाँव की पिंडली के नीचे रख दें, उल्टा करके। और कमर सीधी, गर्दन सीधी, भुजायें सीधी। यह हो गया स्वस्तिक आसन। इसमें भी बैठ सकते हैं। यह भी सरल है। फिर थोड़ा कठिन 'पद्मासन' है। दायाँ पाँव ऊपर उठाओ, बांयी जंघा पर रखो। फिर बाँया पाँव उठाकर दांयी जंघा पर रखो। अब यह थोड़ा कठिन है। इसको 'पद्मासन' कहते हैं। किसी-किसी को इसमें बैठने का अभ्यास हो तो इसमें भी ध्यान कर ले और नहीं हो तो कोई बात नहीं।

ध्यान का समय आपकी इच्छा पर है। सुबह चार बजे बैठें, पाँच बजे बैठें, छह बजे बैठें, सात बजे बैठें। दिन निकलने से पहले कर लें, तो अच्छा है। उस समय शोर-शराबा नहीं होता। शांति होती है तो मन अच्छा लगेगा। आसानी से ध्यान होगा। शाम को भी सूर्यास्त के आसपास का समय ध्यान करने के लिए अच्छा है। इसके अलावा यदि मजबूरी है, जैसे कि कोई आठ बजे ऑफिस से घर आता है तो आठ बजे कर लो। कोई सात बजे आता है तो सात बजे कर लो। नौ बजे आता है तो नौ बजे कर लो और उसको टाइम ही नहीं मिलता है, तो रात को खाना खाके सोने से पहले कर लो। कुछ तो करो, कभी भी ध्यान करो। ध्यान जरूरी है। अगर प्रॉपर टाइम पर बैठ सकते हैं तो बहुत अच्छा है। सही समय सुबह सूर्योदय से पहले और शाम को सूर्यास्त के आसपास है। यदि सही अनुकूल समय नहीं मिलता तो आगे-पीछे करें।

जहाँ आपको मन एकाग्र करने में सुविधा हो, वहाँ पर ध्यान करें। अधिकांश लोगों को मस्तक के बीच में, मन एकाग्र करने में सुविधा रहती है, आसानी होती है। वे आँख बंद करके अपनी अंतर्दृष्टि से मस्तक के बीच के स्थान को देखें। और रूप, रंग, आकृति, लाइट, कुछ नहीं देखनी, सब हटा दीजिये। बिल्कुल अंधेरा बनाईये, जैसे रात को अंधेरा होता है,

ऐसा खूब गहरा अंधेरा अपने मन में देखिये। फिर अंधेरे के बाद एक लंबा चौड़ा विस्तृत आकाश देखिये। खाली-खाली स्थान और अंधेरा ये दो चीजें देखिये। यह हो गई ध्यान की तैयारी। अब ईश्वर का ध्यान शुरू करेंगे। पर ध्यान का 'प्रैक्टिकल' करने से पहले होती है 'थ्योरी'। पहले थ्योरोटिकल समझ लो, कि ईश्वर कैसा है? लोगों को यहीं झगड़ा है बहुत। अच्छा यह बताइये, ईश्वर एक है या अनेक? एक है, बस है याद रखना। अब ये प्रैक्टिकल के लिए पहले हम थ्योरी तैयार कर रहे हैं। पहले थ्योरी ठीक करेंगे, फिर प्रैक्टिकल करेंगे। तो ईश्वर एक है। दूसरी बात- एक ईश्वर एक जगह पर रहता है, या सब जगह रहता है? सब जगह रहता है। जो वस्तु सब जगह रहती है, क्या उसकी शक्ल, फोटो, आकृति होनी चाहिये या नहीं होनी चाहिये? नहीं होनी चाहिये। अब देखो, बात साफ हो रही है न। हमारी यह थ्योरी तैयार हो रही है। ईश्वर एक है, वो सब जगह रहता है, उसकी कोई शक्ल नहीं है, वो निराकार है। तीन बात साफ हो गई। मेरे साथ दोहराईये पहली बात क्या थी? ईश्वर एक है। दूसरी बात- ईश्वर सब जगह रहता है और तीसरी बात- ईश्वर निराकार है। अब चौथी बात- ईश्वर चेतन है या जड़? चेतन है। तो यह चौथी बात दिमाग में रखनी है कि ईश्वर चेतन है। गॉड इज ओमनीशियन्ट, ईश्वर सर्वज्ञ है, वो सब कुछ जानता है। वो ईंट, पत्थर की तरह, दीवार की तरह जड़ नहीं है। हमारी आपकी तरह चेतन है, सोचता है, समझता है, सबको देखता है, सुनता है, सबके कर्मों का हिसाब रखता है। तो चौथी बात ईश्वर चेतन है। और पाँचवी बात- ईश्वर में आनंद है या नहीं है? है। बस पाँच बात तैयार रखो, ये थ्योरी हो गई। ईश्वर एक है, सर्वव्यापक है, निराकार है, चेतन है, आनंदस्वरूप है। यह थ्योरी तैयार करके और फिर ध्यान करेंगे। हमने ध्यान के लिए मन को एकाग्र किया और ऐसा सोचा कि चारों तरफ खूब गहरा अंधेरा है, और शून्य आकाश है। कुछ नहीं। इतनी तैयारी करने के बाद अब वो पाँच बातें यहाँ दोहरायेंगे। इस पूरे आकाश में एक ईश्वर है और वो पूरे आकाश में सर्वव्यापक है, फैला हुआ है। वो निराकार है उसकी कोई आकृति नहीं है, कोई शेप नहीं, कोई कलर नहीं, कोई फोटो नहीं, कुछ नहीं वो चेतन है। और आनंद का भंडार है। जैसे समुद्र में पानी ही पानी होता है, ऐसे ही ईश्वर में आनंद ही आनंद है। इस तरह से बैठकर पाँच बातें दोहरायें और फिर ईश्वर का ही चिंतन करें। दूसरी बात बीच में नहीं घुसनी चाहिये। खाने-पीने की बात, शॉपिंग की बात, टेलीफोन की बात, बच्चे के स्कूल की फीस की बात, लड़ाई-झगड़े की बात, मुकदमे की बात बीच में कोई नहीं आनी चाहिये। बस यही पॉच बातें दोहराइये। और फिर इसके बाद ओ३म् का जप कर सकते हैं। ओ३म् का



जप अर्थ सहित करें। केवल ओ३म् शब्द बोलें, फिर उसका अर्थ बोलें। दूसरा विकल्प है- ओ३म् के साथ ईश्वर का एक गुण जोड़ दें। जैसे- 'ओ३म् आनंदः'। यह एक मंत्र हो गया। इस तरह से मंत्र बोलें, फिर उसका अर्थ बोलें। तीसरा विकल्प- फिर गायत्री मंत्र का पाठ करें, वो भी अर्थ सहित करें। चौंथा विकल्प- वैदिक संध्या के मंत्रों से ईश्वर का ध्यान करें। मंत्र भी बोलें। मन में, एक-एक शब्द का अर्थ भी दोहरायें, और फिर उसका भावार्थ भी दोहरायें। इस तरह से ईश्वर का ध्यान करना चाहिए। कोई लाइट, कोई आकृति, कोई फोटो, कोई गुरू जी का चित्र कुछ नहीं रखना। कई लोग गुरूजी का ही ध्यान करते हैं। कोई उनका फोटो लगा लेता है, उसको देखता रहता है। फिर आँख बंद करके उसी का ध्यान करता रहता है। ये आपको मुक्ति नहीं दिलाने वाले। ये जो शरीरधारी हैं, गुरू इनमें से कोई आपको मुक्ति दिलाने वाला नहीं है। ये सब मनुष्य लोग हैं। इनमें से कोई परमात्मा नहीं, किसी के पास शक्ति नहीं, किसी के अधिकार में मोक्ष नहीं। मोक्ष केवल सर्वव्यापक, सर्वशक्तिमान परमात्मा के हाथ में है। अगर आपको मोक्ष चाहिये, आनंद चाहिये तो जैसे अभी हमने थ्योरी पर विचार किया, ऐसे ही ईश्वर का ध्यान करना है और किसी का नहीं।

## 210. शंका- क्या कुसंस्कार से आत्मा दबता है?

☯ **समाधान-** जी हाँ, कुसंस्कारों से आत्मा दबता है, आत्मा की अवनति होती है। इसलिये कुसंस्कारों का विरोध करना चाहिये।

## 211. शंका- क्या जब हम समाधि अवस्था प्राप्त करें तब ही ईश्वर का अनुभव होगा?

☯ **समाधान-** जी हाँ, ईश्वर का अनुभव, जो सूक्ष्म अनुभव है, जिसको समाधि कहते हैं, समाधि-प्रत्यक्ष कहते हैं, वो तो समाधि लगाने पर ही होगा। परंतु उससे पहले भी कुछ मोटे स्तर का अनुभव हो सकता है। और वैसे बहुत सारे लोगों को होता भी है, पर वो ध्यान नहीं देते, ध्यान कम देते हैं। कैसे होता है ईश्वर का अनुभव? पहले भी मैंने कहा था, कि जब हम बुरा काम करने की बात सोचते हैं, तो मन में भय, शंका, लज्जा होती है। होती है कि नहीं होती? होती है न। यह जीवात्मा की ओर से नहीं है। यह ईश्वर की ओर से है। ये 'सत्यार्थ-प्रकाश' के सातवें समुल्लास में लिखा है। इस तरह से हम अपने अंदर ईश्वर को अनुभव कर सकते हैं। जब हम अच्छी योजना बनाते हैं, तब आनंद, उत्साह, निर्भयता, ये अंदर से प्रतीत होता तो है। तो महर्षि दयानंद जी लिखते हैं यह ईश्वर का अनुभव है यह एक मोटे स्तर का आंतरिक अनुभव है। और एक दूसरा स्थूल-बाह्य अनुभव भी है, वो कौन सा है। इस प्रसंग में सातवें समुल्लास में लिखा है, गुणों को देखकर गुणी का प्रत्यक्ष होता है। प्रसंग यह चल रहा है, आप ईश्वर-ईश्वर कहते हो, उसकी सिद्धि कैसे करते हो? तो उत्तर दिया है, कि सब प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों से हम ईश्वर की सिद्धी करते हैं। तो प्रत्यक्ष प्रमाण के प्रसंग में महर्षि दयानंद जी ने लिखा है, कि गुणों के माध्यम से गुणी का प्रत्यक्ष होता है। उदाहरण के लिये जैसे यह पृथ्वी है। पृथ्वी एक गुणी है, एक द्रव्य है। और इसमें रूप, रस, गंध, स्पर्श आदि-आदि ये गुण हैं। जब हम पृथ्वी का प्रत्यक्ष करते हैं, तो आँख से देखकर के रूप के माध्यम से पृथ्वी का प्रत्यक्ष करते हैं या इसकी (मिट्टी की) गंध आती है, तो गंध से हम पृथ्वी का प्रत्यक्ष करते हैं। अथवा हाथ से छूकर के स्पर्श गुण से प्रत्यक्ष करते हैं। इससे पता चला कि किसी पदार्थ का जो प्रत्यक्ष है, वो उस पदार्थ के गुणों के माध्यम से होता है। तो यह उदाहरण देकर महर्षि दयानंद जी आगे कहते हैं कि इस सृष्टि में ईश्वर के 'रचना आदि गुण' इस सृष्टि में देखिये । सूर्य ईश्वर द्वारा रचित पदार्थ है, चंद्रमा ईश्वर की रचना है, पृथ्वी ईश्वर द्वारा रचित पदार्थ है, और फल-फूल, वनस्पतियाँ, पशु-पक्षी, प्राणियों के शरीर, ये किसने बनाये? ईश्वर ने। तो सृष्टि के पदार्थो में ईश्वर की रचना आदि गुणों को सृष्टि में देखो और इस रचना गुण से इनके रचनाकार ईश्वर का प्रत्यक्ष करो। तो यदि हम इन पदार्थों की रचना को ध्यान से देखेंगे, तो भी हमको मोटे स्तर पर ईश्वर का अनुभव होगा, कि हाँ, कोई



न कोई है, जो फूल बनाता है, कलियाँ बनाता है, वनस्पतियाँ बनाता है, पेड़-पौधे बनाता है, और साग-सब्जी बनाता है, प्राणियों के शरीर बनाता है, सूरज-चाँद-धरती बनाता है, कोई न कोई है। इस तरह से मोटे स्तर का प्रत्यक्ष, बिना समाधि के भी हो सकता है। तो यह है दो प्रकार का प्रत्यक्ष। एक तो रचना आदि गुणों को देखकर ईश्वर का मोटा स्तर का अनुभव, और दूसरा अंदर वाला। अर्थात् भय, शंका, लज्जा के माध्यम से ईश्वर का अनुभव। यह दो तरह का अनुभव तो सबको हो सकता है। थोड़ा सा ध्यान देंगे, तो सबको हो जायेगा। बाकी तीसरा समाधि वाला सूक्ष्म है, कठिन है । इसलिए वो लंबे समय के बाद होगा।

## 212. शंका- मुझे पता है कि ईश्वर सर्वव्यापक और निराकार हैं और वही हमारे वास्तविक माता-पिता, पालक-पोषक और रक्षक हैं। फिर भी मैं ईश्वर को अपने माता-पिता की तरह प्रेम नहीं कर सकती। मुझे क्या करना चाहिये, जिससे मैं परमपिता परमात्मा को माता-पिता की तरह प्रेम कर सकूँ?

☯ **समाधान-** बार-बार ईश्वर के बारे में चिंतन करें, बार-बार सोचें। हम जी रहें हैं। चौबीस घंटे वायु का प्रयोग करते हैं, श्वास लेते हैं। अगर पाँच मिनट शुद्ध वायु न मिले, तो शायद हमारा शांतिपाठ हो जायेगा। हो जायेगा न। शुद्ध वायु पाँच मिनट न मिले, तो शांतिपाठ (मृत्यु) हो जायेगा। जीना कठिन है। इस तरह से सोचिये । कौन है जो हमारे जीवन की रक्षा कर रहा है। एक-एक मिनट, एक-एक सेकंड कौन हमको यह शुद्ध वायु (ऑक्सीजन) दे रहा है, जिसके कारण हम जी रहे हैं। कौन हमारे लिए हर एक ऋतु में अलग-अलग सब्जियाँ बनाकर भेज रहा है।

अलग-अलग फल बनाकर भेज रहा है। अलग-अलग वनस्पतियाँ, औषधियाँ और तरह-तरह की चीजें बनाकर भेज रहा है। ऐसे ईश्वर के गुणों पर विचार करें। कौन है, जो हमारे कर्मों का हिसाब रख रहा है। एक-एक कर्म का हिसाब रखता है। चौबीस घंटे में हम पता नहीं कितने कर्म करते हैं मन से, वाणी से, शरीर से। कौन है, जो हमारे सारे कर्मों का हिसाब रखता है? कौन है, जो हम पर अन्याय करने वालों को दण्ड देता है? उन अन्यायकारियों से जो हमको नुकसान होता है, हानि होती है, उस नुकसान की पूर्ति करता है, हमारी क्षतिपूर्ति करता है। कम्पन्सेशन देता है। वो कौन है? मनुष्यों में तो कोई नहीं दिखता। और हम जो अच्छे कर्म करते हैं, उन अच्छे कर्मों का फल हमको कौन देता है? हमें मनुष्य जन्म देता है, आगे बार-बार देता है। अनादिकाल से दे रहा है और भविष्य में अनंतकाल तक देता रहेगा। इतने अच्छे-अच्छे लोग संसार में जिसने उत्पन्न किये हैं। अच्छे-अच्छे धार्मिक लोग, देशभक्त लोग, ईमानदार लोग, वीरपुरूष, ऐसे अच्छे-अच्छे साधु, संत, महात्मा, विद्वान लोग, जो धर्म की रक्षा करते हैं, देश की रक्षा करते हैं, दूसरों को सुख देते हैं। सब दुनिया का भला करते हैं। कौन है, उनको भेजने वाला। और यह सब करके भी वो भगवान हमसे कितनी फीस लेता है, कितना शुल्क लेता है? कुछ नहीं। इस तरह से बार-बार सोचें, तो आपके मन में प्रेम बढ़ेगा, रूचि बढ़ेगी। और माता-पिता वाले उदाहरण की बात थी, तो वैसे भी सोचें। जैसे छोटा बच्चा होता है, पन्द्रह दिन का, एक महीने का। उसका सारा काम उसकी माँ ही करती है। खिलाना, पिलाना, सुलाना, जगाना, नहलाना, धुलाना सारा काम उसकी माँ ही करती है। उस बच्चे को तो कुछ होश ही नहीं, वो कुछ कर नहीं सकता। तो उस तरह से भी सोचें। जैसे माता छोटे बालक की सब प्रकार से रक्षा करती है, उसका सारा ध्यान रखती है। ऐसे ही हम छोटे बच्चे की तरह हैं। हमारी बुद्धि क्या है, कुछ भी नहीं है। क्या खाना, क्या नहीं खाना, कुछ भी पता नहीं। उल्टा-सीधा खाते रहते हैं। शरीर को बिगाड़ते रहते हैं। और एक लंबी सीमा तक ईश्वर हमारी रक्षा करता रहता है, रोगों से बचाता रहता है। इतनी व्यवस्था उसने हमारे शरीर में कर रखी है। और जब बहुत ज्यादा सीमा पार हो जाती है, अतिक्रमण बहुत हो जाता है, तब जाकर के भगवान हमारे शरीर में कुछ छोटा सा रोग पैदा करता है। और वो भी सावधान करने के लिये। सावधान! बहुत लापरवाही कर ली, जागो, लापरवाही मत करो। जानकारी करो, क्या खाना, क्या नहीं खाना। और उस हिसाब से खाओ-पिओ, और अपने शरीर की रक्षा करो। तो इस तरह से हम बहुत कम जानते हैं। कैसे जीना चाहिये, कैसे सोचना चाहिये, कैसे बोलना चाहिये,



कैसे व्यवहार करना चाहिये, कैसे उठना-बैठना चाहिये, बहुत कम जानते हैं। और फिर भी ईश्वर हमको पता नहीं अंदर से कैसे-कैसे सूचना देता रहता है चौबीस घंटे यह उसकी बड़ी कृपा है। इस तरह जब हम सोचते हैं तो हमें लगता है कि हम वैसे ही बच्चे हैं, पन्द्रह दिन के, एक महीने के, दो महीने के और हमारी सब रक्षा भगवान ही कर रहा है। कब, कैसी बुद्धि देता है, कब क्या अंदर से सुझाव देता है, और जब हम उसकी बात मान लेते हैं, तो हमारा बहुत अच्छा काम निपट जाता है। हमारा बहुत अच्छा भला हो जाता है। हम अनेक आपत्तियों से, दुर्घटनाओं से बच जाते हैं। इस तरह से सोचें। तो माता-पिता की तरह हमारे अंदर भी रूचि आयेगी, कि जैसे हम माता-पिता को चाहते हैं, उनसे प्रेम करते हैं, उनका उपकार समझते हैं, ऐसे हम ईश्वर का भी उपकार समझेंगे। ऐसा बार-बार सोचें। तो हम उनसे माता-पिता की तरह प्रेम करने की स्थिति भी प्राप्त कर लेंगे।

## 213. शंका- अनेकता में एकता कैसे हो सकती है?

☯ **समाधान-** बिल्कुल नहीं हो सकती। अनेकता में एकता बिल्कुल नहीं हो सकती। अनेकता बिल्कुल अलग चीज है, एकता बिल्कुल अलग चीज है। दोनों में सौ प्रतिशत विरोध है। यह सब झूठ है, धोखा है। जनता को बेवकूफ बनाते हैं ये नेता लोग जो कहते हैं 'अनेकता में एकता है।' अनेकता में एकता कभी नहीं होती। अनेकता शब्द का अर्थ ही यह है - 'जहाँ एकता न हो।'

## 214. शंका- क्या गंगा आदि नदियों मृत व्यक्ति की अस्थियाँ विसर्जन करने में जाना उचित नहीं है? यदि नहीं, तो फिर उन अस्थियाँ का क्या करें?

☯ **समाधान-** यह उचित नहीं है। किसी शास्त्र में नहीं लिखा, कि हरिद्वार में जाओ, गंगा जी में उन अस्थियों को डालो, या नर्मदा जी में डालो, या और किसी नदी में डालो। ऐसा कोई विधान नहीं है। बल्कि उससे नुकसान होता है। जल अशुद्ध होता है। लोग वहाँ पर स्नान करते हैं, उनके पाँव में हड्डी टकराती है, तो कितना खराब लगता है। उसका नाम हर की पेड़ी नही है, उसका नाम हाड़पेड़ी है। वहाँ पर हड्डियाँ, ही हड्डियाँ इतनी हड्डियाँ डाल दी गई, कि लोगों को स्नान करना कठिन हो गया। तो वहाँ नहीं डालना चाहिये, ऐसा कोई विधान नहीं है। तो फिर क्या करें ? स्वामी दयानंद जी ने संस्कार-विधि में लिखा है, मृतक का अंतिम संस्कार करने के बाद उसकी अस्थियाँ चयन करके, = (इकट्‌ठी करके) कहीं कोने में गड्‌ढ़ा खोदकर के उसमें गाड़ देनी चाहिये। बस, और इसके बाद कुछ करने की आवश्यकता नहीं है।

## 215. शंका- क्या जन्म-दिवस (बर्थ डे) मनाना चाहिये?

☯ **समाधान-** जी हाँ, बिल्कुल मनाना चाहिये। कैसे मनाना चाहिये ? केक काटना, मोमबत्ती जलाना, फूँक मारकर बुझाना, और हैप्पी बर्थडे टू यू, ऐसा नहीं। ऐसे नहीं मनाना चाहिये। ये तो वेस्टर्न कल्चर है, पश्चिमी सभ्यता है। **भारतीय सभ्यता से जन्म दिन मनाना चाहिये।** अपने घर में हवन करो। सब मित्र, संबंधी, रिश्तेदारों को बुलाओ, आज मेरा जन्म दिन है। बुलाओ और सबके सामने संकल्प लो, और सोचो, मेरा जन्म क्यों हुआ था ? मैं किस काम के लिये दुनिया में आया हूँ ? मेरे जीवन का उद्देश्य क्या है ? क्या मैं अपने लक्ष्य की ओर बढ़ रहा हूँ ? बढ़ रहा हूँ तो ठीक है। थोड़ी और गति बढ़ाओ। और यदि नहीं बढ़ रहा हूँ, तो संकल्प लो, अब मैं अपने लक्ष्य की ओर बढ़ूँगा। मेरा लक्ष्य क्या है- मोक्ष। ईश्वर प्राप्ति, मोक्ष प्राप्ति, जन्म-मरण से छूटना, यह सबके जीवन का लक्ष्य है। जिसको भी जन्म दिन मनाना हो, इस तरीके से मनाये। ऐसा संकल्प करें, कि आज मैं इस गुण को धारण करता हँू और कम से कम एक दोष को छोड़ें। गुस्सा करना, झूठ बोलना, छल-कपट करना, हेरा-फेरी करना, जो भी हो, कोई भी एक दोष छोड़ें। **एक जन्मदिन पर एक दोष छोड़ें और एक गुण को धारण करें।** अगर आपने बीस साल जन्म दिन मनाया, तो देखिये बीस साल में कितनी



अच्छी उन्नति हो जायेगी। बीस गुण आ जायेंगे, बीस दोष चले जायेंगे। यज्ञ करें, सब लोगों को इकट्‌ठा करें। और सबको अच्छी-अच्छी मिठाई खिलायें, आप भी खायें। इस तरह से जन्मदिन मनाना चाहिये।

## 216. शंका- चिंतन क्या है और यह कैसे किया जाता है। उसके लिये क्या-क्या चीजें आवश्यक हैं?

☯ **समाधान-** चिंतन का मतलब होता है किसी बात की गहराई में जाना। उसको कई प्रकार से सोचना। जैसे मान लीजिये, आपने प्रवचन में सुना अथवा किसी पुस्तक से पढ़ा कि- ईश्वर कितने हैं ? एक है। सभी लोग कहते हैं। आप बातचीत में किसी से भी पूछो, कि भगवान एक हैं या अनेक ? तो क्या उत्तर देगा -एक। फिर दूसरा सवाल पूछो वो एक भगवान एक जगह रहता है, या सब जगह। सब जगह ? सभी लोग यही कहेंगे- सब जगह। जब दो बात तो उन्होंने ठीक बोल दी, भगवान एक है और वह सब जगह रहता है। और जब तीसरा सवाल पूछेंगे, तो झगड़ा शुरू हो जायेगा। तीसरा सवाल यह है कि जो वस्तु सब जगह रहती है, क्या उसकी शक्ल होनी चाहिये या नहीं होनी चाहिये ? नहीं होनी चाहिये। अब पूछो, आपके घर में शक्ल वाला भगवान रखा है या नहीं रखा है ? रखा है। बस यही गड़बड़ है। जब ऐसी गड़बड़ सामने आये, तब चिन्तन की जरूरत है, तब सोचने की जरूरत है। इसकी गहराई में उतरो, अगर भगवान शक्ल वाला है तो वह सब जगह नहीं रह सकता । और अगर वह सब जगह रहता है, तो शक्ल वाला नहीं हो सकता। ऐसे बैठ करके विचार करना।

- **दो पक्ष बनाकर के तर्क-वितर्क उठाना। फिर प्रश्न उठाना, फिर उसका उत्तर ढँढना, फिर प्रश्न उठाना, फिर उत्तर ढँढना। इसका नाम है "चिन्तन"।** इस चिन्तन के लिये पहली चीज है, अच्छी प्रकार

ध्यान से प्रवचन सुनना। किसी वक्ता का प्रवचन पूरे ध्यान से सुनना। मन लगाकर सुनना, कि उसने क्या बोला। क्या-क्या शब्द बोले? क्या कहना चाहता है? उसके अभिप्राय को ठीक से समझना, पहली बात। और दूसरी बात-उसको थोड़ा दोहराना (रिवाइज) करना। सोचना, उसने क्या बोला था। उसके वचनों का अर्थ क्या था? और फिर तीसरी बात, ऐसे पक्ष-विपक्ष बनाकर के प्रश्न-उत्तर करना, और उस बात की गहराई में उतरना। और अंत में एक निर्णय पर पहुँचना। सारे प्रश्न-उत्तर करके अंत में सार क्या निकला। ईश्वर को शक्ल वाला मानें या नहीं। अगर वो एक है, यह हमने स्वीकार कर लिया। और यह भी स्वीकार कर लिया, कि वो सब जगह रहता है। तो फिर तीसरी बात अपने आप साफ है, जो चीज सब जगह रहती है, उसकी कोई शक्ल नहीं हो सकती। या तो कोई प्रमाण लाओ, कि अमुक वस्तु सब जगह रहती है, और उसकी शक्ल भी है। यदि कोई ऐसी वस्तु मिल जाये, कि वो सब जगह रहती है और उसकी भी फोटो (शक्ल) है। तब तो हम ईश्वर की फोटो (शक्ल) मान लेंगे। वो भी सब जगह रहता है, उसकी भी फोटो शक्ल है । यदि आप ऐसा कोई भी प्रमाण नहीं ढँढ पाये, कोई उदाहरण नहीं ढँढ पाये, कि कोई वस्तु सब जगह है और शक्ल भी है। यदि नहीं ढँढ पाये, तो इसका मतलब साफ है, कि ईश्वर सब जगह रहता है, इसलिए उसकी कोई शक्ल नहीं हो सकती। इसका नाम है-'चिन्तन'। इस तरह से करना चहिये। और जो अंत में सार निकले उसको स्वीकार करना चहिये। जब यह प्रमाण से सिद्ध हो गया कि ईश्वर सब जगह रहता है, और उसकी कोई शक्ल, आकृति नहीं है। तो फिर उसको स्वीकार करो। आज के बाद शक्ल वाले की, फोटो वाले की पूजा नहीं करना। वो तो महापुरूषों की फोटो है। रखो घर में, कोई आपत्ति थोड़े ही है। फोटो रखना कोई बुरी बात थोड़े ही है। देखो हमने कितनी फोटो लगा रखी है यहाँ पर। अपने महापुरूषों की, दादा-परदादा की, बड़े-बुजुर्गों की फोटो लगानी चाहिये। देश के वीर पुरूषों की, महारानी लक्ष्मीबाई, महाराणा प्रताप, वीर शिवाजी, चन्द्रशेखर आजाद, भगत सिंह, सुभाषचन्द्र बोस ऐसे-ऐसे वीर पुरूषों की फोटो लगानी चाहिये। अच्छे-अच्छे संत महात्मा, महर्षि दयानंद, महर्षि कणाद, महर्षि गौतम, महर्षि कपिल ऐसे-ऐसे साधु, संतों, ऋषियों के फोटो लगाने चाहिये। फोटो लगाने में कोई आपत्ति नहीं है। उनकी पूजा नहीं करनी, उन की आरती नहीं करनी, उनको खिलाना-पिलाना नहीं है। यह गड़बड़ है। बोलो, अग्नि सब जगह रहती है न। जब वो सब जगह रहती है तो उसकी आकार, आकृति कौन सी है। जो अग्नि लपटों के रूप में दिख रही है। वो सब जगह नहीं रहती। और जो सब जगह रहती है, वो दिखती नहीं। बताईये, आकार कहाँ हुआ? इसलिये दोनों में अंतर है। यह है चिन्तन का स्वरूप।



## 217. शंका- श्रेष्ठ पुरूषों की संकट से ईश्वर तत्काल रक्षा करता है, या कुछ और है?

☯ **समाधान-** ईश्वर श्रेष्ठ पुरूषों की रक्षा तत्काल करता है। पर वो अंदर से उत्साह देकर, अंदर से कुछ सूझबूझ देकर, ज्ञान-विज्ञान देकर। ऐसे कोई दुष्ट व्यक्ति, श्रेष्ठ व्यक्ति पर हथियार उठाये, तलवार उठाये और ईश्वर यहाँ बीच में ढाल अड़ा दे, ईश्वर ऐसा नहीं करता। ऐसी प्रेरणा ईश्वर सबकी यथायोग्य रक्षा करता है। श्रेष्ठों की भी अन्यों की भी

## 218. शंका- संस्कार-दोष और इन्द्रिय-दोष में क्या अंतर है?

☯ **समाधान-** आपने सूत्र पढ़ा होगा : -इन्द्रिय दोषात् संस्कार दोषाच्चाविद्या। वैशेषिक. इन्द्रिय दोष का अर्थ है-इन्द्रियों में टूट-फूट, खराबी। आँख बिगड़ गई, आईसाइट कमजोर हो गई या आँख में कलर ब्लाइंडनेस (रंग ठीक न दिखना या रात को न दीखना) आदि कोई रोग हो गया, तो कलर नहीं पहचान पाते, रंगों में अन्तर नहीं समझ में आता। यह इन्द्रिय दोष है।

- संस्कार दोष यह है कि इन्द्रिय बिल्कुल ठीक है, पर वो संस्कार यानी आदत ऐसी पड़ी हुई है, कि इन्द्रिय से ठीक दिखते हुए भी हम आदत के वशीभूत होकर फिर वही गलती कर बैठते हैं। जैसे- चाय पीने की आदत पड़ गई। चाय पीते हैं, सुख मिलता है, फिर दोबारा पीते हैं, सुख मिलता है, फिर तीसरी बार पीते हैं, सुख मिलता है। सैकड़ों बार चाय पी-पीकर उसका जो सुख ले लिया, उससे मन के ऊपर जो छाप लगी कि चाय बहुत अच्छी थी, चाय पीने में बहुत मजा आता है, बढ़िया कड़क चाय होनी चाहिए । तो यह हो गया संस्कार।

● जब हम रोज चाय पीते हैं और एक दिन शिविर में आये तो यहाँ पर चाय नहीं मिली। अब आपको बड़ी बेचैनी होगी, कष्ट होगा। सोचेंगेः- क्या बात है, आज चाय नहीं मिली, क्या जंगल में फंस गए भई, इससे तो घर में ही अच्छे थे। अब यह दुःख हो रहा है न, यह संस्कार के कारण ही हो रहा है। इसका नाम है-संस्कार दुःख। वो चीज नहीं मिल पाई, तो उसके जो संस्कार पड़े हुए थे, अब वो दुःख दे रहे हैं। इसका नाम संस्कार दुःख है।

● और आँख में टूट-फूट हो गई, कान में खराबी आ गई, सुनाई नहीं देता, उसके कारण अविद्या पैदा हो गई, तो यह इन्द्रिय दोष के कारण अविद्या हुई। आदत के कारण चाय नहीं मिल रही है और फिर मन में अविद्या पैदा हो रही है, कि 'चाय बहुत अच्छी (सुखदायक) है, चाय देते नहीं, ये लोग बड़े खराब है।' अब ये जो अविद्या पैदा हो रही है, यह संस्कार दोष से हो रही है। यह दोनों में अंतर है।

## 219. शंका :- "दण्ड देते समय वाणी में क्रोध लाना पड़े तो लाएँ, किन्तु मन में क्रोध न लाएँ"-ऐसा करना अहिंसा है, ऐसा आपने बतलाया, किन्तु ये असत्य है, क्योंकि मन और वचन की एकरूपता नहीं रही?

☯ **समाधान-** यह तो सत्य है कि एक व्यक्ति के मन में आ गया कि मैं फलां पड़ोसी की टांग तोड़ दँगा और वाणी से भी उसने अपने दोस्त को बोल दिया कि इस पड़ोसी की टांग तोड़ दँगा और शरीर से वह उसकी टांग तोड़ दे, तो तीनों में एकरूपता हो गई। तीनों में एकरूपता होते हुए भी यह अहिंसा नहीं है, यह हिंसा है।

● सत्य का यह अर्थ नहीं है कि मात्र तीनों में एकरुपता हो। मात्र एकरुपता होना, सत्य नहीं कहलाता। उसका प्रयोजन अहिंसा होना चाहिए। अहिंसा आदि 5 यम और शौच आदि 5 नियम हैं।

● अहिंसा के संबंध में व्यास भाष्य में लिखा है- उत्तरे च यमनियमास्तन्मूलाः तत्सिद्धिपरतयैव प्रतिपाद्यन्ते। अर्थात् बाकी के नौ यम-नियम



अहिंसा मूलक हैं। उनका प्रयोग इस ढंग से करना है, कि उनसे अहिंसा की रक्षा होनी चाहिए। हिंसा नहीं होनी चाहिए। अहिंसा का पालन करना हमारा मुख्य प्रयोजन है। अहिंसा का व्यवहार करने के लिए यदि हमको मन और वाणी में कुछ अंतर भी करना पड़े तो कर सकते हैं। प्रयोजन अगर हमारा अहिंसा करना है, दूसरों को धोखा देना नहीं है। जब दूसरे को धोखा दे रहे हैं, तो वो हिंसा और असत्य होता है।

● बच्चे ने जैसे- गड़बड़ कर दी। उसे बार-बार समझाया, लेकिन नहीं मानता। अब उसको ठीक करना है तो हम ऊपर से तो डाँट लगायेंगे, पर मन में उसके प्रति प्रेम-भाव बनाये रखेंगे। अगर मन में प्रेम नहीं है और मार-पीट देंगे, तो ज्यादा पीट देंगे, अन्याय कर देंगे। उसका हाथ-पाँव टूट जाएगा, तो जीवन भर के लिए विकलांग हो जाएगा। ऐसा नहीं करना है। यदि हम ऊपर से डाँटते नहीं, तो वो सुधरेगा भी नहीं। इस सुधार के लिए ऊपर-ऊपर से डाँटना भी है। पर मन में प्रेम-भाव रखना है। इसका नाम अहिंसा है।

● यहां पर दण्ड का प्रयोजन है-सुधार करना। अपना गुस्सा ठंडा करना बिलकुल नहीं। दण्ड इसलिए दिया जाता है, कि बस अपराधी का सुधार हो जाए। न्यायाधीश महोदय कोर्ट में बैठकर के मुकद्मे सुनते हैं, और फिर अपराधियों को दण्ड देते हैं। छः मास की जेल, एक वर्ष की जेल, दो वर्ष की जेल और किसी को फांसी तक भी देते हैं। क्यों जी, क्या जज साहब अपना गुस्सा ठंडा करने के लिए फांसी देते है? वो तो अपराधी केस सुधार के लिए दण्ड देते हैं। ऐसे ही माता-पिता के मन में बच्चे का हित करना ही है। वो मन में हित की भावना रखें, और ऊपर से डाँट लगाएं, ऐसा शास्त्रों में विधान हैं।

## 220. शंका :- आपने कहा था कि ईश्वर का रंग, रुप आकार कुछ नहीं है। तो ध्यान करते समय निराकार ईश्वर का ध्यान कैसे करें?

☯ **समाधान-** ध्यान करने के लिए ईश्वर की आकृति आवश्यक नहीं है, बिना आकृति के भी ध्यान हो सकता है। आप लोग सुख का ध्यान करते हैं कि सुख मिलना चाहिए। सुख का ध्यान करते हैं न, तो क्या सुख की आकृति बनाकर ध्यान करते हैं या बिना आकृति बनाए? हम बिना आकृति बनाए ध्यान करते हैं और दुःख का भी ध्यान करते हैं, कि 'हे भगवान दुःख न आ जाए।' रोज ध्यान करते हैं, लेकिन दुःख की कोई आकृति नहीं बनाते। इसलिए ध्यान करने के लिए आकृति बनाना आवश्यक नहीं है।

पृथ्वी के अन्दर गुरूत्वाकर्षण (ग्रबिटेशन फोर्स) की कोई आकृति है क्या? उसकी शक्ल, कोई रूप, रंग, कलर, कुछ नहीं है। फिर भी देखो निराकार स्वरुप में उसको लोग पढ़ते भी हैं, पढ़ाते भी हैं, समझाते भी हैं और सारे व्यवहार भी चल रहे हैं। कोई भी साइंटिस्ट (वैज्ञानिक) यह नहीं कहता, कि ग्रेविटेश्न फोर्स की कोई पीली आकृति है, लाल आकृति है या किस रंग की है? और सब मानते हैं, पढ़ते हैं, पढ़ाते भी हैं। ऐसी पता नहीं कितनी चीजे हैं, जिनका कोई रूप, रंग, आकृति नहीं है, फिर भी उनको सब स्वीकार करते हैं। उनको मानते हैं उनके आधार पर सारा व्यवहार भी चलता है।

एक्स-रे नहीं दिखती, अल्फा-रे नहीं दिखती, बीटा-रे नहीं दिखती, गामा रेज नहीं दिखती, ग्रेविटेशन फोर्स नहीं दिखती, इनफ्रारेड लाईट नहीं दिखती, अल्ट्रासाउण्ड नहीं दिखती, पता नहीं कितनी चीजें हैं, जो नहीं दिखती। रेडियो और टेलीविजन का प्रसारण हो रहा है कि नहीं ? यहाँ उनकी किरणे हैं कि नहीं? जो सारे चैनल चल रहे, इस समय भी तो चल रहे हैं न। तो यहाँ पर उनकी सारी किरणें हैं, पर ये नहीं दिखतीं। ऐसी बहुत सारी चीजें हैं, जो होती है, अपना-अपना काम करती है और दिखती एक भी नहीं। और वो सब माननी पड़ती है। ईश्वर भी ऐसा है, कि कोई आकृति नहीं है। बिना आकृति के ही उसका ध्यान करेंगे, धीरे-धीरे अभ्यास करेंगे हो जाएगा ।



## 221. शंका :- हर नया कर्म करते समय मन में पहले शंका उत्पन्न होती है और उसके साथ बाद में भय भी उत्पन्न होता है। ऐसा क्यों?

☯ **समाधान-** कोई भी नया काम करते हैं तो मन में शंका उत्पन्न होती है, कि-यह ठीक है या गलत। और भय भी लगता है, कि करुँ या न करुँ। अर्थात् सफलता मिलेगी या नहीं ।

- इसका कारण यह है, कि कर्मों के संबंध में हमारी जानकारी कम है। अच्छे से पता नहीं रहता, कि यह काम ठीक है या गलत है। इसलिए हमको शंका होती है, कि करुँ या न करुँ। अथवा हमको जानकारी भी है, कि यह काम ठीक है। और फिर भी हमको शंका होती है। इसका कारण यह हो सकता है, कि आत्मविश्वास की कमी है। हमको अपने पर ही शंका है-पता नहीं कर पाऊँगा या नहीं कर पाऊँगा? फेल तो नहीं हो जाऊँगा? इन दो कारणों को दूर कर दें। यह काम करना ही है, यह काम ठीक है, इसकी जानकारी वेद आदि ग्रंथों से होगी। ईश्वर का बताया हुआ वेद, वही हमारा असली संविधान है। वहाँ से पता लगा लेंगे, कि बात सही है या गलत। इससे आपकी शंका दूर हो जाएगी।

- और दूसरा, अपने अन्दर आत्मविश्वास पैदा कीजिए, कान्फीडेंस लाइए, कि-यह काम ठीक है, मेरी क्षमता के अनुरूप है, मैं यह कर सकता हूँ, मुझमें इतनी क्षमता है। भगवान ने मुझे बहुत शक्ति दी है। बहुत विद्या दी है, बुद्धि दी है, इसलिए कर सकता हूँ । तो आप खुद करेंगे। न कोई शंका होगी, न कोई भय लगेगा, कुछ नहीं होगा।

- काम गलत हो, तो डिसीजन (निर्णय) ले लीजिए, कि नहीं करना। यह कानून के विरूद्ध है। करूंगा तो दण्ड मिलेगा। बस सारी शंका, भय खत्म।

**222. शंका :- योग में मन के सभी विचारों को पूरी तरह से नहीं रोक पाते हैं तो क्या उन विचारों को रोककर दूसरी ओर लगाना है। मार्गदर्शन कीजिए?**

☯ **समाधान-** जी हाँ योगाभ्यास में मन के सारे विचारों को नहीं रोकना है। कुछ विचार रोक दनते हैं, कुछ चालू रखने हैं । संसार के विचारों को बंद कर देना है और ईश्वर के विचारों को चालू रखना है। सारे विचारों को बिल्कुल बंद कर दें, विचारशून्य हो जाएँ। यह शुरू में बहुत कठिन है। सांसारिक विचारों को बंद कर दीजिए। खाना-पीना, घूमना-फिरना, शापिंग वगैरेह के सारे विचार बंद। ईश्वर के विचार को मन में चालू रखिए। तो इसका नाम-योग है। तो यह कर सकते हैं। है तो यह भी कठिन, लेकिन अभ्यास करेंगे तो यह हो जाएगा।

**223. शंका :- ऐसा हम सुनते हैं, कि- सत्य आचरण करने वालों से ईश्वर प्रसन्न होता है। किन्तु देखा गया है कि असामाजिक तत्त्व, असत्य आचरण करने वाले लोग ज्यादा सुखी हैं। आध्यात्मिक सत्य आचरण करने वाले लोगों को कष्ट अधिक सहन करना पड़ता है। ऐसे समय में ईश्वर के अस्तित्त्व पर संदेह हो जाता है। मोक्ष मिलेगा, जब मिलेगा, तब मिलेगा। लेकिन आज तो भगवान के न्याय कार्य के ऊपर से विश्वास उठ जाता है। कृपया इस स्थिति पर मार्गदर्शन करें?**

☯ **समाधान-** हम देखते हैं कि सच्चा आदमी, ईमानदार आदमी दुनिया में ज्यादा मार खा रहा है। उसको धन भी कम मिलता है, सम्मान भी कम मिलता है,। गालियां भी पड़ती है, झूठे आरोप भी लगते हैं। और ऑफिस में लोग उसको परेशान भी खूब करते हैं। गंदे व्यापार में भी उसकी पिटाई ज्यादा होती है। हम यह भी देखते हैं, कि जो बेईमान है, छली-कपटी,



धोखेबाज, चालाक आदमी है, वो दूसरों से छीन-झपट के खा जाता है। और वो खूब पैसे वाला, संपन्न दिखता है, सुखी दिखता है। तो ऐसी स्थिति में ईश्वर के अस्तित्त्व पर शंका तो होती है।

● उसका समाधान यह है, कि एक बार तो मार खानी पड़ेगी। चाहे इस जन्म में खाओ या अगले जन्म में खाओ। इस जन्म में हम मनुष्य बनकर इन संसार के लोगों की मार खा लेंगे। अगर ईमानदारी से चलेंगे, तो संसार के लोगों की मार खायेंगे। पर ईश्वर की मार से बच जायेंगे। आगे जन्म बढ़िया हो जायेगा। यदि बेईमानी करेंगे, छल-कपट करेंगे, धोखेबाजी करेंगे तो लोगों से शायद कम मार खायेंगे, लेकिन फिर आगे चलकर ईश्वर की मार खानी पड़ेगी। हमें सूअर, गधा, कुत्ता, बिल्ली बनना पड़ेगा ।

● अब आप सोच लीजिए, कि दोनों में से कौन सी मार खानी है। कोई एक तो खानी पड़ेगी। आप ईमानदारी से चलकर लोगों की मार खा लें, या बेईमानी करके ईश्वर की मार खा लें। विचारणीय यह है कि कौन सी मार सस्ती है।

● विचारेंगे तो पता चलेगा कि - लोगों की मार खानी सस्ती है। इसीलिए ईमानदारी से चलना चाहिए। लोग थोड़ा परेशान करेंगे। उसको सहन करने के तीन शब्द आपको दे दिये- कोई बात नहीं। इससे आपको शक्ति मिलेगी और आप लोगों की मार खा लेंगे, आसानी से सह लेंगे। पर इसके परिणाम स्वरुप आपका अगला जन्म अच्छा होगा। आगे अच्छे मनुष्य बनेंगे और ऐसे पुरुषार्थ कर-कर के मोक्ष भी हो जायेगा। इसलिए ईमानदारी से चलना ज्यादा अच्छा है।

● जो बेईमानी करते हैं, वो बड़े सुखी दिखते हैं। वो केवल सुखी दिखते हैं, लेकिन सुखी हैं नहीं सुखी। ऊपर-ऊपर से सुखी दिखते हैं केवल। हम बड़े-बड़े करोड़ पति, अरब पति, सेठों के यहां पर भी जाते हैं। और वो स्वयं हाथ जोड़कर के बोलते हैं, कि महाराज जी। आप बहुत सुखी हो, हम बहुत दुखी हैं।' तो वो सुखी केवल बाहर से दिखते हैं। अंदर से बेचारे बहुत दुःखी हैं। उनके मन में हमारे प्रति श्रद्धा है, इसलिए अपने दिल की बात वो सबको नहीं बताते, हमको बताते है। वे आपको नहीं बतायेंगे। कुछ पूर्वजन्म के भी कर्म है, इस जन्म के भी है, दोनों मिलजुल कर के वो इतने संपन्न हो जाते हैं। परन्तु वे पैसे के कारण बहुत सुखी नहीं हैं। आपको केवल सुखी दिखते हैं।

● सुख तो अंदर की (मन की) चीज है, बाहर की चीज नहीं है। बाहर तो आपको मोटर-गाड़ी दिखती है, धन दिखता है, भवन दिखता है,

सोना-चांदी दिखता है। बाहर की चीजें अच्छी-अच्छी चमकीली दिखती हैं। उन चीजों से कोई सुख नहीं होता है।

● देखिये, हम जंगल में रहते हैं, यह मकान भी हमारा नहीं है। यह संसार वालों का है। हम तो यहां मेहमान के तौर पर रहते हैं। हमारे पास कुछ नहीं है। कोई बैंक-बैलेंस नहीं, कोई व्यक्तिगत संपत्ति नहीं। और आप बताइये, हम कितने सुखी हैं। खूब आनंद से रहते हैं, विद्या पढ़ते हैं, योगाभ्यास करते हैं, समाज की सेवा करते हैं, निष्काम भाव से करते हैं, खूब भगवान हमको सुख देता है। जो भी संपत्ति है, सब समाज की है। और भगवान की है और फिर भी हम बहुत सुखी हैं। उनके पास खूब संपत्ति है, फिर भी बेचारे दुःखी हैं। सिद्धांत की बात यह है कि-केवल संपत्ति होने से कोई सुखी नहीं होता। सुखी होता है-विद्या से, सत्संग से, वैराग्य से, आचरण से। इन चीजों से व्यक्ति सुखी होता है। तो वो लोग सुखी जरूर दिखते हैं, हैं नहीं।

● एक बात इसमें आई है, कि कोई अच्छा ईमानदार आदमी दुखी होता है तो ईश्वर के न्यायकारी होने पर शंका होती है। इसका उत्तर यह है, कि जो अच्छे लोग मेहनत और ईमानदारी से काम कर रहे हैं, उनको जो दुःख भोगने पड़े रहे हैं, वो दुख उनको ईश्वर दे रहा है या समाज के लोग दे रहे हैं। समाज के लोग। तो फिर समाज के लोग अन्यायकारी हुये, ईश्वर कहां अन्यायकारी हुआ। ईश्वर पर शंका क्यों? ईश्वर ने थोड़े ही किया अन्याय। वो अन्याय तो समाज के लोगों ने किया। उसका दण्ड उनको मिलेगा। ईश्वर तो पूर्ण न्यायकारी है। वो तो जब फल देता है, ठीक न्याय से ही देता है। अन्याय का जो रूप दिख रहा है, यह तो ईश्वर का किया हुआ है ही नहीं। फिर ईश्वर पर हम क्यों शंका करें। इसीलिए ईश्वर पर शंका नहीं करनी चाहिए। संसार के प्राणियों को देखिये, पता चल जाता है। ईश्वर ने कैसा बढ़िया न्याय किया। जो अच्छे काम करते हैं, उनको मनुष्य बनाता है। और जो बुरे काम करते हैं, उनको कौआ, कबूतर, गिलहरी, सूअर, बंदर इत्यादि बना देता है।



**224. शंका- लोग कहते हैं कि आत्मा ही परमात्मा है। और वही लोग कहते हैं, कि ईश्वर एक है। तो जब ईश्वर एक है, तो आत्मा में कैसे आ सकता है? आत्मा तो अनेक हैं। तो आत्मा, परमात्मा कैसे हैं, क्या परमात्मा खंडित-खंडित है?**

☯ **समाधान-** आत्मा और परमात्मा एक नहीं है। आत्मा अलग चीज है, परमात्मा अलग चीज है। परमात्मा एक है, और आत्मायें तो अनेक हैं, असंख्य हैं। हम तो गिन भी नहीं सकते हैं। ईश्वर तो गिन सकता है, कि कितनी आत्मायें है । आत्मा का टोटल नम्बर (कुल संख्या) ईश्वर को पता है। हमको नहीं पता है। आत्माओं की इतनी अधिक संख्या है, कि हम दिमाग लगायेंगे, तो भी फैल हो जायेंगे। हम कल्पना भी नहीं कर सकते।

● ईश्वर और आत्मा दोनों अलग-अलग चीजें है, दोनों में अंतर है। कैसे अंतर है? इलेक्ट्रान और प्रोटॉन में अंतर है या नहीं। है यह कैसे पता चला? उनकी प्रॉपर्टीज (गुणधर्म) से। इलेक्ट्रान में निगेटिव चार्ज है, और प्रोटॉन में पोजिटिव चार्ज है। उसकी प्रोपर्टीज से पता लगता है, कि इलेक्ट्रान अलग चीज है, प्रोटॉन अलग चीज है। इसी तरह से आत्मा और ईश्वर इन दोनों की प्रॉपर्टीज भी अलग-अलग हैं। इनकी प्रोपर्टीज से पता लगता है कि ईश्वर अलग है, आत्मा अलग है। क्या अंतर हैं इनकी प्रॉर्टीज में।

● सोचिये, क्या ईश्वर कभी दुःखी होता है ? नहीं और आत्मा तो रोज दुःखी रहता है। इससे पता लगा दोनों अलग-अलग हैं। ईश्वर सर्वव्यापक है, क्या जीवात्मा सर्वव्यापक है? नहीं। जीवात्मा एक स्थान पर रहता है। ईश्वर को सब कुछ मालूम है, क्या जीवात्मा को सब कुछ मालूम है? नहीं मालूम। जीवात्मा घोटाले करता है, क्या ईश्वर भी घोटाले करता है। यहां तो रोज अखबारों में घोटाले पढ़ते हैं। कोई चार सौ करोड़ खा गया, कोई नौ सौ करोड़ खा गया, कोई पन्द्रह हजार करोड़ खा गया। इसलिए जब दोनों की प्रॉर्टीज अलग-अलग है, तो दोनों चीजें अलग-अलग है। ईश्वर अलग है, आत्मा अलग है।

● ईश्वर एक है, और वो अखंड तत्त्व है। वो टुकड़े-टुकड़े नहीं है। जीवात्माएं अलग-अलग हैं। एक-एक आत्मायें भी स्वतंत्रता पूर्वक अखंड है। आत्मा भी कोई टुकड़ों (पार्टीकल्स) का कॉमबीनेशन नहीं है, खंडों का समुदाय नहीं है। वो भी एक तत्त्व है। लेकिन आत्मा बहुत छोटा है, और ईश्वर बहुत बड़ा है। ईश्वर पूरे ब्रह्माण्ड में और उससे भी बाहर, बहुत दूर-दूर तक फैला हुआ है। इस प्रकार दोनों अलग-अलग है।

**225. शंका :- एक समय में एक ही प्रकार का प्राणायाम करना चाहिए। जैसे बाह्य प्राणायाम या आभ्यन्तर-प्राणायाम। दो या तीन प्रकार के प्राणायाम एक साथ क्यों नहीं करना चाहिए। क्या ऐसा करने से कोई हानि है?**

☯ **समाधान-** हाँ ऐसा करने से हानि हो सकती है। एक समय में एक ही प्रकार का प्राणायाम करना चाहिए। यदि आपने बाह्य प्राणायाम किया, तो केवल बाह्य प्राणायाम ही करें। दो, तीन, चार, पांच, सात जितने भी करें, बाह्य प्राणायाम ही करें। फिर शाम को उपासना में आप दूसरा बदल सकते हैं। शाम को दो, तीन, चार, पांच अभ्यांतर प्राणायाम कर लें। एक ही समय की उपासना में दो बाह्य कर लिए, तीन आभ्यन्तर कर लिए ऐसा न करें।

**226. शंका :- मन एक जड़ पदार्थ है । तो मन, शरीर में किस जगह पर रहता है, और मन को कैसे पकड़ा जाए?**

☯ **समाधान-** रात्रि में जो हम शयनकालीन मंत्र पढ़ते हैं, ..... (30.04) उन मंत्रों में एक शब्द आता है हृत्प्रतिष्ठम् । अंतिम छठे मंत्र में आता है न। ..................तो उससे पता लगता है, कि मन, हृदय में रहता है। वो विद्वान लोग कहते हैं, कि हृदय दो तरह का है। एक छाती में है, एक सर में है। तो अपने चिंतन से, व्यवहार से, सामान्य स्वभाव से हमको ऐसा लगता है कि मन मस्तिष्क वाले हृदय में रहना चाहिए। क्यों रहना चाहिए? मन का काम है- संकल्प-विकल्प, विचार करना। जो हम विचार करते हैं, वो तो मस्तिष्क से ही करते हैं। मन का जो कार्य है विचार करना। विचार करने में जो स्थूल शरीर का भाग है, वो ब्रेन (दिमाग) ही है। इसी से हम विचार करते हैं। आज की मेडीकल साइंस भी यही कहती है। इससे लगता है कि मन-मस्तिष्क में रहना चाहिए।

अगला प्रश्न है - उसको पकड़े कैसे? आंख बंद कर के बैठो और अपने मन के विचारों को पकड़ो। मेरे मन में कौन सा विचार आ रहा है?



वस्तुतः आ नहीं रहा है, हम ही ला रहे हैं। हम कौन सा विचार ला रहे हैं। हम खाने-पीने का विचार ला रहे हैं, घूमने-फिरने का विचार ला रहे हैं, उस विचार को पकड़ लीजिए, बस मन पकड़ में आ गया। गाय के गले में रस्सी बंधी है। अगर गले की रस्सी पकड़ में आ जाए, तो गाय पकड़ में आ गई न। मन का काम क्या है-विचार करना। बाल्टी की तरह पकड़ में नहीं आयेगा वो। विचारों से ही पकड़ में आयेगा। विचारों को पकड़िये, मन आ गया हाथ में।

**227. शंका :- इस जन्म में मांस और शराब बुरा समझते हुऐ हम नहीं खाते हैं या इन्हें बुरा मानकर खाना छोड़ दिया है। अगले जन्म में खाना-पीना नहीं चाहते, क्या ऐसा होगा?**

☯ **समाधान-** हाँ बिल्कुल हो जाएगा, आप इस जन्म में नहीं खाते और संकल्प भी करते हैं कि यह बहुत बुरी चीज है, हम आगे भी नहीं खायेंगे। तो अगले जन्म में आप नहीं खायेंगे। आपके खाने-पीने के संस्कार बनेंगे ही नहीं। और जो पहले कभी थोड़ा-बहुत खाया भी हो, तो अब उसका आपने प्रायश्चित् कर लिया, और पक्का संकल्प कर लिया कि जो खा लिया, सो खा लिया, वो तो गलती हो गई। अब ऐसी गलती आगे नहीं करेंगे। तो आगे योगदर्शन में एक शब्द लिखा है, दग्धबीज करना'-जिस कार्य को दोबारा करने की इच्छा कभी भी न हो, उसको बोलते हैं-दग्धबीज। तो इस जन्म में तो शायद आप नहीं खायेंगे। बस बात खत्म हो गई। आपको कोई जबर्दस्ती, खिलाये तो भी नहीं खायेंगे। संस्कार अभी तो दग्धबीज जैसा ही हो गया। और यदि बिल्कुल कभी भी इच्छा नहीं होगी खाने की, तो इस कारण से संस्कार दग्धबीज हो गया।

## 228. शंका- हमारे देश में मूर्ति-पूजा कब से शुरू हुई? हम यदि मूर्ति-पूजा नहीं करते है लेकिन साथ के अन्य लोग कर रहे हैं, तो उनके साथ कैसे रहें?

☯ **समाधान-** आप रेल यात्रा करते हैं, बस में चला करते हैं। जब आपके पड़ोस में बैठे लोग बीड़ी पीते हैं, तब क्या आप लाठी उठा लेते हैं? तब भी उनके साथ बैठे रहते हैं न। उनके बीडी, सिगरेट पीने को सहन करते हैं। और उनको समझाते हैं, कि भई बीड़ी मत पिओ। सामने नो स्मोकिंग लिखा है न। उनको बस समझा सकते हैं, लेकिन लाठी थोड़े मारेंगे। कुछ लोग समझदार होते हैं, मान लेते हैं। कुछ लोग अड़ियल होते हैं, वे नहीं मानते हैं। तब हम मुँह पर रूमाल डाल लेते हैं।

- संसार में बहुत तरह के लोग हैं। कोई मूर्ति पूजा करता है, कोई नास्तिक होता है, कोई झूठ बोलता है। हम उसको प्रेम से समझाऐंगे। समझ जाएगा, तो ठीक है। और नहीं समझेगा, तो अपनी आँखें बंद कर लेंगे।

- सवाल है कि मूर्ति पूजक हमारा लाइफ- पार्टनर ही हो, तब उसके साथ कैसे रहें? उसको भी आप समझाएँ। अगर वो मानता हो, तो बहुत अच्छा। और नहीं मानता हो, तो जब वो मूर्ति पूजा करें, तब आप दूसरी तरफ मुंह करके अपना ध्यान कर लेना। दोनों मिलकर खाऐंगे, एक ही घर में रहेंगे। प्रेम से समझाएँगे, तो कभी न कभी उसकी समझ में आएगा। समय ज्यादा लग सकता है, पर समझ में आएगा। इसलिए झगड़ा नहीं करना। हमारा काम प्रेम से समझाना है, उनसे झगड़ा करना नहीं। उनको समझ में आए तो ठीक, न समझ में आए, तो कोई बात नहीं।

- अगर प्रेम से समझाऐंगे, तो आज नहीं तो कुछ साल में, कभी न कभी उनको समझ में आ जाएगा। झगड़ा करेंगे, तो वह पचास साल में भी नहीं समझेगा। और आपका दुश्मन हो जाएगा। प्रेम से अगर उनको समझ में आता है, तो ठीक है। नहीं आता तो छोड़ दीजिए। लेकिन रहेंगे तो साथ में ही न उनके। वो भी रोटी खाते हैं, हम भी रोटी खाते हैं।

- मूर्ति पूजा जैनियों से शुरू हुई। और जैनियों का समय आज से लगभग चार हजार वर्ष पहले है। जैनियों ने शुरू की, फिर बौद्धों ने शुरू की, बौद्ध पैंतीस सौ वर्ष पहले हुये। तो लगभग साढ़े तीन, चार हजार वर्ष से भारत में मूर्ति पूजा शुरू हुई। और उनकी देखा-देखी अपने आर्य लोगों ने भी शुरू कर दी। उन्होंने अपनी देवी-देवताओं की, महापुरूषों की मूर्तियाँ



बनाना शुरू कीं और पूजा शुरू कर दी। महाभारत से पहले धरती पर भारत में और विदेशों में कोई मूर्ति पूजा (बुतपरस्ती) नहीं थी।

- श्रीकृष्ण जी तो वेद के विद्वान थे। वे गुरूकुल में पढ़ने संदीपनी गुरू जी के पास गये थे। गीता में क्या लिखा हैः- 'ईश्वरः सर्वभूतानां हृदयऽर्जुनतिष्ठति', हे अर्जुन! ईश्वर तो सब प्राणियों के हृदय में रहता है। 'तमेव शरणं गच्छ', उसी की शरण में जा।' यहाँ तो श्री कृष्ण जी कितनी अच्छी बात कह रहे हैं। ईश्वर सर्वव्यापक है, अर्जुन तू उसकी शरण में जा। यह बात बिल्कुल ठीक है। वेद के अनुकूल है। श्रीकृष्ण जी महाराज की ऐसी बात तो माननी चाहिये। **भगवान कभी आता-जाता नहीं। वह सर्वव्यापक है। कहाँ से आएगा और कहाँ जाएगा?**

- वेद ईश्वर का वचन है, और ईश्वर सर्वज्ञ है। सर्वज्ञ के वचन में कोई भूल नहीं है, कोई भ्रॉंति नही है, कोई संशय नहीं है, कोई गड़बड़ नहीं है। चाहे कोई भी हो, परमात्मा से बड़ा तो कोई भी मनुष्य नहीं है।

- यजुर्वेद के बत्तीसवें अध्याय में तीसरा मंत्र लिखा है - 'न तस्ये प्रतिमा अस्ति'। ईश्वर की कोई मूर्ति नहीं है। ईश्वर कभी शरीर धारण नहीं करता।

- बहुत से लोग इसका अर्थ यह लेते हैं, कि जब-जब धर्म की हानि होती है, अधर्म की वृद्धि होती है, तब-तब भगवान अवतार लेता है। तब जो भगवान का दर्शन करते हैं, उनकी मुक्ति हो जाती है। क्योंकि भगवान के दर्शन से ही मुक्ति होती है। अगर इसका यह ही अर्थ है, तब तो भगवान के दर्शन करने का बड़ा सरल उपाय है। क्या उपाय है? **खूब पाप करो, खूब अधर्म करो ताकि जल्दी से जल्दी भगवान आयें और उनका दर्शन हो और हमारी मुक्ति हो जाए।** क्या ये बात ठीक है? गलत है। पाप करने से कभी भी मनुष्य की मुक्ति नहीं हो सकती। 'पाप करने से मुक्ति होने' की बात को कोई भी बुद्धिमान् व्यक्ति नहीं मानेगा। इसलिए **अधर्म की वृद्धि होने पर भगवान नहीं आता**।

- गीता के अंदर बहुत सारी अच्छी बातें है। परन्तु बहुत सी बातें इसमें गलत मिला दी गई हैं और उसकी परख हर व्यक्ति को नहीं है। सोने में कितनी मिलावट है, इसको हर व्यक्ति नहीं पहचान सकता। कौन पहचान सकता है? सुनार ही पहचान सकता है, कि इसमें कितनी खोट है, कितनी मिलावट है। **शास्त्रों में भी बहुत सी मिलावट है। उसको हर व्यक्ति नहीं पकड़ सकता।** जो उस विषय में अधिकारी है, वो ही पकड़ सकता है।

● आपको आश्चर्य की बात बताऊँ, दसवाँ और ग्यारहवाँ अध्याय गीता का, जिसमें भगवान का विराट स्वरूप बतलाया है- मैं वेदों में सामवेद हूँ, फूलों में कमल का फूल हूँ, और सितारों में फलाना हूँ, ऋषियों में फलाना अगस्त हूँ, और ये और वो, जो भी विस्तार से लिखा है। इसी विराट स्वरूप में दसवें अध्याय के छत्तीसवें श्लोक में लिखा है कि- 'द्यूतं छलयताम् अस्मि' अर्थात् मैं छल कपट की विद्या में जुआ हूँ।' अब गीता में तो लिखा है कि, भगवान छली-कपटी हैं आप मानेंगे, भगवान छली-कपटी है! या तो भगवान को छली-कपटी मानो, या कहो कि गीता में मिलावट है। बोलो क्या मानेंगे? मिलावट। बस हो गई बात खत्म। तो ऐसी-ऐसी गलत बातें उसमें डाल रखीं हैं। उनको आप हटा दीजिये। गीता में जितनी सही बात है, वो मान लीजिये।

## 229. शंका :- व्याप्य-व्यापक संबंध का अर्थ समझने में आया। पर उसकी अनुभूति नहीं होती। इसके लिए क्या करना चाहिए?

☯ **समाधान-** इसके लिए अभ्यास करना चाहिए। रोज अभ्यास कीजिए। रोज ऐसे सोचिए जैसे आज हम यहां बैठे हैं। आपके आस-पास चारों तरफ हवा है। आप सोच सकते हैं न। क्योंकि हवा के साथ रहते हुये बहुत दिन हो गये और इसके बारे में बीस बार, पचास बार हमने सोचा भी है कि हवा हमारे चारों तरफ है। तो हवा हमारे चारों तरफ है, यह सोचना सरल है। इसका हमने बहुत बार अभ्यास किया है। 'ईश्वर भी, हमारे चारों तरफ है, हमारे आस-पास है, जैसे हवा है।' हमने इस बात का अभ्यास कम किया। अब इस बात का अभ्यास करें।

जैसे वायु हमारे चारों तरफ है, हमारे अंदर भी है, बाहर भी है, रोज सांस लेते हैं, हर समय लेते हैं। वायु अंदर भी जाती रहती है, बाहर भी आती रहती है। चारों तरफ वायु फैली हुई है। ऐसे ही ईश्वर के बारे में भी अभ्यास करें। 'ईश्वर भी हमारे अंदर भी है और बाहर भी है। चारों तरफ फैला हुआ है ईश्वर। इसका रोज अभ्यास करेंगे। तो दो, चार, छः महीने में



आपको थोड़ा-थोड़ा अनुभव होने लगेगा, कि हाँ ईश्वर हमारे अंदर-बाहर, आस-पास, ऊपर-नीचे, दांये-बांये है,' सब जगह मौजूद है। जैसे वायु सब जगह है, जैसे आकाश सब जगह है। ऐसे ही ईश्वर का भी धीरे-धीरे अभ्यास होने से उसकी सर्वव्यापकता का या ईश्वर के साथ हमारे व्याप्यय-व्यापक संबंध का अनुभव होने लगेगा।

## 230. शंका :- वास्तविक मृत्यु ईश्वर द्वारा लिखी जाती है, जो कि सौ वर्ष से कम नहीं है। क्या इससे कम जीवन देकर ईश्वर जीव को संसार में नहीं भेजता?

☯ **समाधान-** हाँ इससे कम जीवन देकर भी भेजता है। कर्मानुसार ईश्वर आयु देता है । पहले लोग अच्छे काम करते थे, खान-पान ठीक था, व्यायाम भी ठीक था, ब्रम्हचर्य का पालन भी करते थे, दिनचर्या का पालन भी करते थे आदि आदि। लोग आयु बढ़ाने वाले कर्मों का आचरण करते थे तो भगवान सौ वर्ष की आयु देकर भेजता था। अब वो सारा कुछ बदल गया। खान-पान बिगड़ गया, जलवायु बिगड़ गया, दिनचर्या बिगड़ गई, ब्रह्मचर्य का पालन भी नहीं रहा। और भी कई चीजें बिगड़ गई। इसलिए भगवान अब सौ वर्ष की आयु देकर नहीं भेजता। किसी-किसी को देता है। जिससे के जैसे कर्म होते हैं, उसको वैसी आयु देता है, कम भी देकर भेजता है। पर जितनी आयु देकर भेजता है, उसकी भी गारंटी नहीं है, कि व्यक्ति उतने दिन जी लेगा। तब जी सकता है, जबकि वह दुर्घटनाओं से बचता रहे। एक्सीडेंट होता है, मर जाते हैं, पैदा होते ही मरते हैं, दो साल के भी मरते हैं। उनकी सुरक्षा-देखभाल ठीक से नहीं हो पायी। इंफेक्शन हो गया, मर गये। एक की भूल के कारण दूसरे को नुकसान होता है। हम सड़क पर चलते हैं, ठीक-ठाक चलते हैं। पीछे से ट्रक, कार वाला आकर के हमको ठोकता है। उसकी गलती से हमको नुकसान होता है। ऐसे ही डॉक्टर की भूल से, नर्स की भूल से, मां-बाप की भूल से, बच्चे को नुकसान हो सकता है। उसकी मृत्यु हो सकती है, हाथ-पांव, टेढ़े-मेढ़े हो सकते है, कुछ भी हो सकता है।

## 231. शंका- परमात्मा और जीव को पदार्थ क्यों कहा है, जबकि ये दोनों चेतन स्वरूप हैं, जड़ नहीं?

☯ **समाधान-** आजकल के स्कूल-कॉलेज में चार तरह का द्रव्य पढ़ाया जाता है- ठोस, द्रव, गैस और प्लाजमा। सॉलिड, लिक्विड़, गैस और प्लाजमा नामक, ये चार तरह की वस्तुए पढ़ाई जाती हैं। उनका नाम वस्तु है, पदार्थ है, द्रव्य है, चीज है। 'जो स्थान घेरती है,' जिसमें भार रहता है, वह वस्तु कहलाती है।'

● ईश्वर और जीव तो इस परिभाषा में आता ही नहीं। ईश्वर और जीव न तो ठोस है, न द्रव है, न गैस है, न प्लाजमा है । तो उसको वस्तु क्यों कहा, पदार्थ क्यों कहा? तो इस प्रश्न का उत्तर है कि ये जो सालिड, लिक्विड, गैस और प्लाजमा की परिभाषा है, ये केवल भौतिक-विज्ञान की परिभाषा है। ईश्वर और आत्मा भौतिक विज्ञान का विषय ही नहीं है, उसका क्षेत्र (फील्ड) ही नहीं है। वस्तुतः वो जितनी बात जानते हैं, उतनी ही की तो परिभाषा बनायेंगे। जबकि दर्शन और वेद की वस्तु की परिभाषा इससे और व्यापक है।

● दर्शन और वेद की परिभाषा है- 'जिस तत्त्व में कुछ गुण हों अथवा क्रिया भी हो, उसे पदार्थ कहते हैं। पदार्थ, वस्तु, चीज उसका नाम हैं, जिसमें गुण हों, अथवा गुण के साथ-साथ क्रिया भी हो। क्रिया हो या न हो, वो वैकल्पिक (ऑप्शनल) है, लेकिन गुण अवश्य होना चाहिए। उसको द्रव्य या वस्तु कहते हैं।

● अब इस परिभाषा में देखिये कि-ईश्वर में कुछ गुण हैं, या नहीं? हैं न। तो ईश्वर एक वस्तु हो गयी। आत्मा में कुछ गुण हैं या नहीं है। इसलिए आत्मा भी एक वस्तु है। और प्रकृति में तो गुण हैं ही। प्रकृति में रूप, रस, गंध आदि गुण हैं ही। इसलिए प्रकृति भी एक वस्तु है। तो वेदों के अनुसार, ऋषियों के अनुसार तीन वस्तुऐं अनादि हैं- ईश्वर, आत्मा और प्रकृति। इसलिए ईश्वर और आत्मा भी वस्तु हैं।

● इस आधार पर हम यह कह सकते हैं, कि वस्तुएँ दो प्रकार की होती हैं-एक जड़ वस्तुएँ, दूसरी चेतन वस्तुऐं। तीन में से एक जड़ वस्तु हैं 'प्रकृति'। और दो हैं-चेतन वस्तुऐं- 'ईश्वर' और 'आत्मा'। इसलिए इन दोनों को भी हम वस्तु कह सकते हैं, पदार्थ कह सकते हैं, द्रव्य कह सकते हैं, चीज भी कह सकते हैं।



## 232. शंका :- हिंसक प्राणियों साँप, बिच्छु, चींटी, काकरोच आदि के साथ कैसा व्यवहार करें?

☯ **समाधान-** जहां तक संभव हो, इनको न मारें। झाड़ू मारके इनको हटा दो, बाहर कर दो। घर में कौऐ घुसते हैं, कबूतर आते हैं, चिड़िया आती हैं, हम बाहर निकाल देते हैं। चोर आता है, उसको भी बाहर निकाल देते हैं। बिच्छू, साँप आयेगा, उसको भी बाहर निकाल देंगे, मारेंगे नहीं। जहाँ तक हो सके, इन प्राणियों को नहीं मारना चाहिए।

● लोग सांप को देखते ही मारते हैं। अगर उनसे पूछें कि क्यों भाई, क्यों मारते हो? तो जवाब देते हैं - ये साँप काट लेगा। हम अगर उनसे पूछें, कि अभी काटा तो नहीं न। तो फिर क्यों मारते हो? तो वे कहते हैं, कि साहब इसकी संभावना है।' तो इसका जवाब है कि 'संभावना के आधार पर आप किसी को दण्ड दे सकते हैं क्या? न्याय का नियम यह है, कि जब तक कोई अपराध न कर ले, तब तक उसे दण्ड नहीं दिया जा सकता है। हम रेल में चलते हैं, बस में चलते हैं, कितने सारे लागे चलते हैं, तो संभावना तो किसी की भी हो सकती है, कि कोई भी जेब काट सकता है। क्या बिना जेब काटे ऐसे केवल संभावना के आधार पर में सबको पकड़ के जेल के अंदर कर देंगे? ऐसा तो नहीं कर सकते। तो केवल संभावना के आधार पर दंड नहीं दे सकते। जब तक कि वो अपराध न कर लें। '

● अपनी सुरक्षा रखो, खिड़कियों में जाली लगाओ, कौओं, कबूतर, चिड़ियों को मत घुसने दो। मच्छर काटते हैं, मच्छर दानी लगाओ, तो जहाँ तक हो सके, इनको नहीं मारना चाहिए। देखिए, चौबीस साल से हम जंगल में रहते हैं। (हम जंगल में जरूर रहते हैं पर पूरे जंगली नहीं हैं) यहां आस-पास में काफी सांप रहते हैं। और खूब सांप आगे-पीछे, इधर-उधर घूमते रहते हैं। तालाब की तरफ खूब साँप आते हैं। हमने आज तक एक भी सांप नहीं मारा और न साँप ने हमको काटा। हम उनको नहीं छेड़ते, वो हमको नहीं छेड़ते। वो चुपचाप चले जाते हैं। हम अपना चुप-चाप चले जाते हैं, कुछ भी नहीं करते। आप भी ऐसा ही करने का प्रयत्न करें।

● बिल्कुल इमरजेन्सी हो, बहुत मुसीबत आ रही हों, तो मजबूरी में उनको हटा सकते हैं। और मान लो, मारने की बहुत मजबूरी हो, और आपको ऐसा लगता हो कि साँप बिल्कुल आपके ऊपर आक्रमण

करने को तैयार है । और आपको अपनी जान का खतरा है, तो आप भी मार सकते हैं, पर द्वेष के कारण नहीं मारना। अपनी रक्षा के लिए तो मारेंगे तो उसमें थोड़ा दण्ड तो मिलेगा, पर ज्यादा नहीं मिलेगा। द्वेष के कारण मारेंगे तो ज्यादा दण्ड मिलेगा। अपनी रक्षा करने का अधिकार सबको है, इस प्रकार से जहाँ तक संभव हो सके, वहाँ तक किसी को न मारें।

## 233. शंका :- 'वेद' ईश्वर की वाणी है। ईश्वर ने इसके निर्माण में कैसे सहायता की?

☯ **समाधान-** वेद ईश्वर की वाणी है। इसको इस तरह से समझना चाहिए, कि मनुष्य बिना सिखाए नहीं सीखता। बचपन से माता-पिता ने हमकों उठना-बैठना, खाना-पीना, चलना-फिरना, बोलना आदि सब बात सिखाई, तब जाकर हम सीख पाए। फिर स्कूल में गए। अनेक अध्यापकों, शिक्षकों ने हमें पढ़ाया-लिखाया, तब जाकर हमारी बुद्धि का कुछ विकास हुआ।

- एक मनुष्य के बच्चे को जन्म से ही बड़े से कमरे में रख दिया जाए। जिसमें बहुत बड़ी लाइब्रेरी हो, और बहुत बड़ी-बड़ी मशीनें हों, कम्प्यूटर भी हो, सिखाने वाली सारी चीजें हों। और उसको शिक्षक, टीचर कुछ भी न दिया जाये। तो क्या वो सारी लाइब्रेरी की पुस्तकें पढ़कर विद्वान हो जायेगा ? नहीं होगा न। तो इससे पता लगता है, कि जब तक शिक्षक-अध्यापक (टीचर) न मिलें, तब तक व्यक्ति का विकास नहीं होता।

- आप और हम, आज पढ़-लिखकर बुद्धिमान हो गये। हमें बुद्धिमान बनाया, हमारे अध्यापकों ने। हमारे अध्यापकों को बुद्धिमान बनाया उनके अध्यापकों ने। और उनको-उनके अध्यापकों ने। तो पीछे-पीछे चलते जाइये। सबसे पहले जो मनुष्य पैदा हुये, इनको बुद्धिमान किसने बनाया ? उनको भी कोई अध्यापक-शिक्षक चाहिए। उनकी किसने विद्वान बनाया ? ईश्वर ने। तो ईश्वर ने जो पहली पीढ़ी (फर्स्ट जनरेशन) को जो पढ़ा-लिखा



कर विद्वान बनाया, वो ही चारों वेद थे। उन चार वेदों के माध्यम से ईश्वर ने पहले-पहले मनुष्य को पढ़ा करके बुद्धिमान बनाया।

- और फिर ईश्वर ने उनको पढ़ा कर, उनकी ड्यूटी लगा दी कि मैंने आपको पढ़ा दिया अब आप आगे वाली पीढ़ी को पढ़ाओ। फिर वो आगे-आगे गुरू-शिष्य परंपरा से पढ़ना-पढ़ाना चलता रहा, और आज तक हम पढ़ते चले आ रहे हैं। जब तक लोग ऐसे पढ़ते जायेंगे, तब तक लोग बुद्धिमान बनते जायेंगे। और जब पढ़ना-पढ़ाना छोड़ देंगे, फिर जंगलियों की तरह हो जायेंगे, पशुओं की तरह बन जायेंगे। तो ईश्वर ने सबसे पहले चार वेदों का उपदेश दिया। फिर उन्हीं चार वेदों से सब लोग बारी-बारी से पढ़कर बुद्धिमान हुए।

- अब प्रश्न यह रह जाता है, कि ईश्वर ने यह चार वेदों का उपदेश कैसे दिया। उसकी पद्धति क्या है ? इसको समझाते हैं। प्रश्न है - ईश्वर एक है या अनेक ? उत्तर है-एक । अगला प्रश्न है, वह एक ईश्वर एक जगह पर रहता है, या सब जगह पर ? उत्तर है- सब जगह पर। अगर ईश्वर सब जगह रहता है तो हमारे अंदर भी है, बाहर भी है। तो शुरु-शुरु में जो हजारों मनुष्य पैदा हुए थे। उनमें जो बहुत अच्छे सबसे अधिक बुद्धिमान थे, सुपर जीनियस क्लास में चार व्यक्ति धरती पर भगवान ने सिलेक्ट कर लिये (चुन लिये) । उनको हम 'ऋषि' नाम से कहते हैं । ऋषि-सबसे अधिक बुद्धिमान व्यक्ति। वो इतने बुद्धिमान कहां से हो गये थे। वो पिछली सृष्टि के कर्म-फल के अनुसार बुद्धिमान थे, उनके ऐसे अच्छे कर्म थे। तब उन चार व्यक्तियों के मन में एक-एक वेद का उपदेश दिया। इस तरह से ईश्वर ने चार व्यक्तियों को चार वेदों का उपदेश उनके मन में दिया। क्योंकि ईश्वर उनके अंदर भी था और बाहर भी था।

- जब अंदर ही अंदर आपको बोलना हो, अपने मन में ही कोई बातचीत करनी हो, योजना बनानी हो, प्लानिंग करनी हो, तो बिना जबान हिलाये, आप मन-मन में खूब योजना बना सकते हैं। और जब ध्यान में बैठते हैं, तो बिना हिलाये चलाये, बिना जबान चलाये मन्त्रपाठ, अर्थ का विचार कर सकते हैं। तो ईश्वर भी उन चार व्यक्तियों के मन में था। और उनके अंदर बैठे भगवान ने चारों वेदों का उपदेश दे दिया और सारी बात अंदर ही अंदर सिखा दी। उसको न जबान की जरुरत पड़ी, न मुंह की जरुरत पड़ी, न होठ की जरुरत पड़ी। उन ऋषियों के नाम अग्नि, वायु, आदित्य, अंगिरा थे। अग्नि को ऋग्वेद का ज्ञान दिया। वायु को यजुर्वेद का, आदित्य को सामवेद का और अंगिरा को अथर्ववेद का। इस तरह ईश्वर ने सृष्टि के आरंभ में वेद का ज्ञान दिया।

## 234. शंका :- शास्त्रों के आधार पर प्रेम का अर्थ क्या होता है, क्या प्रेम और राग एक ही हैं या उसमें अंतर है?

☯ **समाधान-** प्रेम और राग में अंतर है। प्रेम का अर्थ है, रुचि, आकर्षण। ईश्वर में प्रेम होना चाहिए, ईश्वर में रुचि होनी चाहिये, ईश्वर में आकर्षण होना चाहिए। लेकिन जो राग है, राग में गड़बड़ है।

- राग में क्या गड़बड़ है? राग में आसक्ति (अटैचमेंट) है, वो अटैचमेन्ट अविद्या से पैदा होती है। जो रुचि, जो आकर्षण 'अविद्या' के कारण पैदा होती है, उसको बोलते हैं-'राग'। और जो रुचि, जो आकर्षण 'विद्या' (तत्त्व ज्ञान) से पैदा होती है, उसको बोलते हैं-'प्रेम'।
- प्रेम सबसे करना चाहिए। गाये से, घोड़े से, पशु-पक्षी, मनुष्य, ईश्वर सबसे प्रेम करना चाहिए। प्रेम करने का विधान है। अहिंसा का मतलब है, 'सबसे प्रेमपूर्वक व्यवहार करना।'
- प्रेम सबसे करना चाहिए, पर राग किसी से भी नहीं करना चाहिए। धन से, पुत्र से, परिवार से, संपत्ति से, मोटर-गाड़ी, सोने-चांदी आदि किसी भी चीज से राग नहीं करना चाहिए। राग, दुःख-दायक है। प्रेम, दुख दायक नहीं है। क्योंकि राग 'अविद्या' के कारण उत्पन्न होता है, और प्रेम 'तत्त्व-ज्ञान' के कारण उत्पन्न होता है। इसलिए दोनों में अंतर है।



## 235. शंका:- वेद में विज्ञान है। लेकिन वेद पढ़े बिना कुछ देश या लोग वैज्ञानिक उन्नति कर रहे हैं, तो वेद पढ़ने की वैज्ञानिक दृष्टि से क्या आवश्यकता है?

☯ **समाधान-** वेद की भाषा भी ईश्वर ने बनायी और उसमें व्याकरण के नियम भी साथ में थे। वेद में सारी सत्य विद्याओं का उपदेश है। महर्षि दयानंद जी ने लिखा है, वेद सब सत्य विद्याओं की पुस्तकें हैं। वेद में व्याकरण है, गणित है, भूगोल है, खगोल है, नौका विद्या, विज्ञान विद्या, वायरलेस विद्या, तार विद्या सब है।

- एक पुस्तक है-ऋग्वेदादि, भाष्य भूमिका। इस पुस्तक को पढ़िये? आप को पता लगेगा कि वेदों में कैसी-कैसी विद्या है। सब तरह की सत्य-विद्या वेद में बतायी गयी है। फिर आगे ऋषियों ने एक-एक विद्या को छाँट-छाँट करके अलग-अलग ग्रंथ बना दिये, ताकि लोग आसानी से पढ़ सके, समझ सकें।
- देखिये, ये लोग जो समझ रहे हैं, कि वेद पढ़े बिना ही वैज्ञानिक लोग उन्नति कर रहे हैं, यह भ्रांति है। कोई भी वैज्ञानिक बिना वेद पढ़े विज्ञान की खोज नहीं कर सकता। ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका आदि ग्रंथों में महर्षि जी लिखते हैं, कि संसार में जितना भी सत्य फैला है, वह सब वेदों में से गया है। 'कोई भी व्यक्ति वेद पढ़े बिना विद्वान नहीं हो सकता। अगर ईश्वर ने वेद न बनाये होते और वेदों को पढ़कर मनुष्य विद्वान न हुए होते तो कोई भी व्यक्ति नयी खोज-नया आविष्कार नहीं कर सकता। जैसे-मैंने अभी निवेदन किया। सृष्टि के आरभ में ईश्वर ने चार वेदों का ज्ञान चार ऋषियों को दिया। उन्होंने अन्य मनुष्यों को पढ़ाया । उन्होंने फिर अन्यों को पढ़ाया। इस प्रकार से पीढ़ी दर पीढ़ी पढ़ते पढ़ते आये। तब बुद्धिमान हुये। हमने बहुत कुछ गुरुओं से, अपने शिक्षकों से, अध्यापकों से पढ़ा।
- भाषा भले ही अंगेजी हो, जर्मन हो, फ्रेंच हो, लेटिन हो, जो भी हो, हमने वेद ही पढ़ा है। जो-जो सत्य विद्या पढ़ी, वो सब वेद है। भाषा बदल जाने से विद्या नहीं बदल जाती है। हिन्दी भाषा में गणित पढ़ाइये **5x8=40** ठीक है। अब इसको अंग्रेजी में पढ़ाइयें- **"5 into 8 equal to forty"** । यहां पर भाषा बदल गई, लेकिन क्या गणित बदल गया? गणित तो वही है, चाहे आप हिन्दी में पढ़ाओ, अंग्रेजी में पढ़ाओ, चायनीज में पढ़ाओ, चाहे जपानी में पढ़ाओ, किसी भी भाषा में पढ़ाओ। तो जितने भी

लोग सारी दुनिया भर में सत्य विद्या पढ़-पढ़ा रहे हैं, उनकी भाषाऐं अलग-अलग हैं। लेकिन वो सारी विद्या वेद में से गयी है। इसलिए दूसरी भाषाओं में दूसरी पुस्तकों के रूप में वो वेद ही पढ़ा रहे है। और गुरु से बिना पढ़े कोई साइंटिस्ट नहीं बन सकता। हजारों साल तक जंगली जीतियाँ, जंगली ही रहीं। उन्होंने कोई भी आविष्कार नहीं किया। कोई उनमें बुद्धि का विकास नहीं कर पाये। अब उनमें से कुछ लोग नगर में आये या उनके लिये शिक्षा का प्रबंध किया गया, तो वो पढ़-लिखकर बुद्धिमान हो गये। जिस भी भाषा में व्यक्ति पढ़ता है, अगर वो सत्य पढ़ता है, सच्ची विद्या ही पढ़ता है, तो वो वेद ही पढ़ रहा हैं। भाषा बदल जाने से वेद नहीं बदलता। इसलिये संसार में जितने भी वैज्ञानिकों ने जितने भी आविष्कार किये, वे सब अपनी-अपनी भाषा में वेद (सत्य विद्या) पढ़कर ही किये हैं ।

**236. शंका :- मनुष्य श्रेष्ठ है, ऐसा शास्त्र कहता है पर जो हिंसा चोरी आदि बुरे काम करते हैं, उन्हें अच्छे-बुरे का पता नहीं चलता। उनके लिए क्या उपाय है?**

☯ **समाधान-** वैसे पता तो चलता है, लेकिन वो उस पर ध्यान नहीं देते। जब कोई आदमी बुरी योजना बनाता है, तो उसे अंदर से भय, शंका होती है। सबको होती है, सबको पता चलता हैं। उदाहरण के लिये यहां तक कि कुछ पशुओं को भी पता चलता है। आपके घर में रोज कोई बिल्ली निश्चित समय पर आती है, रसोई के बाहर उसका एक बर्तन रखा हुआ है और आप दूध डाल देते हैं। वह दूध पीती है रोज ! एक दिन आपने दूध नहीं डाला। आप किसी काम में व्यस्त थे। और बिल्ली अपने टाइम पर आ गयी। उसने अपना बर्तन देखा, कि उसमें दूध नहीं है। तो आज बिल्ली सोचती है कि आज यहाँ दूध नहीं मिला, तो अंदर घुस के पिऊं। लेकिन जब वो अंदर घुसने लगती है, तो चार बार सोचती है, जाऊं या नहीं जाऊं। इधर देखती है उधर देखती है, और पता करती है, कि कोई आ तो नहीं जायेगा। उसको भी पता



चल रहा है कि आज मैं लाइन क्रॉस कर रहीं हँ। आज गड़बड़ है, आज रेड लाइट एरिये में जा रही हूँ। आज मेरी पिटाई हो सकती है। जब बिल्ली जैसे प्राणी को भी पता चलता है, कुत्ते को भी पता चलता है। तो इंसान को पता क्यों नहीं चलेगा, उसकी बुद्धि तो उनसे ज्यादा है। तो पता तो सबको चलता है। पर लोग उस पर ध्यान नहीं देते हैं। बुरे विचार करते समय, बुरे काम करते समय, भय, शंका, लज्जा होती है, पर ध्यान नहीं देते। और बुरा काम कर डालते हैं। फिर उनको दंड भोगना पड़ता है। और अच्छा काम करते हैं, तो आनंद, उत्साह भी मिलता है। वो भी सबको पता चलता है। जो लोग इस परमात्मा की शिक्षा पर ध्यान देते हैं, वो दुःख से छूट जाते हैं । वो सदा अच्छे काम करते हैं और सुखी रहते हैं।

- तो यह जो शिक्षा मिलती है कि मन में जो भय, शंका, लज्जा और आनंद, उत्साह पैदा होता है, यह जीवात्मा की नहीं, बल्कि परमेश्वर की ओर से है। यह सब उसको पता चलता है। मोटा-मोटा तो इससे पता चल जाता है। और अच्छी तरह गहराई से जानना हो, तो उसके लिए वेद पढ़ना चाहिए।

- महर्षि मनु कहते हैं- धर्म को जो अच्छी तरह से जानना चाहते हैं, उनके लिए सबसे ऊंचा ग्रंथ, सबबे ऊंचा प्रमाण वेद है। तो वेद पढ़ के हम पता लगा सकते हैं, कि क्या अच्छा और क्या बुरा है ? इसके अतिरिक्त वेदानुकूल ऋषियों के द्वारा बनाये हुए ग्रन्थां (दर्शन शास्त्रों, उपनिषदों, सत्यार्थ प्रकाश आदि) से भी अच्छे बुरे (सत्यासत्य) का पता चलता है। और जिन शुद्ध अन्तःकरण वाले विद्वानों ने उक्त वेद व ऋषिकृत ग्रन्थों को अच्छी तरह से पढ़ा, समझा और आचरण किया हो, उनसे भी हमें अच्छे बुरे का ज्ञान हो सकता है।

## 237. शंका- सृष्टि की शुरुआत में लोगों की भाषा कौन सी थी?

☯ **समाधान-** सृष्टि के आरंभ में लोगों की भाषा वैदिक ''संस्कृत'' थी। सबसे पुरानी वैदिक संस्कृत'' भाषा है। इससे पुरानी कोई भाषा है ही नहीं।।

● वेद की भाषा तो सार्वकालिक है, सब कालों में लागू होती है। यह जो आजकल बोली जाने वाली संस्कृत है, वो भी वेद में से ही निकली है। बाकी सभी भाषाएँ संस्कृत के बाद में बनी।

● संस्कृत से ही तैयार हुई वेद भाषा है-नियमों की भाषा। वेद की भाषा, संविधान वाली भाषा है, जैसे-ऐसा करना चाहिए, ऐसा नहीं करना चाहिए, सच बोलना चाहिए, झूठ नहीं बोलना चाहिए। चोरी नहीं करनी चाहिए। झगड़ा नहीं करना चाहिए। और जब हम व्यवहार करते हैं, तो हमको तीन कालों में बदलकर वह भाषा बोलनी पड़ती है। मैंने सत्य बोला,-यह भूतकाल हो गया, मैं सत्य बोलता हूँ-अब वर्तमान काल हो गया। मैं सत्य बोलँगा- यह भविष्यत् काल हो गया। तो ऐसे विधान की भाषा में और व्यवहार की भाषा में इतना अन्तर आ जाता है। इस तरह वेद की भाषा संविधान की भाषा है और व्यवहार की भाषा को तीन कालों से जोड़कर देखा जाता है। वेद की भाषा से हमारी बोलचाल की भाषा संस्कृत तैयार हुई।

## 238. शंका- ईश्वर ने मांसाहारी योनियाँ क्यों बनाई? उन्हें इतना बलवान भी क्यों बनाया? उन्हें बलवान बनाकर क्या ईश्वर ने अत्याचारी का साथ देने के बराबर काम नहीं किया?

☯ **समाधान-** शेर बनाया, भेडिया बनाया। ईश्वर ने उनको इतनी ताकत दी, कि वे खरगोश,हिरण आदि प्राणियों के उपर हमला कर उन्हें खा जातें हैं। भगवान ने बलवान का, अत्याचारी का साथ दिया, ऐसा लगता है। परन्तु भगवान ने जो किया, ठीक किया। उसकी पॉलिसी (नीति) को समझ पाना हमारे वश की बात नहीं है। जरा सोचिये शाकाहारी प्राणी घास-पात खाकर अपना जीवन जिऐंगे। और जब मर जाऐंगे, तो उनके शव (डेड बॉडीज) से दुर्गंध फैलती रहेगी। तो उनकी साफ-सफाई करने के लिए कुछ प्राणी ऐसे बना दिए, जो प्राणी मर-मरा जाऐं तो उनको खा जाओ ताकि शव साफ हो जाए और दुर्गंध न फैले, रोग न फैले। अब कितने प्राणी मर जाते है, जंगल में तो गिद्ध खा जाते हैं, पक्षी



खा जाते हैं। और ऐसे ही शेर, भेड़िया हैं, वो खा जाते हैं। आपके घरों में कहीं-कहीं कॉकरोच मर जाते हैं, तो चीटियाँ उठाकर ले जाती हैं, साफ-सफाई कर जाती है। छिपकलियाँ बना दी, मकड़ियाँ बना दी। प्राणी जगत के अंदर एक नियम चलता है - 'जीवों वो जीवस्य भोजनम्'। एक जीव दूसरे जीव का भोजन है। यह सारी व्यवस्था ईश्वर ने की है, कुछ सोच-समझकर की होगी। हम नहीं समझ पा रहें हैं वो हमारी कमी है। पर 'जीवो जीवस्य भोजनम्ः' यह नियम सब प्राणियों पर लागू होता है, मनुष्यों पर भी। मनुष्यों का भोजन कौन सा जीव है?

☯ **समाधान-** आप भी शेर-भेड़िया मार-मारकर खाऐं, या गाय को बकरी को मार-मारकर खाऐं और कहें - 'जीवो जीवस्य भोजनम्' ऐसा नहीं है। मांस मनुष्य का भोजन नहीं है । मनुष्य का भोजन तो वनस्पति है। वनस्पति में भी जीव है। मनुष्यों के लिए इतना नियम लागू होता है, कि वह वनस्पति को ठीक तरह से विधिपूर्वक काटकर-पकाकर खा सकता है।

## 239. शंका- आज वैज्ञानिकों ने जो 'क्लोन' बनाया है, क्या वो वैदिक-सिद्धांत के अनुकूल है?

☯ **समाधान-** अनुकूल नहीं है। क्लोन बनाऐंगे, डुप्लीकेट कॉपी हो जाएगी। डुप्लीकेट कॉपी होगी, तो झंझट हो जाएगा। चोरी कोई करेगा, और जेल में कोई दूसरा जाएगा। घोटाला कोई और करेगा, पकड़ा कोई और जाएगा। इसलिए यह क्लोन बनाना ठीक नहीं है।

● जुड़वां बच्चों (ट्विन्स) में शक्ल उतनी नहीं मिलती, जितनी क्लोन्स में मिलती है। ऐसे बहुत एक्सेप्शनल केसेस (अपवाद) होंगे। दो भाई बिल्कुल एक जैसे शक्ल के हों, करोड़ों-अरबों में एक-आध केस (घटना) ऐसा हो सकता है।

● और क्लोनिंग करके तो यहाँ हजारों गड़बड़ खड़े कर दिए जाएंगे। परीक्षा देने कोई और आएगा, नौकरी किसी और को मिलेगी। जो बेवकूफ होगा, वो परीक्षा देने नहीं जाएगा, उसकी जगह जो पढ़ा-लिखा बुद्धिमान होगा, उसको भेज देंगे। ऐसी बहुत सारी गड़बड़ियाँ होंगी। इसलिए क्लोनिंग करना ठीक नहीं है।

**240. शंका- समाधि अवस्था क्या है? हमने सुना है बहुत सारे संत 'समाधि अवस्था' में भगवान के पास गए। यह कैसे संभव है?**

☯ **समाधान-** समाधि अवस्था एक ऐसी अवस्था है, जिसमें हम योगदर्शन में बताई गई पांच प्रकार की प्रमाण आदि वृत्तियों को रोक लेते हैं। और ईश्वर की अनुभूति शुरू हो जाती है। ईश्वर का अनुभव प्राप्त हो जाता है। उससे हमें ज्ञान, आनन्द, बल आदि बहुत सारी चीजें मिल जाती है। इसका नाम है 'समाधि'। ऐसी समाधि लगाकर बहुत सारे संत, महात्मा, ऋषि मुनि लोग ईश्वर के पास चले गए और जन्म-मरण के चक्कर से छूट गए अर्थात् उनका मोक्ष हो गया ।

**241. शंका- मृत शरीर को वैदिक धर्मानुसार जलाते हैं। कुछ वैज्ञानिक कहते है कि शरीर को गाड़ने से जमीन में अच्छी फसल तैयार होती है, और लकड़ी जो आजकल महंगी है, वो बच जाती है। कृपया इसकी विस्तृत जानकारी दें?**

☯ **समाधान-** मृत शरीर को गाड़ना अच्छा नहीं है। वेद के अनुकूल नहीं है। वेद में लिखा है - यजुर्वेद पढ़िये, चालीसवां अध्याय है, उसमें लिखा है -भस्मान्तम शरीरम्। तो वेद में ईश्वर ने बताया है, सबसे बढ़िया तरीका है, अग्नि संस्कार करना।

● ईश्वर कहता है- शरीर को अन्त में भस्म करना चाहिए। यह शरीर का निपटाने का सबसे अच्छा तरीक है। मिटटी में गाड़ते है, तो जमीन खराब होती है। कब्रिस्तान में गाड़ते-गाड़ते इतनी जगह मुर्दों ने ले ली, कि जिन्दों के लिए जगह ही नही बची। जमीन दूषित होती है, खामखां जमीन घेर ली जाती है। सौ आदमी मर गए, तो मरे हुए लोग, सौ जीवित आदमियों के बराबर जगह घेर लेंगे। और अपने यहाँ अन्तिम संस्कार कराने में एक ही चिता पर सौ आदमी जला लो। एक जल गया, दूसरा जल गया,



सौ जल गये उससे जमीन भी बचती है और उसका अच्छी तरह से निपटारा हो जाता है, जलाने से थोड़ी सी दुर्गन्ध भी फैलती है, उसके निवारण के लिए घी का प्रयोग करते हैं। तो उससे दुर्गन्ध का भी शुद्धिकरण हो जाता है।

● रही बात लकड़ी की । उसका उत्तर है- जितने पेड़ काटते है उतने पेड़ और लगाओ, लकड़ी की समस्या हल हो जाती है। फिर कहते हैं, लकड़ी मँहगी हो गई। मँहगाई का उत्तर है, कोई वस्तु यदि आवश्यक है, तो कितनी भी मँहगी हो जाए, उसका प्रयोग तो करेंगे ही । जैसे- पैट्रोल, डीजल, घी, तेल, गेहूँ, चावल आदि क्या मँहगे नहीं हो गये ? क्या उनका प्रयोग करना बन्द कर दिया ? जब इनका प्रयोग कर रहे हैं, तो लकड़ी का भी करेंगे, चाहे जितनी भी मँहगी हो जाये।

**242. शंका- साठ वर्ष का पिता रिटायर्ड फौजी है। शराब की आदत है। सारी पेन्शन शराब में उड़ा देता है। क्या शराब छुड़ाने का कोई उपाय है?**

☯ **समाधान-** शराब छुड़ाने के लिए सरकारी अस्पताल में संपर्क करें। कुछ प्राइवेट डॉक्टर्स भी होते हैं, कुछ सरकारी हॉस्पिटल होते हैं। वहाँ से आपको दवाई मिल जाएगी। शराब छूट सकती है। पिता को प्रेम से समझायें, बतायें। बुद्धिमत्ता से काम लेना अच्छा है। झगड़ा करना अच्छा नहीं है।

# दर्शन योग महाविद्यालय का परिचय

## स्थापना

दर्शन योग महाविद्यालय की स्थापना चैत्र शुक्ला प्रतिपदा विक्रम संवत् २०४३ (१० अप्रैल १९८६) को श्री स्वामी सत्यपति जी परिव्राजक द्वारा हुई।

## उद्देश्य

(१) महर्षि पतञ्जलि प्रणीत अष्टाङ्गयोग की पद्धति से उच्च स्तर के योग-प्रशिक्षकों तैयार करना, जो देश-विदेश में प्रचलित मिथ्यायोग के स्थान पर सत्य योग का प्रशिक्षण दे सकें ।

(२) विशिष्ट योग्यता वाले वैदिक-दार्शनिक विद्वानों का निर्माण करना, जो सार्वभौमिक युक्तियुक्त, अकाट्य, वैज्ञानिक, शाश्वत वैदिक सिद्धान्तों का बुद्धिजीवी वर्ग के समक्ष प्रभाव-पूर्ण शैली से प्रतिपादन करके उनकी नास्तिकता मिटाकर उन्हें वैदिक-धर्मानुयायी बना सकें।

(३) निष्काम भावना से युक्त, मनसा, वाचा, कर्मणा एक होकर तन, मन, और धन से सम्पूर्ण जीवन की आहुति देनेवाले व्यक्तियों का निर्माण करना, जो अपनी और संसार की अविद्या, अधर्म तथा दु:खों का विनाश करके उसके स्थान पर विद्या, धर्म तथा आनन्द की स्थापना कर सकें ।

## प्रवेश के लिए योग्यता

- प्रवेश केवल ब्रह्मचारियों के लिए। (आजीवन ब्रह्मचारियों को प्राथमिकता )
- वैदिक सिद्धान्तों में निष्ठा होना।
- योगाभ्यास तथा दर्शनों के अध्ययन में रुचि होना।
- संस्कृत भाषा पढ़ने, लिखने, बोलने में समर्थ होना। (व्याकरणाचार्य, शास्त्री या समकक्ष योग्यता वालों को प्राथमिकता )।



- यम-नियमों का श्रद्धापूर्वक पालन करना।
- निष्काम भाव से समाज-राष्ट्र की सेवा का संकल्प होना। त्यागी, तपस्वी,सदाचारी होना ।
- अध्ययन काल में घर से या स्वजनों से सांसारिक सम्बन्ध न होना
- अवस्था १८ वर्ष से अधिक होना।

## संस्थान की विशेषताएँ

१. प्रत्येक ब्रह्मचारी को पक्षपात रहित (समान रूप से) भोजन, वस्त्र, दूध-घी, फल, पुस्तक, आसन इत्यादि सभी वस्तुएँ नि:शुल्क प्राप्त हैं ।

२. प्रतिदिन कम से कम दो घण्टे व्यक्तिगत योगाभ्यास (ध्यान) करना अनिवार्य है ।

३. प्रतिदिन क्रियात्मक योग प्रशिक्षण में विवेक, वैराग्य, अभ्यास, ईश्वर-प्रणिधान, मनोनियन्त्रण, ध्यान, समाधि तथा स्वस्वामि-सम्बन्ध (ममत्व) को हटाना इत्यादि आध्यात्मिक सूक्ष्म विषयों पर विस्तार से विवेचन किया जाता है।

४. यम-नियमों का मनसा, वाचा, कर्मणा सूक्ष्मता से पालन कराया जाता है ।

५. दिन में ५.३० घण्टे का मौन रहता है, जिसमें ध्यान, स्वाध्याय आदि सम्मिलित हैं ।

६. रात्रि में आत्म-निरीक्षण होता है जिसमें दिन भर के दोषों का सब के समक्ष ज्ञापन तथा भविष्य में सुधार हेतु प्रयत्न किया जाता है।

७. वार्तालाप का माध्यम संस्कृत भाषा है ।

८. प्रतिदिन यज्ञ, वेदपाठ तथा वेदमन्त्र का स्वाध्याय होता है ।

९. सप्ताह में एक बार आसन-प्रशिक्षण तथा समय समय पर व्याख्यान-प्रशिक्षण का भी अभ्यास कराया जाता है ।

१०. दर्शनों की लिखित एवं मौखिक परीक्षाएँ ली जाती हैं ।

११. प्रात:काल ४ बजे से रात्रि ९-३० बजे तक आदर्श एवं व्यस्त गुरुकुलीय दिनचर्या है ।

विशेष- प्रवेश लेने वाले ब्रह्मचारियों का तीन मास तक बौद्धिक, आध्यात्मिक तथा व्यावहारिक परीक्षण किया जाता है । ब्रह्मचारी के योग्य सिद्ध होने पर ही स्थायी प्रवेश दिया जाता है ।

## महाविद्यालय के माध्यम से कार्य एवं उपलब्धियाँ

सन् १९८६ से लेकर २०१२ तक महाविद्यालय के २६ वर्षों में लगभग १५ प्रान्तों के स्नातक, स्नातकोत्तर (Graduate, Post Graduate) व्याकरणाचार्य, शास्त्री स्तर के लगभग ५५ ब्रह्मचारियोंको प्रशिक्षण दिया गया। योग, सांख्य, वैशेषिक, न्याय, वेदान्त इन दर्शनों का संस्कृत भाष्यों सहित अध्यापन हुआ। इन दर्शनों की लिखित एवं मौखिक परीक्षाएँ ली गईं। दर्शनों के अतिरिक्त ईश आदि १० उपनिषदों तथा वेद के चुने हुए अध्यायों का भी अध्यापन किया गया एवं आंशिक रूप से व्याकरण तथा संस्कृत भाषा का भी अध्यापन किया गया।

उपर्युक्त दर्शनों को पढ़ाने की योग्यता प्राप्त करने वालों को दर्शनाचार्य, दर्शन-विशारद तथा दर्शन-प्राज्ञ उपाधियाँ प्रदान की गई तथा क्रियात्मक योग प्रशिक्षण देने में समर्थों को योग-विशारद तथा योग-प्राज्ञ उपाधियाँ प्रदान की गईं। ब्रह्मचारियों को वैदिक, दार्शनिक-गम्भीर सिद्धान्तों का ज्ञान कराया गया, जिसके फलस्वरूप अनेक ब्रह्मचारी सूक्ष्म विषयों से सम्बन्धित शंकाओं का समाधान करने, गम्भीर विषयों पर निबन्ध लिखने तथा दार्शनिक व्याख्यान देने में निपुण हुए हैं । यम-नियमों का सदा व्यवहार में प्रयोग कैसे किया जाये तथा निष्काम कर्म कैसे किये जाये इस विषय में भी ब्रह्मचारियों को विशेष प्रशिक्षण दिया गया। ब्रह्मचारियों ने पर्याप्त मात्रा में इन विषयों को समझा और यथाशक्ति जीवन में उतारा ।

वर्तमान में महाविद्यालय के स्नातक विभिन्न प्रान्तों में संस्कृत-भाषा, व्याकरण,और दर्शन अध्यापन, योग-प्रशिक्षण तथा वैदिकधर्म के प्रचार कार्यों में संलग्न हैं । प्रवेश के इच्छुक पत्र-व्यवहार करें ॥



३४४